श्रीः ॥

# विवाहसोपाङ्गविधि-विषयानुक्रमणिका ।



## पूर्वार्धः ।

इति पूर्वार्द्धम्

## अथोत्तरार्धः ।



इति विवाहसोपाङ्गविधिसूची समाप्ता ॥

श्रीगणेशाय नमः ।

# विवाहसोपांगविधिः ॥

## बालबोधिनीटीकोपेतः ।

### पूर्वार्द्धम् ।



मङ्गलाचरणम्

श्रीविघ्नविध्वंसकशम्भुसूनुः क्रोडे स्थितः सर्वशुभप्रदाता ।
यस्याः सतीं शङ्करवल्लभां तां प्रणम्य भक्त्या पतिपुत्रयुक्ताम् ॥१॥
शास्त्रानुकूलैरथ लौकिकैश्च संयोज्य कार्यैः सुगतिप्रयोगैः ।
निबध्यते कर्मविशुद्धयेऽयं विवाहसोपाङ्गविधिः प्रशस्तः ॥ २ ॥

बालबोधिनीटीका ।

भालेऽब्जं पितरौ नत्वा कुर्वे लौकिकभाषया ।
स्वपितृनिर्मितग्रन्थटीकां बालप्रबोधिनीम् ॥

अमृतमय चन्द्रमा विराजमान हैं मस्तकमें जिनके, ऐसे गणेश अथवा साक्षात् शङ्करजी तथा अपनी परम पूजनीया माता और पिताजीको नमस्कार कर, पूज्यपाद मेरे पिताजीके निर्मित इस ग्रन्थकी बालबोधिनीनामटीका लौकिक भाषामें करता हूं ॥

शिष्टाचारानुसार मूलग्रन्थका आदि मङ्गलाचरण यह है कि, संपूर्ण शुभ फलोंको देनेवाले और सभी विघ्नोंके नाशकर्त्ता शम्भुपुत्र गणेशजी हैं विराजमान गोदमें जिनके, ऐसी साक्षात् शङ्करकी प्राणवल्लभा सती पत्नी, जो पति पुत्र-

---

१ निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठके सभ्यवर्योंने आयुर्वेदके पठन पाठन आदि वैद्यकशास्त्रके चिकित्सा आदि सभी विषयोंकी प्रसंशनीय पूर्णयोग्यता जिनमें देखकर बडे ही आदरपूर्वक आल इन्डिया वैद्य कान्फरेन्स, अर्थात् समग्र भारतर्षीय सद्वैद्य महती सभाद्वारा समस्त वैद्यस्वीकृत और संमानित प्रमाण पत्र दे चिकित्सक चूडामणिकी पदवीसे जिनके नामको विभूषित कर प्रसिद्ध किया है, ऐसेही और भी कर्मकाण्डादि अनेक विषयोंके ज्ञाता परम माननीय "श्रीयुत चिकित्सक चूडामणि पं० ठाकुरप्रसादमणि त्रिपाठी वैद्य" पूज्यपाद मेरे पिताजीके निर्मित इस-"विवाह-

तत्रादौ स्मृत्यादिसंगृहीता सर्वकर्मोपयुक्ता-

## विशिष्टपरिभाषा ।

सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं गणेशं वरदं शुभम् ।
नारायणं च संस्मृत्य सर्वकर्माणि कारयेत् ॥ १ ॥

युक्ता पार्वतीजी हैं, उनको मैं भक्तिपूर्वक प्रणाम करके विवाहसंस्कारके सभी अङ्ग और उपाङ्गकर्मोंको शास्त्रानुकूल और पूर्णरूपसे विशुद्ध होनेके लिये तथा लौकिक कर्मोंको यथासंभव एकत्रित कर, सभीको सुखपूर्वक करने करानेके योग्य प्रमाण युक्त प्रयोगोंकी उत्तम रचना कर इस विवाहसोपाङ्गविधि नामक ग्रन्थको वनाता हूं ॥१॥२॥ विवाहग्रन्थके आदिमें ग्रन्थकारका यह मङ्गलाचरण अतीव योग्य और सारगर्भित हुआ है । क्योंकि, इसका भाव, कन्या और वरको ऐसेही होनेके लिये परमोपयोगी दृष्टान्तस्वरूप हुआ है कि, जैसे- असीम सुन्दर अजर अमर साक्षात् शङ्कर ऐसे वरके सङ्ग अतीव सुन्दरी गुणवती पार्वती कन्याका संयोग, तथा गणेश जैसा पुत्रका गोदमें सर्वथा वर और कन्याके लिये सभीको वाञ्छित रहता है । इसी दूरदर्शितापूर्वक शुभसंयोग-संपन्न कुटुम्बी देवताका विवाहग्रन्थके प्रथमही मङ्गलाचरणमें सुन्दर दृश्यका प्रदर्शन अत्यन्तयोग्य, प्रशंसनीय तथा सर्वमङ्गलकारी है ॥

संस्कारकर्म लिखनेके पहिले स्मृति सङ्ग्रहादि अनेक ग्रन्थोंसे अवश्य ध्यानमें रखनेके योग्य सभी कर्म्मोंमें परमोपयोगी **परिभाषा** इस प्रकारहै--सर्व

सोपाङ्गविधि " नामक ग्रन्थ-जिसमें विवाहके सभी कर्म अर्थात् वरकन्याके लक्षणोंसे आरम्भ करवधूके द्विरागमनपर्यन्त होनेवाले वैदिक तथालौकिक कर्मोंका प्रमाण सहित विधान अति सरल देववाणीमें सभोंके शुद्ध प्रयोगोंको बनाकर लिख दिया है ॥ ऐसे अपूर्व ग्रन्थकी बालबोधिनी नामटीका लौकिक भाषामें इस लिये करताहूं कि, जिनको देववाणीके अर्थज्ञानका पूर्ण अभ्यास नहीं, केवल हिन्दीभाषाकाही भाव जानसकते है, उनको देववाणीमें लिखेहुये सभी कर्मकाण्डके मूलग्रन्थ गृहसूत्रादिकोंका ज्ञान नहीं हो सकता । अतः देववाणीका यथार्थ ज्ञान नहीं होनेके कारण जो बालक ही बने हैं ऐसे सत्कर्मप्रिय,सनातन धर्मावलम्बी सज्जनोंको भी इस टीकाद्वारा संस्कारादिको शुद्ध करने और करावेके प्रयोगोंका बोध हो जावेगाऔर सभीको हितहोकर उत्तम फल प्राप्त होगा॥

अनुल्लङ्घ्य स्वशाखोक्तविधिं कर्म समाचरेत् ।
शिरःस्नानं प्रकुर्वीत दैवं पित्र्यमथापि वा ॥ २ ॥
स्नातोऽधिकारी भवति दैवे पित्र्ये च कर्मणि ।
पवित्राङ्गस्तथा जाप्ये दाने च विधिनोदिते ॥ ३ ॥
जनः स्वगृहमागत्य मङ्गलस्नानमाचरेत् ।
सर्वौषधीगन्धचूर्णैर्युक्तैः कृष्णतिलामलैः ॥ ४ ॥
उद्वर्त्याङ्गानि तैलेन चम्पकादिसुगन्धिना ।
तैलेन मङ्गलस्नानं कुर्वीत ब्राह्मणैः सह ॥ ५ ॥
इक्षुरापः पयो मूलं ताम्बूलं फलमौषधम् ।
भक्षयित्वापि कर्त्तव्याः स्नानदानादिकाः क्रियाः ॥ ६ ॥
अशिरस्कं भवेत्स्नानं स्नानाशक्तौ तु कर्मिणाम् ।
आर्द्रेण वाससा वापि मार्जनं दैहिकं विदुः ॥ ७ ॥

कर्मोंका प्रारम्भकरनेसे पहिले सभी मङ्गलोंके मङ्गल वर देनेवाले जो गणेश और नारायण हैं इनको स्मरण करलेना चाहिये ॥ १ ॥ अपनी शाखामें कहे विधानका उलंघन नहीं करके कर्मोंको करे और जिस कर्मके किसी अंशका विधान अपनी शाखामें नहीं हो तो उतनाही अंश अन्य शाखाओंसे भी लेकर कर्म पूरा करलेवे । देव अथवा पितृकर्म करनेके लिये शिरसहित स्नान करना चाहिये ॥ २ ॥ स्नान करके शुद्ध हुआ मनुष्य देव, पितृ तथा जप और दान आदि कर्मका अधिकारी होता है ॥ ३ ॥ सभी मङ्गल कर्मोंमें मङ्गलस्नान करनेकी विधि यह है कि, यदि बाहर नदी आदिमें कहीं स्नान कर लिया हो तो भी घरमें आकर इस प्रकार मङ्गलस्नान करे कि, सर्व औषधी और सर्वगंधके चूर्णसहित काला तिल और आमलाफलोंको पीस, इससे शरीरमें उबटन कर और चमेली आदिका सुगन्धित तैल लगाय, किञ्चित् गरम जलसे सब शरीरको धोयकर पुनः तीर्थोंके पवित्र जल मिले हुए ठंढे पानीसे सुन्दर शुद्ध स्नान करना मङ्गलस्नान कहाता है ॥ ४ ॥ ५ ॥ ऊखका रस, जल, दुग्ध, मूल, ताम्बूल, फल और औषध इन वस्तुओंको खायकर भी स्नान दानादि क्रिया कर सकते हैं ॥ ६ ॥ कर्मकरनेवाला यदि रोगादि

मुखेनैव धमेदग्निं न कुर्याद्व्यजनादिना ॥ २० ॥
सङ्कल्पेन विना कर्म यत्किञ्चित्कुरुते नरः ।
फलं चाप्यल्पकं तस्य धर्मस्यार्द्धक्षयो भवेत् ॥ २१ ॥
संकीर्त्य मासपक्षादीन्निमित्तानि तथैव च ।
इदं कर्म करिष्येऽहमिति सङ्कल्पमाचरेत् ॥ २२ ॥
आवाहनासनं पाद्यमर्घ्यमाचमनीयकम् ।
स्नानं वस्त्रोपवीतञ्च गन्धमाल्यान्यनुक्रमात् ॥ २३ ॥
धूपं दीपञ्च नैवेद्यं ताम्बूलं च प्रदक्षिणा ।
पुष्पाञ्जलिरिति प्रोक्ता उपचारास्तु षोडश ॥ २४ ॥
फलेन सुफलावाप्तिः साङ्गता दक्षिणार्पणात् ॥ २५ ॥
गन्धपुष्पे धूपदीपौ नैवेद्य इति पञ्चकम् ॥ २६ ॥

## यज्ञोपवीतनिर्माणादिविषयः ।

यज्ञोपवीते द्वे धार्ये श्रौते स्मार्ते च कर्मणि ।

हुए विना नहीं करे । धौंकनीद्वारा मुखसे ही फूंककर अग्निको जलावे, व्यजनादिसे नहीं. क्योंकि, विराट् मुखसे अग्नि उत्पन्न हुआ है "मुखादग्निरजायत" ॥ १९ ॥ २० ॥ संकल्प किये विना मनुष्य जो कर्म करता है उसका फल कम होता है और धर्म आधा घट जाता है ॥२१॥ इससे युग मास पक्ष आदि काल और आर्यावर्तान्तर्गत प्रदेशादिक कीर्तन कर अभीष्ट सिद्धिरूप निमित्त दिखाके मैं यह अमुक कर्म करूंगा ऐसा संकल्प अवश्य किया करे ॥२२॥ आवाहन १,आसन२,पाद्य३,अर्घ्य४, आचमनीय ५, स्नान ६, वस्त्र ७, यज्ञोपवीत ८, गन्ध ९, माल्य १०, धूप ११, दीप १२, नैवेद्य १३,ताम्बूल१४ प्रदक्षिणा १५ और पुष्पाञ्जलि १६. ये देवपूजनके षोडशोपचार कहाते हैं । इन सोलह उपचारोंके अनन्तर फल चढानेसे सुफलता और दक्षिणा अर्पण करनेसे कर्मकी सांगता पूर्ण होजाती है ॥ तथा गन्ध १, पुष्प २, धूप ३, दीप ४ और नैवेद्य ५ इन पाँचोंसे ही पूजन पंचोपचार कहाता है ॥ २३–२६ ॥

यज्ञोपवीत धारण और निर्माण विषयमें यह है कि, श्रौत स्मार्त कर्म

१ धमित्रेण धमेदग्नि इति पाठान्तरम् ।

तृतीयमुत्तरीयार्थे वस्त्राभावे तदिष्यते ॥
ब्रह्मचारिण एकं स्यात्स्नातस्य द्वे बहूनि वा ॥ १ ॥
ब्रह्मसूत्रे तु सव्येंऽसे स्थिते यज्ञोपवीतिता ।
प्राचीनावीतिताऽसव्ये कण्ठस्थे तु निवीतिता ॥
सव्येन दैवतं सर्वमपसव्येन पैतृकम् ।
निवीतिना सदा चार्षं कर्म कुर्वीत मानवः ॥ २ ॥
स्तनादूर्ध्वमधो नाभेर्न धार्यं तत्कथञ्चन ।
पृष्ठवंशे च नाभ्याञ्च धृतं यद्विन्दते कटिम् ॥
तद्धार्यमुपवीतं स्यान्नातिलम्बं न चोच्छ्रितम् ॥ ३ ॥
ब्रह्मणोत्पादितं सूत्रं विष्णुना त्रिगुणीकृतम् ।
रुद्रेण दत्तो ग्रन्थिर्वै सावित्र्या चाभिमन्त्रितम् ॥ ४ ॥
ओंकारः प्रथमे तन्तौ द्वितीयेऽग्निस्तथैव च ।
तृतीये नागदैवत्यं चतुर्थे सोमदेवता ॥

करनेमें दो यज्ञोपवीत धारण करना और अँगोछा वस्त्र न हो तो उसके अभावमें तृतीय यज्ञोपवीत पहिनना चाहिये । ब्रह्मचारी एक यज्ञोपवीत धारण करे, स्नातक ( गृहस्थ ) दो वा तीन चार आदि यज्ञोपवीत पहिने ॥ १ ॥ बाँयें कन्धेपरसे यज्ञोपवीत पहिनेरहे तो पुरुष उपवीती या यज्ञोपवीती अथवा सव्य कहाता है, ऐसा पहिने हुए देवकर्म करे, और दहिने कन्धेपरसे यज्ञोपवीत रहे तो प्राचीनावीती अथवा अपसव्य कहाता है, ऐसा पहिन कर पितृकर्म करे, और कंठमें माला सदृश पहिनना निवीती कहाता है, ऐसा पहिने हुए ऋषिकर्म करे ॥ २ ॥ स्तनोंसे ऊपर कंठमात्रमें वा नाभिसे नीचेभागमें यज्ञोपवीतको कदापि धारण नहीं करे । बांये कन्धेसे पीछे पीठके बीचसे होता हुआ आगेके तरफ नाभिस्थलपरसे होता हुआ कटिभागपर्यन्त जो पहुँचे इतनाही बडा यज्ञोपवीत धारण करना, इससे अधिक लम्बा या ऊँचा नहीं होना चाहिये॥ ३॥ ब्रह्माजीने पहिले अपने साथही यज्ञोपवीतको उत्पन्न किया और विष्णुभगवान्‌ने सत्त्वरजस्तमोरूप तीन लरोंसे युक्त किया तथा रुद्रभगवान्‌ने गाँठ देकर गायत्रीमन्त्रसे अभिमन्त्रण करदिया ॥४॥ यज्ञोपवीतके नव तन्तुओंमें क्रमसे

पञ्चमे पितृदैवत्यं षष्ठे चैव प्रजापतिः ।
सप्तमे मारुतश्चैव अष्टमे सूर्य्य एव च ॥
सर्वे देवास्तु नवमे इत्येतास्तन्तुदेवताः ॥ ५ ॥
कार्पासक्षौमगोवालशणवल्कतृणादिनाम् ।
सदा सम्भवतो धार्यमुपवीतं द्विजातिभिः ॥ ६ ॥
शुचौ देशे शुचिः सूत्रं संहताङ्गुलिमूलके ।
आवेष्ट्य षण्णवत्या तत् त्रिगुणीकृत्य यत्नतः ॥ ७ ॥
अब्लिङ्गकैस्त्रिभिः सम्यक् प्रक्षाल्योर्ध्ववृतं च तत् ।
अप्रदक्षिणमावृत्तं समं स्यान्नवसूत्रकम् ॥ ८ ॥
त्रिरावेष्ट्य दृढं बध्वा ब्रह्मविष्णुशिवान्नमेत् ।
सूत्रं सलोमकं चेत्स्यात्ततः कृत्वा विलोमकम् ॥ ९ ॥
सावित्र्या दशकृत्वोऽद्भिर्मन्त्रिताभिस्तदुक्षयेत् ॥

ओंकार १, अग्नि २, नाग ३, सोम ४, पितृ ५, प्रजापति ६, मारुत ७, सूर्य ८ और सर्वदेवता ९ इन नव देवोंका ध्यान तथा आवाहन कर आगे कहे विधानसे धारण करना चाहिये ॥ ५ ॥ कपास, अतसी, गऊके बाल, शण, वक्कल और मुञ्जतृणादि इनमेंसे जिस देश-कालमें जिसका मिलना संभव हो, उसीका यज्ञोपवीत बनाकर ब्राह्मणादि द्विजाति पहिनें । सब मिलते हों तो कपासका ब्राह्मण, शणका क्षत्रिय और उनका वैश्य, अथवा कपासकाही सब कोई यज्ञोपवीत पहिनें ॥ ६ ॥ शुद्धस्थानमें स्वयं शुद्ध हुआ एक हाथकी चारों अँगुलियोंको मिलाकर इनके मूलस्थानपर तिगुने सूतको गिनती करके छ्यानवे ( ९६ ) वार लपेटे । इस लपेटे सूतको "आपोहिष्ठा" इत्यादि तीन मन्त्रोंको पढ पवित्र जलसे प्रक्षालित कर वामावर्त ऐंठे, फिर ऐंठे डोराको तिगुना अर्थात् बराबर नौ तगाकर गायत्रीमन्त्रसे दक्षिणावर्त नीचेको ऐंठे । ऐसे नौ तागेके एक लर बने हुए डोराको तीन फेरा लपेट गाँठ लगाय, उत्पत्ति-स्थिति-प्रलयकर्ता ब्रह्मा विष्णु-महेश्वरको प्रणाम करे । यदि यज्ञोपवीतके सूत्रमें फुचडा या बाल लिपट गये हों तो उनको निकाल देवे । तद-

यज्ञोपवीतं परममिति मन्त्रेण धारयेत् ॥ १० ॥
"यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात् ।
आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥"
विच्छिन्नं वाप्यधो यातं त्यक्त्वा नव्यन्तु धारयेत् ॥ ११ ॥
दिवा सन्ध्यासु कर्णस्थब्रह्मसूत्र उदङ्मुखः ।
कुर्यान्मूत्रपुरीषे च रात्रौ चेद्दक्षिणामुखः ॥ ११ ॥ (याज्ञवल्क्यः)

कर्णस्थब्रह्मसूत्र इत्यत्र दक्षिणकर्णस्थं कुर्यात्, यतो द्विजानां दक्षिणकर्णे देवादीनां निवासः । यथा याज्ञवल्क्य एवाह—

अग्निरापश्च वेदाश्च सोमः सूर्योऽनिलस्तथा ।
सर्वे देवास्तु विप्रस्य कर्णे तिष्ठन्ति दक्षिणे ॥ १२ ॥

अत्र विप्रशब्दो द्विजातिबोधकः । शाङ्ख्यायनपराशरादयोऽप्येवमेवाहुः ॥

नन्तर प्रत्येक बार प्रणवसहित गायत्रीमन्त्रसे जलको अभिमन्त्रित कर उस जलसे यज्ञोपवीत पर सेवन करना, ऐसेही दशवार सेचनद्वारा यज्ञोपवीतको पवित्र करके " यज्ञोपवीतं परमम् " इस मन्त्रसे धारण कर पीछे दो बार पवित्र जलसे आचमन करलेवे । टूट गया हो या नाभीसे नीचे भागमें आगया हो तो ऐसे यज्ञोपवीतको त्यागकर नया बनाया हुआ विधिपूर्वक पहिने ॥ ७—११ ॥ याज्ञवल्क्य स्मृतिका वाक्य है कि, दिन और दोनों सन्ध्या समयोंमें उत्तरमुख और रात्रिमें दक्षिणमुख होकर मलमूत्रका त्याग दहिने कानपर यज्ञोपवीत चढाकर ही करना चाहिये, क्योंकि-" पवित्रं दक्षिणे कर्णे कृत्वा विण्मूत्रमुत्सृजेत् " । ऐसाही याज्ञवल्क्यभी कहतेहैं कि, अग्नि, वरुण, चारों वेद, चन्द्रमा, सूर्य, वायु और संपूर्ण देवता, विप्रके दक्षिण कर्णपर निवास करते हैं ॥ १२ ॥ यहां विप्रशब्द द्विजातिवाची है-- अर्थात् ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्यके बोधक हैं । यही मत शाङ्ख्यायन पराशरादिकाभी है इससे दहिनेही कानपर यज्ञोपवीत चढाना परमोचितहै ॥

विना यज्ञोपवीतेन तोयं यः पिबति द्विजः ।
उपवासेन चैकेन पञ्चगव्येन शुद्ध्यति ॥ १३ ॥
विना यज्ञोपवीतेन विण्मूत्रोत्सर्गकृद्यदि ।
उपवासद्वयं कृत्वा दानैर्होमैश्च शुद्ध्यति ॥ १४ ॥
उपाकर्म्मणि चोत्सर्गे गते मासचतुष्टये ।
नव यज्ञोपवीतानि धृत्वा पूर्वाणि संत्यजेत् ।
पूर्वयज्ञोपवीतानि शिरोमार्गेण संत्यजेत् ॥ १५ ॥

## अथ नवयज्ञोपवीतधारण प्रयोगः ।

आचम्य प्राणानायम्य देशकालौ संकीर्त्य मम श्रौतस्मार्त्त [ एक लाख श्लोकात्मक चारों वेद मानेजाते हैं "लक्षन्तु वेदाश्चत्वार" जिसमें अस्सीहजार कर्मकाण्ड, सोलह हजार उपासना काण्ड और चार हजार ज्ञानकाण्ड वेदभाग कहताहै । वेदोक्त कर्म उपासनाके अधिकारी ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंके लिये कर्म उपासनासम्बन्धी छ्यानवे हजार वेदभागका चिन्ह छ्यानवे चौवा सूत लपेट कर जनेऊ बनाया जाताहै--अर्थात् इस यज्ञोपवीतके धारणसे कर्म उपासना संबद्ध छ्यानवे हजार वेदभागका अधिकारी जो है वह द्विज समझाजाताहै । पूर्वकालमें राजनियमसे शुद्ध द्विजाति ही नियमानुसार यज्ञोपवीत धारण करने पाते थे, अनधिकारी अन्यजातीय मनुष्योंको धारण करनेपर राजदंड होता था ॥ ] भूलसे यज्ञोपवीत उतर गया हो, ऐसी अवस्थामें जल पीलेवे तो एक दिन उपवास कर पञ्चगव्य भक्षणद्वारा शुद्ध होजाता है ॥ १३ ॥ और विना यज्ञोपवीतके यदि मल मूत्रका त्याग करे तो दो दिन उपवास करके दान होम प्रायश्चित्तोंद्वारा शुद्ध होताहै॥१४॥ उपाकर्म, उत्सर्ग, सूतक और मृतकाशौच इन चारों अवसरोंमें तथा धारण कियेहुए यज्ञोपवीतको चार महीना बीत जानेपर नवीन यज्ञोपवीत विधि पूर्वक धारण करना और पुराने यज्ञोपवीतको शिरोभागसे उतारकर किसी जलाशयमें छोड़देवे ॥ १५ ॥

**नवीन यज्ञोपवीत धारण**का प्रयोग--आचमन और प्राणायाम कर, हाथमें

कर्मानुष्ठानसिध्यर्थं यज्ञोपवीतधारणमहङ्करिष्ये । ततो आपोहिष्ठा० इत्यादिमन्त्रमुक्त्वा जलेन यज्ञोपवीतानां प्रक्षालनं कुर्यात् । ॐ आपोहिष्ठेत्यादि त्र्यृचस्य सिन्धुद्वीप ऋषिः । आपो देवताः । गायत्री छन्दः । यज्ञोपवीतप्रक्षालने विनियोगः ॐ आपो हिष्ठामयोभुवस्तानऽऊर्जेदधातन । महेरणायचक्षसे ॥ यो वः शिवतमोरसस्तस्य भाजयतेह नः । उशतीरिवमातरः ॥ तस्माऽअरङ्गमामवो यस्यक्षयायजिन्वथ । आपोजनयथाचनः[1] ॥ ( य० अ० ३६, मं० १४, १५, १६ ) ततो यज्ञोपवीतानि दश गायत्रीमन्त्रैरभिमन्त्र्य । ॐ भूर्भुवः स्वः । तत्सवितुर्वरेण्यम्भर्गोदेवस्य धीमहि धियोयोनः प्रचोदयात् ॥ ( य०अ०३६ मं० ३)

ततः यज्ञोपवीते तन्तुदेवतानामावाहनं वक्ष्यमाणमन्त्रैः- ॐ प्रणवस्य ब्रह्माऋषिः । परमात्मा देवता । गायत्री च्छन्दः । प्रथमतन्तौ ओंकारावाहने विनियोगः ॥ प्रथमतन्तौ ॐकाराय नमः । ओंकारमावाहयामि ॥ १ ॥ ॐ अग्निं दूतमिति मंत्रस्य मेधातिथिर्ऋषिः । अग्निर्देवता । गायत्री छन्दः । द्वितीयतन्तौ अग्न्यावाहने विनियोगः ॥ ॐ अग्निन्दूतम्पुरोदधेहव्यवाहमुपब्रुवे । देवाँ२ आसादयादिह ॥ ( य० अ० २२ मं० १७ द्वितीयतन्तौ अग्नये नमः । अग्निमावाहयामि ॥२॥

जल ले देश कालादि और ' मम ' से ' करिष्ये ' पर्यन्त कहकर जल छोड देवे । फिर यज्ञोपवीतोंको जलसे ' ओं आपोहिष्ठा० ' इत्यादि विनियोगपूर्वक मन्त्र कह प्रक्षालन करके, बांयें हांथमें धर, दाहिने हाँथसे ढाँप, दशवार, गायत्रीमन्त्र कह अभिमंत्रित करदेवे । और यज्ञोपवीतके नव तागोंमें नव तथा ग्रन्थिमें तीन देवताओंकी भावना, करता हुआ विनियोगसहित मूलमें कहे हुए ॐ प्रणवस्य ' इत्यादि मन्त्रों द्वारा ओङ्कारादिका आवाहन करे ।

१--विश्वरूप ऋषिः । इति संहितायां दृश्यते ।

ॐ नमोऽस्तु सर्पेभ्य इति मंत्रस्य प्रजापतिर्ऋषिः। सर्पा देवताः। अनुष्टुप्छन्दः। तृतीयतन्तौ सर्पावाहने विनियोगः ॐ नमोऽस्तु सर्प्पेभ्यो येकेच पृथिवीमनु। येऽअन्तरिक्षेयेदिवितेभ्यः सर्प्पेभ्योनमः। ( य० अ० १३ मं० ६ ) तृतीयतन्तौ सर्पेभ्यो नमः सर्प्पानावाहयामि ॥ ३ ॥ ॐ वयमित्यस्य बन्धुर्ऋषिः। गायत्री छन्दः। सोमो देवता। सोमावाहने विनियोगः। ॐ वयꣳ सोमव्व्रते तव मनस्तनुषु बिभ्रतः प्रजावन्तः सचेमहि। ( यजु० अ० ३ मं० ५६ ) चतुर्थतन्तौ सोमाय नमः सोममावाहयामि ४ ॥ ॐ उदीरतामित्यस्य शंख ऋषिः। पितरो देवताः त्रिष्टुप्छन्दः। पञ्चमतन्तौ पित्रावाहने विनियोगः। ॐ उदीरतामवरऽउत्परासऽउन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः। असुंऽयऽईयुरवृकाऽऋतज्ञास्तेनोवन्तु पितरो हवेषु ( य० अ० १९ मं० ४९ )॥ पञ्चमतन्तौ पितृभ्यो नमः पितॄनावाहयामि॥५इदं विष्णुरित्यस्य मेधातिथिर्ऋषिः। विष्णुर्देवता गायत्री छन्दः। सूत्रत्रिगुणीकरणे विनियोगः। ॐ इदं विष्णुर्व्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पाꣳ सुरे॥ ( य० अ० ५ मं० १५ ) प्रजापते इति मन्त्रस्य हिरण्यगर्भ ऋषिः। प्रजापतिर्देवता। त्रिष्टुप्छन्दः। षष्ठतन्तौ प्रजापत्यावाहने विनियोगः। ॐ प्रजापतेनत्वदेतान्न्यन्न्योविश्वारूपाणिपरिताबभूव। यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नोऽअस्तुवयꣳ स्यामपतयोरयीणाम् ( य० अ० २३ मं० ६५ ) । षष्ठतन्तौ प्रजापतये नमः। प्रजापतिमावाहयामि ६ ॥ ॐ आनोनियुद्भिरित्यस्य वसिष्ठ ऋषिः। अनिलो देवता। त्रिष्टुप्छन्दः। सप्तमतन्तौ अनिलावाहने विनियोगः।

---

: देवश्रवा ऋषिः। भूरिक्प्राजापत्या त्रिष्टुप्छन्दः।

ॐआनोनियुद्भिः शतिनीभिरध्वरᳪसहस्रिणीभिरुपयाहियज्ञम् । वायो-ऽअस्मिन्त्सवनेमादयस्वयूयम्पातस्वस्तिभिः सदानः ॥ (अ०२७मं०२८) सप्तमतन्तौ अनिलाय नमः । अनिलमावाहयामि ७ ॥ ॐ सुगाव इत्यस्य अत्रिर्ऋषिः । ग्रहपतयो देवताः । त्रिष्टुप्छन्दः । अष्टमतन्तौ यमावाहने विनियोगः । " ॐ सुगावोदेवाःसदनाऽअकर्म्मयऽआजग्मे-दᳪसवनञ्जुषाणाः ॥ भरमाणावहमानाहवीᳪष्यस्मेधत्त वसवो वसू-निस्वाहा ( य० अ० ८ मं० १८ )॥ अष्टमतन्तौ यमाय नमः । यममावाहयामि ८ ॥ ॐ विश्वेदेवासऽआगता इति मंत्रस्य परमेष्ठी ऋषिः । गायत्रीच्छंदः । नवमतन्तौ विश्वेदेवानामावाहने विनियोगः ॥ ॐ विश्वेदेवासआगत शृणुताममᳪहवम् । एदम्बर्हिर्निषीदत । उपयाम गृहीतोसि विश्वेभ्यस्त्वादेवेभ्यऽएष ते योनिर्विश्वेभ्य-स्त्वादेवेभ्यः ॥ ( य० अ० ७ मं० ३४ ) नवमतन्तौ विश्वेभ्यो-देवेभ्यो नमः । विश्वान् देवान् आवाहयामि ९ ॥ ततो ग्रन्थिदेवता-नामावाहनम्- ॐ ब्रह्मयज्ञानमित्यस्य प्रजापतिर्ऋषिः । ब्रह्मा देवता । गायत्री छन्दः । ग्रन्थिमध्ये ब्रह्मावाहने विनियोगः ॥ " ॐ ब्रह्म यज्ञानम्प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचोवेनऽ आवः । सबुध्न्याऽ उपमाऽ अस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः ( य० अ० १३ मंत्र ३ ) ग्रन्थिमध्ये ब्रह्मणे नमः । ब्रह्माणमावाहयामि १ ॥ ॐ इदं विष्णुरित्यस्य मेधातिथिर्ऋषिः । विष्णुर्देवता । गायत्री छन्दः । ग्रन्थिमध्ये विष्णोरावाहने विनियोगः । " ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा-निदधे पदम् । समूढमस्य पाᳪसुरे । ( य० अ० ५ मन्त्र १५ ) ग्रन्थि-मध्ये विष्णवे नमः । विष्णुमावाहयामि २ ॥ ॐ त्र्यंबकमित्यस्य

वसिष्ठ ऋषिः । रुद्रो देवता । त्रिष्टुप्छन्दः । ग्रन्थिमध्ये रुद्रावाहने विनियोगः ॥ ॐ त्र्यम्बकं यजामहे । सुगन्धिम्पुष्टिवर्द्धनम् । उर्व्वारुकमिव बन्धनान्न्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् ॥ त्र्यम्बकंयजामहे सुगन्धिम्पतिवेदनम् । उर्व्वारुकमिव बन्धनादितो मुक्षीय मामुतः ॥ ( य० अ० ३ मंत्र ६० ) ग्रन्थिमध्ये रुद्राय नमः रुद्रमावाहयामि ३ ॥ इत्यावाह्य । ॐ यज्ञोपवीते आवाहितदेवताभ्यो नमः । इति मन्त्रेणावाहितान् देवान् षोडशोपचारैः संपूजयेत् ॥ ततो हस्ते जलमादाय अनया पूजया यज्ञोपवीते आवाहिता देवाः प्रीयन्तान्न मम । इति जलमुत्सृज्य यज्ञोपवीतधारणङ्कुर्यात् । तत्र मन्त्रः—यज्ञोपवीतमिति मन्त्रस्य परमेष्ठी ऋषिः । लिङ्गोक्ता देवता । त्रिष्टुप्छन्दः । यज्ञोपवीतपरिधाने विनियोगः ॥ ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात् । आयुष्यमग्र्यम्प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥ इति । यज्ञोपवीतधारणान्ते द्विराचमनं कुर्यात् ॥

## सर्वसंस्काराणां संक्षेपविचारः ।

गौतमस्मृतौ चत्वारिंशत्संस्कारा उक्ताः । आङ्गिरसस्मृतौ तु पञ्चविंशति संस्कारा एव प्रदर्शिताः । एते त्वन्ययुगेष्वनुष्ठातुं शक्याः । परञ्च व्यासस्मृतौ प्रथमाध्याये ये षोडशैव संस्काराः

इस प्रकार आवाहन हो जानेपर किसी पवित्र पात्रमें यज्ञोपवीतोंको धर देवे, और षोडशोपचारसे आवाहित देवताओंका पूजन कर, हाथमें जल ले ' ॐ अनया पूजया० ' इत्यादि वाक्य कहकर जल छोड देवे । फिर ' ॐ यज्ञोपवीतम्० ' इत्यादि विनियोग सहित मन्त्र कहकर यज्ञोपवीतको धारण करे और जलसे दोबार आचमन करलेवे ॥ इति नवयज्ञोपवीत धारण प्रयोग ॥

**सर्वसंस्कारोंका विचार** इस प्रकार है कि—गौतमस्मृतिमें चालीस संस्कार और आङ्गिरसस्मृतिमें पच्चीस ही संस्कार दिखाये हैं, जो कि, यथोचित रीतिसे अन्य-

कथितास्ते यद्यपि ऐहिकपारलौकिकोत्तमफलप्रदाः सन्ति, तथाऽपि संप्रति कलौ तेषां फलानभिज्ञत्वाच्छ्रद्धाहीनैरविद्याग्रस्तैर्जनैर्नानुष्ठीयन्ते; अतएव कारणात सांप्रतं स्वल्पबुद्धिबलप्रभावाः स्वल्पायुषश्च जनाः दृश्यन्ते. अतःस्वकुटुम्बहितमिच्छद्भिः सनातनधर्मावलम्बिभिः शास्त्रोक्त-संस्कारजन्यमहाफलप्रभावं विदित्वा गर्भाधानादिषोडशसंस्कारास्त्ववश्य-मेवकर्तव्याः ॥ ते यथा--

गर्भाधानं पुंसवनं सीमन्तो जातकर्म च ।
नामक्रियानिष्क्रमणेऽन्नाशनं वपनक्रिया ॥
कर्णवेधो व्रतादेशो वेदारम्भक्रियाविधिः ।
केशान्तः स्नानमुद्वाहो विवाहाग्निपरिग्रहः ॥
त्रेताग्निसंग्रहश्चेति संस्काराः षोडश स्मृताः ।
नवैताः कर्णवेधान्ता मन्त्रवर्ज्जं क्रियाः स्त्रियः ॥

युगोंमें होसकतेथे । व्यासस्मृतिके प्रथमाध्यायमें षोडशही संस्कार कहे हैं, यद्यपि वे इस लोक तथा परलोकमें उत्तम फलोंको देनेवाले हैं तथापि कलि-युगके इस वर्त्तमान समयमें उन संस्कारोंके उत्तम फलोंको नहीं जाननेसे श्रद्धा-हीन और अविद्याग्रस्त मनुष्य होकर उन १६ को भी नहीं करते बस, यही कारण है कि, वर्तमान समयमें बहुतही थोड़ी बुद्धि, बल और प्रभाववाले तथा स्वल्पायु जन देखेजातेहैं । अतः सभी कुटुम्बियोंको सर्व प्रकारसे सुखी रहनेकी इच्छारखनेवाले, सनातनधर्मानुसार कर्म विश्वासपूर्वक करनेवालोंको शास्त्रोंमें कहे संस्कारोंसे होनेवाले महान् फलोंके प्रभावोंको जान कर अवश्यही ये षोडशसंस्कार तो करना चाहिये. सोलह संस्कार ये हैं; १–गर्भाधान, २–पुंसवन, ३–सीमन्तोन्नयन, ४–जातकर्म, ५–नामकरण, ६–निष्क्रमण, ७–अन्नप्राशन, ८–चूडाकर्म, ९–कर्णवेध, १०–यज्ञोपवीत, ११–वेदारम्भ, १२–केशान्त, १३–समावर्तन, १४–विवाह, १५–आवसथ्याधान ( विवा-हाग्निपरिग्रह ), १६–श्रौताधान ( त्रेताऽग्निसंग्रह ) इन १६ संस्कारोंमें कर्ण-वेध पर्य्यन्त स्त्रियोंके ९ संस्कारोंको वैदिक मन्त्रोंको विना कहे हुये और दशवाँ

विवाहो मन्त्रतस्तस्याः शूद्रस्यामन्त्रतो दश ॥"

मनोरप्येते एव संमताः ।इति॥ एतेषां सर्वसंस्काराणां मध्ये, एकैकस्य पृथक् पृथक् श्रेयस्कराणि महामहाफलानि शास्त्रेषु लिखितानि दृश्यन्ते । किन्त्वत्र ग्रन्थवृद्धिभिया सर्वसंस्कारजन्यशुभफलस्याङ्गुल्या निर्देशस्वरूप एव सामान्यफलमात्रोल्लेखः कृतः । यथाह मनुः—(२ अ. २६ श्लो. )

वैदिकैः कर्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम् ।
कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च ॥ १ ॥ इति ॥

विवाहस्यावश्यकत्वं फलञ्च स्मृतिसंग्रहे—

पत्न्या सहाग्निहोत्रादि तस्य स्वर्गफलं स्फुटम् ।
ब्राह्माद्युद्वाहसम्भूतः पितॄणां तारकः सुतः ॥
विवाहस्य फलन्त्वेतद्व्याख्यातं परमर्षिभिः ॥ २ ॥

इति श्रीचिकित्सकचूडामणि पं० ठाकुरप्रसादमणित्रिपाठिविरचित विवाहसोपाङ्गविधौ स्मृत्याद्युक्तविशिष्टपरिभाषा ॥

विवाह संस्कार वैदिकमन्त्रों सहित करना चाहिये, तथा शूद्रोंके विवाह पर्य्यन्त दशही संस्कार विना वैदिक मन्त्रोंके ही किये जाते हैं । ये व्यासोक्त और मनुजीके भी संमत है । इन संस्कारोंमें एक एकके बडे बडे फल भिन्न भिन्न प्रकार कल्याणके देनेवाले अनेक शास्त्रोंमें लिख देखेजाते हैं, किन्तु यहां ग्रन्थ वहुत बढ़जानेके भयसे उनका उल्लेख न कर केवल सभी संस्कारोंके विषयमें सामान्य शुभ फल जैसा कि मनुस्मृति २ अध्यायके २६ श्लोकमें लिखा है कि, वेदोक्त गर्भाधानादि पुण्य कर्मों द्वारा ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य नामक द्विजोंके शरीरोंको इस लोक तथा परलोकमें पवित्र करनेके लिये ही सर्व संस्कारोंको करने चाहिये ॥ इति ॥ १ ॥ विवाह संस्कारकी आवश्यकता और फल स्मृतिसंग्रहमें इस प्रकार लिखा है कि, पत्नीके सहित ही मनुष्य आधान पूर्वक अग्निहोत्र तथा दर्श पौर्णमासादि याग कर सकते हैं, और ब्राह्म आदि शास्त्रोक्त विवाहविधिसे प्राप्त पत्नी द्वारा उत्पन्न हुआ पुत्र पितरोंका तारदेनेवाला होताहै । यही विवाहकी आवश्यकता और उत्तम फल कहा और मानागयाहै। ऐसेही औरभी संस्कारोंके मुख्यमुख्य प्रयोजन जाने और मानेगयेहैं॥२॥

इति बालबोधिनीटीकायां विशिष्टपरिभाषा समाप्ता ॥

अथ विवाहे कर्तव्यानामावश्यकावान्तरकृत्यानां क्रमेण निरूपणम् । तत्र–

## वरायुषो विचारः ।

अखिलधर्मशास्त्रानुमत्या ब्रह्मचर्याश्रमेण सह वेदादिविद्याग्रहणाऽनन्तरमेव पुरुषाणां विवाहः कार्य इति स्थितम् । दीर्घकालावधि ब्रह्मचर्यधारणं कलौ निषिद्धम्, अतो मानवधर्मशास्त्रोक्त पादिकं ग्रहणान्तिकं वा ब्रह्मचर्यं ग्राह्यम् । तथा सति द्विजबालकानां सप्तां दशवर्षादारभ्य पञ्चविंशतिवर्षावधिर्विवाहकालः अतिबाल्यावस्थायबालानां द्वादशादिवर्षावस्थानामपि विवाहः सर्वथैव अकर्तव्यः, शास्त्राज्ञा-

विवाह संस्कारमें आवश्यक लिये जानेवाले कर्मोंका क्रमसे निरूपण करते हैं । तिनमें प्रथम वरके आयुष्यका विचार इस प्रकार है कि, सभी धर्मशास्त्रोंकी सम्मतिसे ब्रह्मचर्यमें रहतेहुये वेदादि विद्याओंको पढ लेनेके बादहीं युवा पुरुषोंका विवाह करना निश्चित है । कलियुगमें ३६ । ४८ वर्ष आदि दीर्घकालतक ब्रह्मचर्य धारणका निषेध है । इस कारण मानवधर्मशास्त्रके कथानुसार ९ वर्षतक उपयुक्त विद्याध्ययनपर्यन्त ब्रह्मचर्याश्रम द्विजोंको ग्रहण किये रहना चाहिये । जैसा कि, मनु तथा पारस्करका कथन है कि " गर्भाष्टमेऽब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनायनम् । गर्भादेकादशे राज्ञो गर्भात्तु द्वादशे विशः ॥ " " अष्टवर्षं ब्राह्मणमुपनयेद् गर्भाष्टमे वा एकादशवर्षं राजन्यम् । द्वादशवर्षं वैश्यम् । " इति पारस्करः ॥ अर्थात् गर्भसे वा जन्मसे ब्राह्मणका आठवें, क्षत्रियका ११ वें और वैश्यका १२ वें वर्षमें उपनयन संस्कार करे । कारण विशेषसे कुछ न्यूनाधिक कालभी माना है; किन्तु पूर्वोक्त प्रमाणानुसार ब्राह्मण बालकका आठ वर्षकी अवस्थामें उपनयन होनेके समयसे ९ वर्ष ब्रह्मचर्याश्रम है विद्याध्ययन करते हुये १७ वर्षकी आयु होती है । बस. इसी प्रकार क्षत्रिय वैश्यका भी यथासमय उपनयन होकर ब्रह्मचर्याश्रममें रहनेसे १७ या १८ वर्षके आयुसे लेकर २५ वर्षके आयुतक ब्राह्मणादि द्विज बालकोंका विवाह काल होता है । इन्हीं कालोंमें विवाह करना चाहिये । इससे पहिले अति बाल्यावस्थाहै ता १० । १२ वर्षके

विरुद्धश्च । तस्माद्युवावस्थारम्भादनन्तरमेव पुरुषाणां विवाह उचितोऽस्ति ॥

## कन्यायुषो विचारः ।

यदि सा दातृवैकल्याद्रजः पश्येत्कुमारिका ।
भ्रूणहत्याश्च यावत्यः पतितः स्यात्तदप्रदः ॥ ( इति व्यासः )
प्रयच्छेन्नग्निकां कन्यामृतुकालभयात् पिता ।
ऋतुमत्यां हि तिष्ठन्त्यां दोषः पितरमृच्छति॥ (इति व०॥अ०१७)

सामान्यनियमानुसारे कन्यायाः द्वादशवर्षायुषि रजोदर्श-
आयुमें भी लडकोंका विवाह करदेना अनुचितही नहीं, किन्तु अत्यन्त हानिकारक होता है और शास्त्राज्ञाके विरुद्ध होनेसे एक प्रकारका अधर्म है; अतः युवावस्था आरम्भ होनेपर ही लडकोंका विवाह करना समुचित जानकर ऐसाही करना चाहिये ॥

कन्याओंके विवाह करनेमें आयुष्यका विचार धर्मशास्त्रोंमें इस प्रकार है कि--व्यासस्मृतिमें लिखा है कि, यदि कन्यादान करनेवाले पितादिकी भूल या बेपरवाही आदिसे समयपर कन्याका विवाह नहीं हो और विवाह होनेसे पहिले रजोधर्म होने लगे, तो उन रजोधर्मोंसे जितने गर्भोंकी हानि हो उतनी भ्रूणहिंसाका पाप विवाह न करनेवाले पितादिको लगता है और वे पितादि पतित मानेजाते हैं । इससे वसिष्ठ स्मृतिमें जैसा लिखा है कि, ऋतुकाल न आ जाय ऐसा भय मानताहुआ पिता "नग्निका" अर्थात " अव्यञ्जना भवेत् कन्या कुचहीना तु नग्निका " जबतक स्त्रीपनके लज्जा संकोचादिका विचार पुत्रीको नहीं मालूम हों तबतक कन्या कहाती और स्त्रीपनके लज्जादिका भान हो जानेके बाद कुचोत्थान होनेसे पहिलेकी अवस्थावाली पुत्री नग्निका नाम कही जाती है ॥ ऐसीही कुचोत्थान और ऋतुप्राप्त होनेसे पहिलेही अपनी कन्याका विवाह कर देवे, क्योंकि, विवाहसे पहिले ऋतुमती कन्या पिताके घरमें रहे तो कन्यादानके अधिकारी पितादिको दोष लगता है । सामान्यनियमके अनुसार बारह वर्षकी अवस्थामें कन्याओंके रजोदर्शनका

नारम्भो भवति । यथाह आयुर्वेदशास्त्रे सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने—

तद्वर्षाद्द्वादशात् काले वर्तमानमसृक् पुनः ।
जरापक्वशरीराणां याति पञ्चाशतः क्षयम् ॥

देशकालभेदेन शीतोष्णादितारतम्येन च क्वचिद्दशमवर्षायुषः सकाशात् षोडशवर्षावध्यायुष्यपि रजःप्रवृत्तिर्दृश्यते । किन्तु रजोदर्शनात्प्रागेव उरोजादिप्रादुर्भावो भवति । तेन रजः प्रादुर्भविष्यतीति पूर्वत एव ज्ञातुं शक्यते । इति ॥

तस्माद्विवाहयेत्कन्यां यावन्नर्तुमती भवेत् ।
विवाहो ह्यष्टवर्षायाः कन्यायास्तु प्रशस्यते ॥ इति संवर्तः ॥
गुरुशुद्धिवशेन कन्यकानां समवर्षेषु षडब्दकोपरिष्टात् ।
रविशुद्धिवशाच्छुभो नराणामुभयोश्चन्द्रविशुद्धितो विवाहः ॥
( इति मुहूर्तचिन्तामणौ )

प्रारम्भ होजाता है । जैसा आयुर्वेदशास्त्र सुश्रुतसंहिताके शारीरस्थानमें कहा है कि, बारहवें वर्षके आयुष्यसे स्त्रियोंके रजोदर्शनका आरम्भ होकर वृद्धावस्थामें शरीर पक जानेपर ५० वर्षकी अवस्थामें रजोधर्म होना बन्द होजाता है, परन्तु देश, काल, भेद वा शीतोष्णकी न्यूनाधिकताके कारण कभी कहीं दशम आदि वर्षहीकी अवस्थासे और कहीं किसीको शरीरके स्वाभाविक निर्बलता वा रोगादिके कारण सोलह वर्षकी अवस्थातकमें कन्याको रजोधर्मका आरम्भ देखाजाताहै. किन्तु, रजोदर्शन होनेसे पहिले ही कुचोत्थानादि चिन्होंका प्रादुर्भाव होजाताहै, जिससे पहिलेही यह मालूम होसकताहै कि, अब रजोदर्शन होनेका समय समीप आगया; अतः जैसा संवर्त स्मृतिमें लिखाहै कि, दोष न लगनेके विचारसे जबतक ऋतुमती नहीं हो तभीतकमें कन्यादाताको कन्याका विवाह कर देना चाहिये । आठ वर्षकी अवस्थामें कन्याका विवाह करदेना धर्मशास्त्रकारोंने प्रशस्त माना है । इसीप्रकार मुहूर्तचिन्तामणिमें भी कहाहै कि, बृहस्पतिकी शुद्धता देख कन्याका विवाह छः वर्षकी होजानेके बाद सम अर्थात् अष्टमादि वर्षोंमें करना । और पुरुषका सूर्य शुद्ध रहनेसे विषम वर्षोंमें विवाह शुभ होताहै, किन्तु वर कन्या

इत्यादिप्रमाणसत्त्वादष्टवर्षायुषः सकाशात् षोडशवर्षावधि रजोदर्शनकुचोत्थानाभ्यां प्रागेव कन्यानामुद्वाहकालः। इत्याद्यनेकप्रमाणानां सत्त्वात्सर्वधर्मशास्त्रकाराणामैकमत्येन योग्यानां कन्यानामार्तवदर्शनात् कुचोत्थानाच्च प्रागेव योग्यवरेणोद्वाहः कार्य इति स्थितम्॥ तथाहि, अग्निहोत्रादिकं श्रौतं स्मार्तञ्च कर्म पत्न्या सहैव विहितम्। तदर्थमल्पवयस्कापि पत्नी पत्न्येवास्ति। तस्माद्यथा पूर्वमेवोक्तम्, तथैवाष्टमनवमदशमैकादशादिवर्षे कन्योद्वाहः कर्तव्य इत्येव निश्चितम्॥

## अथ विवाहार्थवरकन्ययोर्योग्यताविचारः।

तत्रादौ वरस्य गुणदोषादिविचारो लिख्यते-"पञ्च विवाहकारकाणि भवन्ति वित्तं रूपं विद्या प्रज्ञा बान्धव इति॥"

(मैत्रायणीयमानवगृह्यसूत्रेषु प्रथमपुरुषस्य ७ खण्डे ६ सूत्रम्)

दोनोंहीका चन्द्र शुद्ध रहना चाहिये। इत्यादि प्रमाणोंसे अष्टम वर्षके आयुसे लेकर सोलह वर्ष आयुके भीतर रजस्वला तथा कुचोत्थान होनेसे पहिलेही कन्याओंका विवाहकाल होताहै; इत्यादि अनेक प्रमाण होनेसे सब धर्मशास्त्रकार ऋषियोंकी एकानुमतिसे यही निश्चितहै कि, योग्य कन्याका रजोदर्शन और कुचोत्थान होनेसे पहिलेही योग्य वरके साथ विवाह करदेना चाहिये। और यह भी है कि अग्निहोत्रादि श्रौत स्मार्त कर्म सपत्नीक पुरुषके लिये ही कहा है; अतः अग्निहोत्रादि कर्मोंके लिये आठ दश वर्षकी भी विवाहिता कन्या पत्नी ही मानीजायगी। इससे जैसा कि, पहिले निश्चित कर चुके वैसेही आठ वर्ष आदिकी अवस्थावाली कन्याका विवाह रजोदर्शनसे पहिले कर देना चाहिये॥

अब विवाहलायक वर तथा कन्याकी योग्यताका विचार दिखाते हैं. तहां पहिले विवाह करनेके योग्य वरके गुण दोषादि मानवगृह्यसूत्र सप्तम खण्ड प्रथम पुरुषके ६ वें ७ वें सूत्रमें जैसा कहा है कि, कन्याका पिता वरकी

"एकालाभे वित्तं विसृजेत्, द्वितीयालाभे रूपम्, तृतीयालाभे विद्याम्, प्रज्ञायां बान्धव इति च विवहन्ते ॥ ( मै० मान० गृ० खं० १ पुरु० ७ सूत्रम् )

स्पष्टार्थोऽनयोः—कन्यापिता वरस्य वित्तादिपञ्च विवाहकारकाणि पश्येत् । यदा पञ्चगुणानां मध्ये एको न भवेत् तदा धनं न भवतु । यदा द्वितीयो न स्यात् तदा रूपं न भवतु । तृतीयगुणाभावश्चेत् तदा विद्या न भवतु । एवं बुद्धिबान्धवयोर्मध्ये कुटुम्बरहितेऽपि प्रज्ञायुक्तो वरो विवाह्य इति । ( मा० सू० ७ सू० )

"बन्धुशीललक्षणसंपन्नः श्रुतवानरोग इति वरसम्पत् ॥"

( आपस्तंबीय १ पटलस्य ३ खण्डे १९ सूत्रम् ) सूत्रार्थः स्पष्ट एव ॥

संस्कारभास्करे—

कुलं च शीलं च वयश्चरूपं विद्यां च वित्तं च सनाथताञ्च ।
एतान् गुणान् सप्त परीक्ष्य देया कन्या बुधैः शेषमचिन्तनीयम् ॥

पांच दशा देखे; धन १, रूप २, विद्या ३, बुद्धि ४ और बांधव ५ । यहां रूप कहनेसे काने अन्धेका निषेध और बान्धव कहनेसे कुटुम्बके साथ कुलीनता भी आजाती है । इनमें यदि पांचों गुण वरमें न मिलते हों तो प्रथम गुण धनको छोड दे. क्योंकि, धन तो अनित्य है. विद्या बुद्धिवालेके पास धन होजाना सुगम है. दूसरा गुण न मिलता हो तो रूपको भी छोड दे. क्योंकि, विद्या कुरूपोंकाभी सुन्दर रूप है. तीसरा न मिले तो विद्याको भी छोड दे. क्योंकि, बुद्धिमान् होगा तो पीछेभी पढ सकता है तथा न भी पढसके तो भी बुद्धिमान् निर्बुद्धि पठितसे अच्छा है । तथा बुद्धि और बांधव इन दोनोंमें कुटुम्ब न होने पर भी बुद्धिमान् वरका विवाह अपनी कन्यासे करदेवे । और आपस्तंबीय गृह्यसूत्र तृतीय खण्ड प्रथम पटलके १९ सूत्रमें कहा है कि, कुलीन, सुशील, शुभ लक्षणोंवाला, वेदशास्त्रका विद्वान्, निरोगये वरके शुभ लक्षण जानो ॥ संस्कारभास्करमें कहा है कि, वर कुलीन, शीलवान्, रूप-यौवनयुक्त, विद्वान्, धनवान् और जिसके पितादि रक्षक हैं;

मूकोऽन्धो बधिरः कुब्जः स्तब्धः पङ्गुर्नपुंसकः ।
कुष्ठी रोगी ह्यपस्मारी दश दोषाः प्रकीर्तिताः ॥

अन्यच्चापि–आचारहीनो मूर्खश्च कुरूपश्चौरजारकः ।
पाखण्डी च तथोन्मत्तो गूहकः कुलदूषकः ।
द्यूतकर्मरतश्चैव दश दोषाः प्रकीर्त्तिताः ।
एतद्दोषप्रयुक्ता ये तेषु कन्या न दीयते ॥ इति ॥

## कन्यायाः गुणदोषादिविचारः ।

"बन्धुमतींकन्यामस्पृष्टमैथुनामुपयच्छेत समानवर्णामसमानप्रवरां यवीयसीं नग्निकां श्रेष्ठाम् ॥" मानवगृह्यसूत्रेषु ७ खण्डे १ पुरुषस्य ८ सूत्रम् ) सूत्रार्थः-यवीयसीम्-वरायुषः सकाशादल्पवयस्काम् । नग्निकाम् ऋतुमप्राप्ताम् कुचोत्थानरहिताञ्च । शेषं स्पष्टम् ॥ ( सू० ८ ) परीक्षा करके ऐसे गुणोंवाले वरके साथ बुद्धिमान् अपनी कन्याका विवाह करे ॥ तथा गूङ्गा, अंधा, बधिर, कुबडा, ढीठ, पँगुला, नपुंसक, कुष्ठी, रोगी और मिरगीरोगवाले वरसे विवाह न करे ॥ सदाचारसे हीन वा दुराचारी, मूर्ख, कुरूप, चोर, व्यभिचारी, पाखण्डी, उन्मत्त, गुप्तदुराचारी और स्वकुलमें निंदित तथा ज्वारी ऐसे दोषोंवाले वरको कन्या नहीं देना चाहिये ॥इति॥

अब कन्याके गुणदोषादिका विचार दिखाते हैं–मानव गृह्यसूत्र सप्तम खण्ड प्रथम पुरुषके ८ वें सूत्रमें कहा है कि, जिस कन्याके साथ किसीपुरुषका संयोग नहीं हुआ हो, जिसके कोई भाई विद्यमान हो, जो अपने वर्णकी हो, जिसके प्रवर ऋषि अपनेसे भिन्न हों, जो ठीक युवति वरके आयुष्यसे कम उमरवाली और अच्छी हो, जिसके स्तन नहीं उगे हों और रजस्वला न होनेवाली हो तथा रूप लावण्य वर्ण मनभावन हो ऐसी कन्यासे विवाह करे ॥ पुरुषकी युवावस्थाका आरम्भ सोलहवें वर्षसे और स्त्रीकी युवावस्थाका आरम्भ ग्यारहवें वर्षसे हो जाता है ॥ और भी

अन्यत्रापि-“ बन्धुशीललक्षणसम्पन्नामरोगामुपयच्छेत ॥ ”

( आपस्तंबीय ३ खण्डे १ पटलस्य १८ सूत्रम् ) सूत्रार्थः स्पष्टः ॥

अन्यत्रापि-अनन्यपूर्विकां कान्तामसपिण्डां यवीयसीम् ।

अरोगिणीं भ्रातृमतीमसमानार्षगोत्रजाम् ( इति या० ल्क्यः )

अन्यच्च-“ दत्तां गुप्तां द्योतामृषभां शरभां विनतां विकटां मुण्डां मण्डूषिकां साङ्कारिकां रातां पालीं मित्रां स्वनुजां वर्षकारीं वर्जयेत् ॥ ”

( आपस्तंबीय ३ खण्डे १ पटलस्य ११ सूत्रम् )

सूत्रार्थः-पञ्चदशप्रकारां कन्यां विवाहे वर्जयेत् । दत्ताम्-अन्येन सह विवाहिताम् १ । गुप्ताम्-अनवलोकिताम अर्थादशुभलक्षणादिकारणैः पित्रादिभिर्गोपिताम् २ । द्योताम्-विकृतदृष्टिमतीम् ३ । ऋषभाम्-वृषभस्वभावाम् ४ । शरभाम्--अतीव सुन्दरीम्, यतस्तां दृष्ट्वैव जारपुरुषाश्छद्माद्यनेकां विक्रियाङ्कर्त्तुमुद्यता भविष्यन्ति ५ । विनताम्--कुब्जाद्यङ्गदोषयुताम ६ ॥ विकटाम्--विस्तीर्णजघनाम् ७ ॥

आपस्तंबीय तृतीयखंड प्रथम पटलके १८ वें सूत्रमें कहा है कि, भाई आदि कुलवाली, अच्छे शील स्वभाववाली और लक्षणसम्पन्ना अर्थात् हाथकी रेखादि चिन्ह जिसके अच्छे हों ( पतञ्जलि महर्षिके महाभाष्यके लेखानुसार पतिघ्नी पाणिरेखा आदि न हों ) तथा क्षयी मृगी आदि असाध्य रोगवाली न हो ऐसी कन्यासे विवाह करे ॥ याज्ञवल्क्यस्मृतिमें भी कहा है कि, अन्य किसी वरके साथ पहिले न ब्याही गई हो, वरके सपिण्ड कुलकी न हो, अति छोटी बालिका न हो. रोगिणी न हो, जिसके भाई हो और गोत्रप्रवरकी न हो, ऐसी कन्यासे विवाह करना चाहिये ॥ और भी आपस्तंबीय तृतीयखण्डके प्रथम पटलके ११ वें सूत्रमें कहा है कि, दत्ताम्-अन्यके साथ विवाहिता १, गुप्ताम्-छिपीहुई अर्थात् जिसको अच्छे प्रकार देखा न हो और अशुभ लक्षणोंके कारण माता पिता जिसको गुप्त रखते हों २, द्योताम्-टेपरी (तीरीं) आदि विषमदृष्टिवाली ३, ऋषभाम् वृषभ स्वभाववाली ४, शरभाम्-अतीव सुन्दरी, ( क्योंकि अतिसुन्दरी होनेसे व्यभिचारियोंकी निन्द्य क्रिया उसके

मुण्डाम्-मुण्डितकेशाम् ८ । मण्डूषिकाम्--कठोराम्, मण्डूकसदृशत्वक्शरीरां वा, अथवा वामनशरीराम् ९। सांकारिकाम्यस्मिन् कुले जन्म जातम् तं कुलं विहायान्यकुलैः पालिताम्, वा मातृकुक्षौ स्थित्यवसरे यस्याः माताऽस्थिसञ्चयनक्रियामकरोदेवम्भूताम् १० । राताम्—कामिनीमतिक्रीडने रताम् ११ । पालीम्-पशुपालनेऽतिदत्तचित्ताम् १२। मित्राम्-बहुभिः सह मित्रताकरणस्वभावाम् १३ । स्वनुजाम्-शोभना अतिसुन्दरी अनुजा लघुभगिनी यस्यास्ताम् १४ । वर्षकारीम्--नियतगर्भकालादल्पकालेनैवोत्पन्नाम्, अथवा वरवयोवर्षादेकवर्षज्येष्ठवयस्वाम् वा यस्मिन् वर्षे वरस्य जन्म तस्मिन्नेव वर्षे समुत्पन्नाम् ॥ १५ ॥ इति ॥ एवमन्यत्रापि । यथा संस्कारभास्करे—

अव्यङ्गाङ्गीं सौम्यनाम्नीं हंसवारणगामिनीम् ।
तनुलोमकेशदशनां मृद्वङ्गीमुद्वहेत् स्त्रियम् ॥

लिये सदाही लगी रहती है ) ५, विनताम्—कुबडापनादि अङ्ग दोष युक्ता ६, विकटाम्—फैली जांघोंवाली ७, मुण्डाम्—शिरके केश मुण्डित हों जिसके ८, मण्डूषिकाम्-कठोर वा मेंढकके सदृश त्वचाली अथवा बौनी शरीरवाली ९, सांकारिकाम्—अन्य कुलमें पैदाहुई और अन्यकुलने पालन किया हो जिसको या जिसके गर्भमें रहनेके समय उसकी माताने अस्थिसंचयनक्रिया किया हो १०, राताम् अतिकामिनी, खिलाडिन वा रतिशीलवाली ११, पालीम्-पशुओंके पालनेमें विशेष मन रखनेवाली १२, मित्राम्-बहुतोंके साथ मेल मित्रता रखनेवाली १३, स्वनुजाम्--जिसकी छोटी बहिन बहुतही दर्शनीय हो १४, वर्षकारीम्--नियत समयसे कम समयमें ही पैदा हुई हो या वरके अवस्थामें एक वर्ष बडी हो या जिस वर्षमें वर पैदा हुआ हो उसी वर्षमें उसका भी जन्महुआ हो १५, इन १५ प्रकारकी कन्यासे विवाह न करे ॥ संस्कारभास्करमें भी लिखा है कि, जिसके सभी अङ्ग सीधे और पूरे हों शास्त्रानुकूल सुन्दरनामवाली, हंस तथा हाथीके तुल्य गम्भीर चालवाली,

नोद्वहेत् कपिलां कन्यां नाधिकाङ्गीं न रोगिणीम् ।
नालोमिकां नातिलोमां न वाचालां न पिङ्गलाम् ॥

एवं वरस्य कन्यायाश्च पृथक्क् पृथक्क् गुणदोषादिकं दृष्ट्वा, तथैव विवाहसंबन्धे वरस्य कन्यायाश्च दूषितकुलमपि विचारयेत् । यथाह संस्कारभास्करे—

हीनक्रियं निष्पुरुषं निश्छन्दोरोमशार्शसम् ।
क्षय्यामयाव्यपस्मारिश्वित्रकुष्ठकुलानि च ॥
महान्त्यपि समृद्धानि गोऽजाविधनधान्यतः ।
स्त्रीसंबन्धे दशैतानि कुलानि परिवर्जयेत् ॥

एवं वरकन्ययोर्गुणदोषादिविचारं कृत्वा कन्यायाः विशेषपरीक्षणं

सुन्दर महीन मुलायम शरीरके बाल तथा केशवाली, सुन्दर छोटे दांतोंवाली, हाँथ पांव सभी अङ्ग कोमल हों जिसके, ऐसी कन्यासे विवाह करना चाहिये । और पीले केशोंवाली, अधिक अङ्गवाली, रोगिणी, अधिक लोमवाली या लोमही न होनेवाली, बहुत बोलनेवाली और कंजी या पीली आंखोंवाली, ऐसी कन्यासे निर्दोष वरका विवाह नहीं करना चाहिये ॥ इस प्रकार वर तथा कन्याके गुण दोषादि अलग अलग देखकर और विवाह करनेके लिये वरवाले कन्याके, तथा कन्यावाले वरके दूषित कुलका भी विचार करें । जैसा कि, संस्कारभास्करमें लिखा है कि—धर्म, कर्म, सन्ध्या, तर्पण, पञ्चमहायज्ञादि नित्य-नैमित्तिक काम्य कर्मकाण्डसे शून्य कुल १, जिस कुलमें पुरुषार्थी पुरुष न हों २, वेद वेदाङ्गपढनेसे शून्य ३, जिस कुलमें अधिक लोमवाले होते हों ४, जिसमें अर्श ( ववाशिर ) रोग होता हो ५, जिसमें क्षयी-राजरोग हों ६, जो मन्दाग्निवाले हों ७, मृगीरोगी हों ८, श्वेतकुष्ठवाले ९ और गलितकुष्ठवाले हों १० । इन ऊपर कहे १० कुलोंमें कन्याका अथवा लड़काका विवाह संबन्ध नहीं करे; चाहे ये कुल गौ आदि पशु और धन धान्यसे भरे पुरे और श्रीमान् हों परन्तु इन कुलोंको छोड़ देना चाहिये ॥

इस प्रकार वर तथा कन्याके गुण दोषादि विचार कर कन्याकी विशेष

कर्तव्यम् । यथाह गृह्यसूत्रे—"विज्ञानमस्याः कुर्यादष्टौ लोष्टानाहरेत्, सीतालोष्टं वेदिलोष्टं दूर्वालोष्टं गोमयलोष्टं फलवतो वृक्षस्याधस्ताल्लोष्टं श्मशानलोष्टं मध्वलोष्टमिरिणलोष्टमिति ॥ ९ ॥ देवागारे स्थापयित्वाऽथ कन्यां ग्राहयेत् । यदि श्मशानलोष्टं गृह्णीयादध्वलोष्टमिरिणलोष्टं वा नोपयमेत् ॥" ( मैत्रायणीयमानवगृह्यसूत्रे ७ खण्डे १ पुरुषस्य ९ ॥ १० सूत्रे ) अनयोरर्थः——सीतालोष्टम्—हलचलितसस्यक्षेत्रलोष्टम । वेदिलोष्टम्- हवनवेदिकायाः मृल्लोष्टम् । दूर्वासहितमृल्लोष्टम् । इरिणलोष्टम्—ऊषरभूमिमृल्लोष्टम् । देवागारे वरो वरपक्षीयो वा स्थापयित्वा कन्यां ग्राहयेत् । शेषं स्पष्टम् इति ॥ एवमन्यत्रापि——

"शक्तिविषये द्रव्याणि प्रतिच्छन्नान्युपसमाधाय ब्रूयादुपस्पृशेति ॥ १४ ॥ नानाबीजानि संसृष्टानि वेद्याः पांसून् क्षेत्राल्लोष्टं शकृत् श्मशानलोष्टमिति ॥ १५ ॥ पूर्वेषामुपस्पर्शने यथालिङ्गमृद्धिः ॥ १६ ॥ उत्तमं परिचक्षते ॥ १७ ॥" एतेषामर्थः—शक्तिविषये वरो वर पक्षीयो वा नानाबीजानि संसृष्टानि--यवाद्यनेकसंमिलितबीजानि १ । वेद्याः पांसून्—होमवेद्याः पांसून् २ । क्षेत्राल्लोष्टम्--परीक्षा करे. जैसा कि, मानव गृह्यसूत्र सप्तम खण्ड प्रथम पुरुषके ९ वे १० वें सूत्र में लिखा है कि, कन्याके गुप्त वा अदृष्ट दोषोंकी परीक्षाके लिये जुते खेत १, होमकी वेदी २, दूव ३, गोबर ४, जिसमें फल लगेहों ऐसे वृक्षके नीचेका ५, मरघट ६, मार्ग ७, और ऊषर भूमि इन सब स्थानोंमेंसे एक एक मट्टीका ढेला लेकर किसी देवताके मंदिरमें ढेला रखे और उनमेंसे एक ढेला कन्यासे उठवावे । यदि मरघट, मार्ग और ऊषरके ढेलोंमेंसे उठालेवे तो उस कन्याके साथ विवाह नहीं करे ॥ और ऐसेही आपस्तंबीय तृतीय खण्ड प्रथम पटलके १४, १५, १६, १७ सूत्रोंमें भी कहा है कि, शक्तिमान् घर वा कुटुंबके लोगोंकी सम्मति होतो आगे लिखे पाँच वस्तुके पाँच गोला वर या वरके पक्षवाले छिपावर बनावें और बने गोलोंको

सस्यक्षेत्राल्लोष्टम् ३ । शकृत् गोमयम् ४ । श्मशानलोष्टम्—श्मशानस्थानमृल्लोष्टम् ५ इति पञ्चद्रव्याणि प्रतिच्छन्नानि—लोष्टरूपाणि कृत्वा देवागारे उपसमाधाय—धृत्वा उपस्पृश इति कन्यां प्रति ब्रूयात् ॥ द्रव्यनिर्मितपञ्चलोष्टानां पूर्वेषाम् उपस्पर्शने यथालिङ्गम्—यथा द्रव्यस्वरूपम् तथा ऋद्धिः-वृद्धिः । यथा—अन्नबीजलोष्टेन सन्तान वृद्धिः १ । होमवेदिलोष्टेन यज्ञादिकर्मकाण्डस्य वृद्धिः २ । क्षेत्रलोष्टेन धनधान्यवृद्धिः ३ । गोमयलोष्टेन गोवृषादिपशूनां वृद्धिः ४ । श्मशानलोष्टेन मरणवृद्धिः ५ । उत्तमं नामअन्त्यम्, श्मशानलोष्टम् आचार्याः अनिष्टं वदन्ति । यस्य स्पर्शनेन वरकन्ययोर्मरणं भवेदेकस्य वा ॥ इति ( सू. १४-१७)॥ अन्यच्चापि—"यस्यां मनश्चक्षुषोर्निबन्धस्तस्यामृद्धिर्नेतरदाद्रियेतेत्येके " ( आप० ३ खं० १ पट० २० सूत्रम् ) अस्यार्थः—यस्यां कन्यायां वरस्य मनश्चक्षुषोः निबन्धो भूत्वा सन्तुष्टिर्भवेत् तस्यामेव वृद्धिर्विवाहेन । इतरत् कन्यारूपं वस्तु न आद्रियेत । इत्येके अचार्याः मन्यन्ते । ( सू. २० ) ॥ इति वरकन्ययोर्योग्यताविचारः ॥

किसी उत्तम स्थानमें रखके कन्यासे कहें कि, इनमेंसे एक उठाले । पांच वस्तु ये हैं—धान, जौ, गेहूं आदि मिलेहुये अनेक अन्नोंका १, वेदीकी धूलिका २, जुते खेतका ढेला ३, गोवरका ४ और श्मशानकी मट्टीका ५, इन पांचोके बने पाँच गोलेमेंसे एकको उठवावे । इनमें जो अन्नका ढेला उठावे तो सन्तानोंकी वृद्धि, गोवरसे पशुओंकी वृद्धि और मरघटके ढेला उठानेसे मरणकी वृद्धि । उत्तम नाम अन्त्यका अर्थात् मर्घटके मट्टीका बना ढेला उठानेको आचार्य लोग बुरा कहते हैं । उससे वर कन्या ये दोनों, या किसी एकका मरण अवश्य होगा ॥ और आपस्तंबीय तृतीय खण्ड प्रथम पटलके २० वें सूत्रमें कहा है कि, जिस कन्यासे वरका मन और चक्षु लग जावे तथा ठीक सन्तुष्ट होजावे उसी कन्यासे विवाह करना अच्छा है विशेष विचारकी आवश्यकता नहीं; ऐसा किसी आचार्यका मत है ॥

इति बालबोधिनीटीकायां वरकन्ययोर्योग्यताविचारः ॥

## अथ विवाहस्थिरीकरणप्रकारः।

"सुहृदः समवेतान् मन्त्रवतो वरान् प्रहिणुयात्॥" (आप० गृ० ४ खण्डे २ पट० १ सूत्रम्) अर्थः--वरावलोकनार्थं कन्यावलोकनार्थं वा तत्पित्रादयः सुहृदः-आत्मनः प्रेमकरान्। समवेतान्--सर्वकार्येषु संमिलनशीलान्। मन्त्रवतः--आत्मनः सर्वविषये सम्मतिकरान्। तथा, वरान्--वरकन्ययोर्गुणदोषादिलक्षणज्ञान् ब्राह्मणान् प्रहिणुयात्-प्रेषयेत्। इति॥ एवं पूर्वोक्तप्रकारेण निरीक्षकद्वारा कन्यायाः वरस्य च यथासंभवं पूर्वोक्तलक्षणादिकं विचार्य ततो ज्योतिःशास्त्रोक्तशुभमुहूर्त्ते आदौ कन्यायाः आवरणम् ततो वरस्य वररक्षावाग्दानादिकर्मारंभपूर्वकं विवाहार्हशुभलग्ने वराय कन्यां प्रयच्छेत। यथाह मानवगृह्यसूत्रे-"संजुष्टां धर्मेणोपयच्छेत ब्राह्मेण शौल्केन वा॥"

(मान० गृ० ७ खण्डे १ पुरु० ११ सूत्रम्)

अब विवाह स्थिर करनेका प्रकार आगे कहते हैं जैसा कि, आपस्तंबीय चतुर्थ खण्ड द्वितीय पटलके १ सूत्रमें कहा है कि--वर या कन्या देखनेके लिये जिनको माता पितादि भेजें वे परम प्रेम रखनेवाले और सभी कामोंमें विशेष साथ व सुन्दर सलाह देनेवाले, वेदपाठी और कन्यावरके शास्त्रोक्त योग्यता अयोग्यताके लक्षणोंको अच्छे प्रकार जाननेवाले ब्राह्मणोंको भेजे। ऐसे निरीक्षकद्वारा कन्या तथा वरका पहिले कहेहुये यथासम्भव लक्षणादिकोंको विचार करलेने पर ज्योतिःशास्त्रोक्त शुभ मुहूर्त्तमें पहिले वरपक्षवाले कन्याका आवरणकर्म अर्थात् ठहरौनी करे॥ तत्पश्चात् कन्यापक्षवाले वाग्दानके शुभ-मुहूर्त्तमें वररक्षा वाग्दान कर्मारम्भकर विवाहके शुभ मुहूर्त और सुन्दर लग्नमें वरके साथ कन्याका विवाह विधिपूर्वक कर देवे। जैसा मानव गृह्य सूत्र ७ खण्ड १ पुरुष ११ वें सूत्रमें कहा है कि, योग्य वरके साथ तद्योग्य कन्याका लक्षण मिलजानेसे ब्राह्म या आर्ष विवाहके विधिसे विवाह करे,

अर्थः—योग्यवरेण सह संजुष्टाम्-तद्योग्यलक्षणैः संयुक्तां कन्याम् ब्राह्मेण--ब्राह्मधर्मेण शौल्केन अर्थात आर्षधर्मेण वा उपयच्छेत दद्यात । इति ( सू० ११ ) इति विवाहसोपाङ्गविधौ विवाहस्थिरीकरणप्रकारः ॥

## अथ कन्यावरयोर्विवाहाङ्गप्रथमकर्मारम्भविचारः ।

यथा—केषाञ्चित्कुले कन्यापक्षीयाः वरगृहङ्गतास्तत्र वरावलोकनं कृत्वा कन्यायाः नाममात्रेण "वर्णो वश्यं तथा तारा" इत्यादि ज्योतिः शास्त्रोक्तप्रकारेण किञ्चित वरनाम्ना सह मेलनं कृत्वैव वरस्य वररक्षात्मकं वाग्दानम् ( वरिच्छा ) इति लोके प्रसिद्धं कर्म आदावेव कुर्वन्ति । तथा वरपक्षीयाः स्वगृहस्थिता एव कन्यागुणदोषादिनिरीक्षणं विनैव कन्यानामश्रवणमात्रेण सन्तुष्टाः कन्यया सह वरस्य विवाहनिश्चयं मत्वा विवाहदिन एव कन्यागृहे पाणिग्रहणसमयात् किञ्चित्प्रागेव कन्याव

(एक बैल और एक गौ अथवा दो बैल और दो गौ या इनके मूल्य कन्याके पिताको वर देकर विवाह करे तो आर्ष विवाह कहा जाता है)

इति बालबोधिनीटीकायां विवाहस्थिरीकरणप्रकारः ॥

अब कन्या वरके विवाह करनेको प्रथम कर्म-आरम्भ करनेमें विचार लिखते हैं; किसीके कुलमें कन्यापक्षवाले वरके गृह जाय वरको देखकर कन्या और वरके नामसे ज्योतिःशास्त्रमें कहे, वर्ण, वश्य और तारा आदिका कुछ मिलान कर विवाह स्थिर करके "वररक्षा वाग्दान" जिसको वरिच्छा या टहरौनी लोकमें कहते हैं यही पहिला कर्म आरम्भ करते हैं, और वरपक्षवाले इस समय कुछ भी नहीं कर अपने घरहीमें बैठे कन्याके गुण दोषादि लक्षणोंको विना देखे ही केवल कन्याका नाम मात्र सुन परम सन्तुष्टतापूर्वक अपने बालकका विनदेखी कन्याके साथ विवाह स्थिर कर लेते हैं, और जब विवाह करनेके लिये वरसहित सब लोग कन्याके गृह पहुंचते हैं, तब कन्याके पाणिग्रहण समयसे कुछ पहिले कन्याको वस्त्राभूषणादि देकर कन्यावलोकन

लोकनात्मकमावरणरूपम् ( चढाव ) इति लोके प्रसिद्धं कर्म कुर्वन्ति । एवं विवाहदिन एव कन्यावलोकनं यद्भवति तच्छास्त्रविरुद्धत्वाच्छोभनंन । तथा बहुदेशे कुलेऽपि च, बहुधा यथा वरस्य गुणदोषाद्यवलोकनं भवति तथैव वरपक्षीयाः कन्यागुणदोषाद्यवलोकनमप्यादौ कृत्वैव विवाहार्थनिश्चयात्मकं कन्यायाः आवरणम् ( मुंहदेखनी, ठहरौनी, कुंकुमटीका ) इत्यादिनामभिर्लोके प्रसिद्धं कर्म कुर्वन्ति, शोभनमप्येवम् । तथा एवमेव करणे यानि स्मृत्यादिप्रमाणानि तानि तु पूर्वमेव लिखितानि । अत्र तु किञ्चिज्ज्योतिःशास्त्रोक्तप्रमाणमपि लिख्यते । पूर्वोक्तप्रकारेण ज्ञातगुणदोषायां निश्चयमुहूर्तमाह—

पुण्याहे च विवाहर्क्षे चित्रावस्वश्विविष्णुभे ।
लब्ध्वा चन्द्रबलं दद्यात् निश्चयं सत्यया गिरा ॥

अन्यच्च मुहूर्तचिन्तामणौ विवाहप्रकरणे—

विश्वस्वातीवैष्णवपूर्वात्रयमैत्रैर्वस्वाग्नेयैर्वा करपीडोचितऋक्षैः । वस्त्रालङ्कारादिसमेतैः फलपुष्पैः सन्तोष्यादौ स्यादनु कन्यावरणं हि ॥

आवरण स्वरूप चढावचढाना नामसे जो लोकमें प्रसिद्ध कर्म है सो करते हैं । इस प्रकार विवाहके दिनही प्रथम कन्यावलोकन करना यह शास्त्र विरुद्ध और अनेक अनिष्टकी सम्भावना रहनेसे अच्छा नहीं होता ॥ बहुधा तो अनेक देशोंमें तथा कुलोंमें तो जैसा वरका गुणदोषादि देखाजाता है, वैसा ही वरपक्षवालेभी कन्याका गुणदोषादि पहिलेही देख. विवाह स्थिर होनेका "कन्या आवरण" मुंह देखनी, टहरैनी, कुमकुमटीका आदि नामोंसे जो लोकप्रसिद्ध कर्म है सो प्रयोग पहिले कन्याका करते हैं । तब वरका वररक्षा वाग्दान कर्म होता है ॥ इसी विधिसे कर्म करनेके लिये जो प्रमाण स्मृत्यादिमें कहे हैं उनको इस ग्रन्थमें पहिलेही लिखा है । अब यहां कुछ ज्योतिः शास्त्रके अनुसार जैसा मुहूर्तचिन्तामणि विवाहकेप्रकरणमें लिखाहै वह क्रम भी लिखते हैं कि- उत्तराषाढ, स्वाती, श्रवण, तीनों पूर्वा, अनुराधा, धनिष्ठा, कृत्तिका, अथवा वैवाहिक नक्षत्रोंमें पहिले वरपक्षवाले वस्त्र, अलङ्कार,

अस्यार्थः-उत्तराषाढा स्वाती श्रवणा पूर्वात्रयम् अनुराधा धनिष्ठा कृत्तिका अथवा वैवाहिकनक्षत्रेषु आदौ हि वरपक्षीयो वस्त्रालङ्कारफल-पुष्पैः कन्यां संतोष्य तस्याः आवरणम् ( वरेण सह विवाहार्थमवरोधनम् ) कुर्यात् ॥ इति लिखित्वा ततो वरस्य वरणमुहूर्तादिकं लिखितमस्ति ॥ एवं पूर्वोक्तप्रमाणादिभिस्तत्रादौ कन्यायाः गुणदोषादिकं विचार्य तद्योग्यवरेण सह विवाहार्थकन्यायाः आवरणकं कृत्वैव वरस्य वाग्दानं विज्ञैः कर्तव्यमिति बहुसम्मतसिद्धान्तशोभनप्रकारः ॥ इति कन्यावरयोर्विवाहाङ्गप्रथमकर्मारम्भविचारः ॥

## अथ कन्यावलोकनपूर्वक आवरणप्रयोगः ।

( मुंहदेखनी, ठहरौनी, सगाई, कुंकुमटीका, इत्यादिनामभिर्लोके प्रसिद्धः)

तत्र वरहितैषिणस्तत्पित्रादिसम्बन्धिनो ब्राह्मणेन सहिताः कन्यागृहं गताः तत्र पूर्वोक्तकन्यागुणदोषविचारप्रकारेणावलोकनं कृत्वा दोषरहितां शुभलक्षणोपेतां तद्वरयोग्यां कन्यां ज्ञात्वा शुभमुहूर्त्ते स्वस्तिवाचनमन्त्रोच्चारणपूर्वकं सर्वजनस्थितस्थाने कन्यामानीय शुभासने

फल पुष्पादिकोंद्वारा कन्याको संतुष्ट करके कन्याका आवरण अर्थात् वरके साथ विवाह करनेके लिये अवरोधन करे । ऐसा लिखनेके पश्चात् वरवरण करनेको मुहूर्तसहित विधान लिखा है ॥ इससे पहिले कहे सप्रमाणिक क्रमसे ही प्रथमही कन्याका गुणदोषादि विचारकर तिस कन्याके योग्य वरसे विवाह करनेको पहिले कन्याका, आवरण जिसके बाद वरको वाग्दान बुद्धिमानोंको करना चाहिये । यही बहुसम्मत सिद्धान्त और शोभन प्रकार है ॥

इति विवाहाङ्गप्रथमकर्मारम्भविचारः ॥

कन्याके देखने तथा आवरण करनेका प्रयोग लिखते हैं, जो मुंह-देखनी, ठहरौनी, सगाई, कुंकुमटीका इत्यादि नामोंसे लोकमें प्रसिद्ध हैं । वरके हित चाहतेवाले पितादि संबंधी ब्राह्मणके सहित कन्याके गृह जाकर कन्याका पूर्वोक्त गुणदोषादि अवलोकन कर, दोषोंसे रहित शुभ लक्षणोंवाली, वरके योग्य जानकर सुन्दर मुहूर्तमें जहां सभी इष्ट मित्र बांधव बैठे हों ऐसे

पूर्वाभिमुखीमुपवेशयेत् ॥ स्वस्तिवाचनं यथा—ॐ स्वस्ति नऽइन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः । स्वस्तिनस्ताक्ष्योंऽअरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ( य. अ. २५ मं. १९ ) इत्यादि । ततो वरपिताऽन्यो वा कश्चिद्ब्राह्मणश्चोत्तराभिमुखस्तत्रैवोपविश्य कन्यायाः आवरणं कर्म कुर्यात् । अत्र केषाञ्चित्कुले गणेशकलशस्थापनपूजनादिकमपि भवति । केषाञ्चित्कुले गणेशस्मरणमात्रमेव भवति तथैवात्र लिख्यते ॥ आवरणकर्ता कन्या च द्वावपि हस्ते द्रव्याक्षतादीन्यादाय—

ॐसुमुखश्चैकदन्दश्च कपिलो गजकर्णकः ।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ॥
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
संग्रामे सङ्कटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥

इत्यादिमन्त्रैर्गणपतिस्मरणं कुर्याताम् । तत आवरणकर्ता—

स्थानमें 'ॐस्वस्तिनइन्द्रो०' इत्यादि मन्त्र ब्राह्मणके पाठ करते हुये कन्याको लाय शुभासन पर पूर्वाभिमुखी बैठावे । और वरके पिता या और कोई पुरोहितादि ब्राह्मण कन्याके समीप बैठ कन्याका आवरण कर्म करे । इस समय किसी कुलमें गणेशादि नवग्रह पर्य्यन्तका स्थापन, पूजन (जैसा वरवृतिप्रयोगमें लिखाहै) करते हैं और किसीके यहां गणेशस्मरण मात्र ही होताहै । यहां ऐसाही प्रयोग लिखते हैं । कन्या तथा आवरणकर्ता दोनों ही द्रव्याक्षतपुष्पोंको ले हाथ जोड 'ॐ सुमुखश्च०' इत्यादि श्लोकोंसे गणेशका स्मरण करे । फिर आवरणकर्ता

---

१ गणेश-गौरी-कलश-नवग्रहाणाम् स्थापन-पूजनादिकम् वरवृतिप्रयोगे दृष्ट्वा कारयितव्यम् ।

ॐ मङ्गलं भगवान् विष्णुर्मङ्गलं गरुडध्वजः ।
मङ्गलं पुण्डरीकाक्षो मङ्गलायतनो हरिः ॥

इति मन्त्रेण कन्यायै वस्त्रालङ्कारादिकं दत्त्वोत्तिष्ठन् कन्याऽभिमुखं गतस्तां पुष्पमालां परिधाप्य द्रव्याक्षतपुष्पयुतं नारिकेलफलं पाणिभ्यामादाय वक्ष्यमाणवाक्यमुक्त्वा तस्याञ्जलौ निक्षिपेत् ॥ ॐअद्यदत्तैरेभिर्वस्त्रालङ्कारादिद्रव्यैः अमुकगोत्रोत्पन्नेन अमुकनामवरेण सहोद्वाहार्थम् अमुकगोत्रोत्पन्नाम् अमुकनाम्नीम् त्वां सन्तोषयामि त्वं सन्तुष्टा भव ॥ इति सन्तोष्य ततः कुसुमरङ्गरञ्जितेनैकेन वस्त्रेण तामावृण्वन् वक्ष्यमाणवाक्यं पठेत्--अयि कन्ये ! अनेनावरणकर्मणा त्वं गायत्री सावित्री सरस्वतीव सुभगा भूत्वा सुरक्षिता भव ॥ एवं कृत्वा द्वावपि ब्राह्मणादिभ्यो यथाशक्ति दक्षिणादिकं दत्त्वोत्तिष्ठन्तौ ब्राह्मणान् गुरुन् वृद्धांश्च प्रणमेयाताम् ॥

इति विवाहसोपाङ्गविधौ कन्याऽऽवरणप्रयोगः ॥

कन्याको संतुष्ट करनेके लिये यथोचित वस्त्र और अलङ्कारादि गणेशको स्पर्श करायकर–ॐ मङ्गलं भगवान् ' इस श्लोकको पढताहुआ कन्याको देवे । पुनः कन्याके संमुख खडा हो पुष्पोंकी माला कन्याको पहिनावे । फिर यथासंभव द्रव्य अक्षत और पुष्पोंसहित कुंकुमरंजित नारियल या सुपारी दोनों हाथोंमें लिये हुये ' ॐ अद्य दत्तैरेभि० ' इत्यादि वाक्योंको पढ कन्याके गोदमें देदेवे । इस प्रकार कन्याको संतुष्ट कर पुनः एक कुसुम रंगसे रंगी चुंदरी या रेशमी लाल या पीला पीताम्बरसे कन्याको ओढाता हुआ 'अयि कन्ये० ' इस वाक्यको कहे । इस प्रकार आवरण होजानेपर कन्या तथा आवरणकर्ता यथाशक्ति दक्षिणा ब्राह्मणोंको देखकर उठै और ब्राह्मण गुरू आदि वृद्धोंको प्रणाम करे ॥

इति बालबोधिनीटीकायां कन्या आवरणकर्मप्रयोग ॥

## अथ वाग्दानविधिः ।

( सम्प्रति वाग्दानस्यैव वररक्षा-वरावलोकनादीनि पर्य्याय-
वाचकानि नामानि लोके प्रसिद्धानि )

यत्र यस्मिन्कुले त्वादौ गणपतिस्मरणान्ते सङ्कल्पपूर्वकं गणेशगौरीकलशग्रहाणां पूजनं कृत्वा वाग्दानं भवति, तत्र सङ्कल्पस्त्वेवं भवति यथा--पूजास्थाने पूर्वाभिमुखो वरश्चोत्तराभिमुखो वाग्दाता स्थितौ आचमनादि गणपतिस्मरणं कृत्वा सङ्कल्पं कुर्यातााम् । तद्यथा-वरः ॐ विष्णुरित्यारभ्य अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे सुमुहूर्ते अमुकगोत्रोत्पन्नः अमुकनामाहं स्वकीयविवाहाङ्गभूतवररक्षाविषयकवागूदानग्रहणकर्मणि निर्विघ्नार्थं माङ्गल्यार्थं च गणपतिवरुणग्रहादीनां यथोपस्थितोपचारैः पूजनं करिष्ये ॥ तथैव वाग्दातापि-ॐ विष्णुरित्यादिमासाद्युल्लिख्य अमुकगोत्रः अमुकशर्म्माऽहं अमुकगोत्रोत्पन्नायाः अमुकीनाम्न्याः कन्यायाः विवाहङ्गभूत अमुकगोत्रोत्पन्न अमुकनामकवररक्षणार्थवाग्दानकर्मणि शुभतासिद्ध्यर्थं गणपत्यादिपूजनं करिष्ये ॥ एवं सङ्कल्प्याग्रे यथा वर—-

अब वाग्दानकी विधि लिखते हैं—वर्तमानसमयमें वाग्दानहीका नाम वरेक्षण—वररक्षा वरावलोकन या वरकी ठहरौनी आदिनामोंसे लोकमें प्रसिद्ध है । जहां जिस कुलमें पहिले गणेशस्मरणके बाद संकल्प पूर्वक गणेश गौरी कलश और ग्रहोंका पूजन कर वाग्दान होता है, तहां संकल्प इस प्रकार होता है कि, पूजा स्थानमें पूर्वाभिमुख वर और उत्तर मुख वाग्दाता बैठ आचमनादि गणेश—स्मरणपर्य्यन्त कर्म कर कुशादि हाथमें ले आगे लिखे अनुसार दोनोंही संकल्प इस प्रकार करे कि, पहिले वर 'ॐविष्णुर्विष्णु०' आदिसे आरम्भकर अमुकके स्थानोंमें वर्तमान मासादिकोंका नाम कहता हुआ 'पूजनङ्करिष्ये' संकल्प करे ॥ और दूसरा वाग्दाताभी वैसेही 'ॐ विष्णु०' से आरम्भकर अमुकके स्थानोंमें नामादिलेताहुआ 'पूजनं

विवाहविहितोडुभिर्विरचयेत्तथोद्वाहतो
न पूर्वमिदमाचरेत्त्रिनवषण्मिते वासरे ॥ १ ॥

तत्र विवाहविहितानि नक्षत्राणि—

रोहिण्युत्तररेवत्यो मूलं स्वाती मृगो मघाः ।
अनुराधा च हस्तश्च विवाहे मङ्गलप्रदाः ॥ २ ॥

दैवज्ञमनोहरोक्तेस्तु—

चित्रा विशाखा शततारकाऽश्विनी
ज्येष्ठाभरण्यौ शिवभाच्चतुष्टयम् ।
हित्वा प्रशस्तं फलतैलवेदिका-
प्रदानकं कण्डनमण्डनादिकम् ॥ ३ ॥ तत्रैव—

मूलेन्दुरुद्रश्रवणार्कपौष्णविश्वेशचित्रानलरेवतीषु ।
संस्थापनं काञ्जिककुण्डिकाया वारे रवेर्भूमिसुतस्य शस्तम् ॥४॥

अथ विवाहवेदीलक्षणमाह नारदः—

हस्तोच्छ्रितां चतुर्हस्तैश्चतुरस्रां समन्ततः ।
स्तम्भैश्चतुर्भिः सुश्लक्ष्णैर्वामभागे स्वसद्मनः ॥ ५ ॥

और विवाह होनेके दिनसे पूर्वका तीसरा छठवां और नववां दिन कर्मोंके आरम्भका नहीं होना चाहिये । तथा दैवज्ञमनोहरग्रन्थमें चित्रा, विशाखा, शतभिषा, अश्विनी, ज्येष्ठा, भरणी, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य और श्लेखा इन नक्षत्रोंको भी त्याग देना । और विवाहविहित नक्षत्र अर्थात् रोहिणी, तीनों उत्तरा, रेवती, मूल, स्वाती, मृगशिरा, मघा, अनुराधा और हस्त इन शुभ नक्षत्रोंमें रवि अथवा मङ्गल वारको पञ्चाङ्ग शुद्ध दिन होनेसे सभी कर्मारम्भ करना शुभकारक होगा । कन्यादानसे पूर्वही होनेवाले कृत्य ये हैं जैसे गीत गानेका आरम्भ करना, चना आदि अन्नोंका दलना; कांडना आदि संस्कार, तथा वारक ( मंगलकलश ) का स्थापन अङ्गण और गृहादिकोंको झाडना, बोहारना, सफेदी आदिसे पोतना, गोबरसे लीपना दीवारोंपर चित्रादि बनाकर भूषित करना आदि और वरकन्याके बैठनेका वेदी एक हाथ ऊंचा चार हाथ लंबा चौडा चौकोना कदलीस्तंभादिसे सुन्दर

स्तम्भप्रमाणं बृहत्पाराशरे—

पालाशो ब्राह्मणस्योक्तो नैयग्रोधस्तु भूभुजः ।
बैल्वो वैश्यस्य स्तम्भः स्याच्छूद्रस्यौदुम्बरः स्मृतः ॥ ६ ॥

कलशलक्षणम्—

हैमराजतताम्राश्च मृण्मयो लक्षणान्विताः ।
यात्रोद्वाहप्रतिष्ठासु कुम्भाः स्युरभिषेचने ॥ ७ ॥
धातुजं मृण्मयं वापि कलशं यत्प्रतिष्ठितम् ।
सिततण्डुलपूर्णेन पात्रेण पिहिताननम् ॥ ८ ॥

अथ तैलादिलापने संख्यानियम उक्तः मुहूर्तचिन्तामणौ—

मेषादिराशिजवधूवरयोर्वटोश्च तैलादिलापनविधौ कथिताश्च संख्याः ।

शोभित ऐसा एक चबूतरा ( वेदी ) अपने गृहमण्डपके वाम भागमें बनानेको आरम्भ करना, मध्यस्तम्भका गाडना, मण्डपकी रचना अर्थात् तृण पत्र चटाई आदि अथवा वस्त्रकी चांदनी आदिसे छाव कर मण्डप बनाना । यहां ग्रन्थमें मण्डपशब्दको 'मण्डपान्' ऐसा बहुवचन लिखाहै, इससे और भी कर्मोंका आरम्भ जैसे कढाई चढानेकी भट्ठी या चूल्हाआदिका बनाना 'काञ्जिककुण्डिकाधारण' अर्थात् सिरका, अचारआदि बनाके रखना, वर तथा कन्याके शरीरमें उबटन, तैल लगानेका आरम्भ करना हरिद्रा चंदन ( ऐपन वारी ) तैयार करना इत्यादि सभी शुभ कर्मोंको करना वा रचना आदि आरम्भ करना चाहिये ॥ १–५ ॥ **स्तंभका प्रमाण** बृहत्पाराशरमें कहाहै कि–ब्राह्मणको पालाश ( छिउल ) का, क्षत्रियको वट ( बरगद ) का, वैश्यको बेलका और शूद्रको गूलरका स्तंभ होनाचाहिये ॥ ६ ॥ **कलशका लक्षण** यह कहा है कि–यात्रा, विवाह, प्रतिष्ठा और अभिषेचनकर्ममें शुभ-लक्षणोंसे सम्पन्न, सुवर्णका उत्तम, रजतका मध्यम, तांबेका साधारण अथवा सामर्थ्य नहीं रहनेसे मृत्तिकाहीका कलश, विना टूटा फूटा सुन्दर सुडौल और जिसके मुखपर चावलोंसे भरा पात्र ढँका हो ऐसा सुशोभित कलश प्रतिष्ठित होताहै ॥ ७ ॥ ८ ॥ तैलादि लगानेकी संख्या किसी विद्वान्के मतसे मुहूर्त्तचिन्तामणिमें इस प्रकार कहाहै कि, जो वर वधू अथवा बटु,

शैला दिशः शरदिगक्षनगाद्रिबाणाः बाणाक्षबाणगिरयो विबुधैस्तु कैश्चित् ॥ ९ ॥

इत्यत्र कुलदेशाचारतोऽपि व्यवस्था विज्ञेया ॥ एवं पूर्वोक्तधर्मशास्त्राद्यनेकप्रमाणवाक्यानुसारेण सर्वसनातनधर्मावलम्बिनां कर्ममूलन्त्वेकमेव; परञ्च सर्वकृत्यान्तरेष्वेव स्वस्वकुलदेशाचारभेदैर्बहून्याभ्यन्तरकर्माणि भवन्ति । यथा विवाहेकल्याणीस्थापन कटाहपूजन घोडी सोहगी बटेहरी रहसबधाई शिरगुन्धी पलकाकाचार ककनावर समधी आदिका मिलना टीका इत्यादिनामभिः प्रसिद्धानि देशेदेशे कुलेकुले च भिन्नभिन्नप्रकारकर्माणि भवन्ति तान्यपि " नोल्लङ्घनीया कुलदेशधर्माः " इति वाक्यश्रवणात् स्वस्वकुलदेशानुसारतः कर्त्तव्यान्येव ॥ इति दिनशुद्ध्यादिविचारः ॥

मेषराशिमें पैदा हुआ हो, उसके शरीरमें इस क्रमसे तैलादि लगाना आरम्भ करे कि, जिसमें उस तैलादि लगानेकी गिनती मुख्य समय पर्यन्त सात (७) वार पूरी हो जावै । वस ऐसेही वृष राशिवालेके १०, मिथुनमें ५, कर्कमें १०, सिंहमें ५, कन्यामें ७, तुलामें ७, वृश्चिकमें ५ धनमें ५, मकरमें ५, कुम्भमें ५, मीनराशिमें पैदा होनेहालेके ७ गिनती पूरी करना । यह अपने कुल देशाचारके अनुसार व्यवस्था जानना ॥ ९ ॥ ऐसे ऊपर कहे हुये धर्मशास्त्रादिके अनेक प्रमाण वाक्योंद्वारा सभी सनातनधर्मावलम्बियोंका, कर्मका मूल शास्त्रोंसे तो सर्वत्र एकही हैं परञ्च देश कुलाचारके भेदसे उन कर्मोंके करनेकी रीति तथा बीचबीचमें कर्मान्तरोंके करनेका प्रचार विभिन्नरूपोंमें पायेजातेहैं जैसे विवाहमें कल्याणीस्थापन, कटाहपूजन, घोडी, सोहगी, बटेहरी, रहसबधाई, शिरगुन्धी, पलकाकाचार, ककनावर, समधीका मिलना, टीका इत्यादि नामोंसे प्रसिद्ध ऐसेही औरभी अनेक कर्म देश देश तथा कुल कुलमें भिन्न भिन्न प्रकारके होतेहैं सो सभी कर्मोंको " नोल्लंघनीया कु० " इस वाक्यकी ख्यातिसे करनाही चाहिये किन्तु शास्त्रके तथा धर्मके विरुद्ध नहींहो । यह दिनशुद्ध्यादि विचार पूरा हुआ ॥

## मृतिकामाङ्गल्यप्रयोगः ।

अथात्र तु यथासंभवानि बहुदेशकुलेषु प्रचलितानि अति प्रसिद्धानि च कर्माणि लिख्यन्ते । तत्रादौ मृतिकामाङ्गल्य प्रयोगः प्रारभ्यते—वैवाहिकनक्षत्रादियुते शुभे दिने कन्यागृहे वरगृहेऽपि च स्वगृहस्थिताः सर्वास्तथैवेष्टमित्रबान्धवादिगृहादप्यागताः स्त्रियः एक-त्रितास्तत्र केशेषु तैलाऽऽलेपनं तथा सौभाग्यवत्यः परस्परं सीमन्ते सिन्दूरभूषणञ्च सौभाग्यसूचकं शृङ्गारं कुर्वन्ति । अथैवं यथाचारसञ्जा-तकृत्ये कन्यामाता वरमातापि च स्वस्वगृहे त्वादौ गणपति स्मरणं कृत्वा सर्वस्त्रीसमाजसहिता मङ्गलगानपुरस्सरा ग्रामाद्बहिः कश्चित् तडागादिकं सस्यक्षेत्रं वा गच्छेत् । तत्र भूमौ पूर्वाभिमुखी स्थिता आलेपनसिन्दूरपुष्पाक्षतादिभिः स्वस्याग्रभूमिं कुद्दालादि खनित्रञ्च संपूजयित्वा तत्रैव स्वस्याञ्चलं प्रसार्य स्थिता भवेत् । ततो मङ्गलगानं

मृत्तिकामाङ्गल्य ( मंटमंगरानाम प्रसिद्ध ) प्रयोग प्रारम्भ करते हैं । सो इस प्रकार है कि,—वैवाहिक नक्षत्रादियुक्त शुभदिनमें कन्या और वरके गृहोंमें अपने घरकी सब तथा औरभी इष्टमित्र बान्धवादिके घरोंसे आकर इकट्ठीहुई स्त्रियां शिरके बालोंमें तैलका लगाना तथा सौभाग्यवती स्त्रियां परस्पर अपने मांगोंमें सिन्दूरका लगाना आदि सोहागसूचक शृङ्गार करतीहैं । तब यथाचार यह कृत्य पूरा होजानेपर कन्याकी माता और वरकी माता भी अपने अपने गृहमें प्रथम गणपतिस्मरण कर सब स्त्रियोंके समाज सहित मङ्गल स्नान करतीहुई ग्रामके बाहर किसी तालाव या पोखरा आदिपर अथवा अन्न बोनेके किसी खेतमें जावें और वहां भूमिपर माता पूर्वाभिमुखी बैठ अपने आगेकी भूमि और कुदाल ( मट्टी खोदनेका यन्त्र ) इन दोनोंकी पूजा ऐपन सिन्दूर पुष्प और अक्षतादि द्रव्योंसे करके उसी स्थानमें बैठीहुई अपने अञ्चलको फैलावे । तत्पश्चात् मंगलगान गातीहुई सभी सौभाग्वती स्त्रियां उस पूजितकु-

कुर्वन्त्यः सर्वाः सौभाग्यवत्यः पूजितभूमिमृदं खनित्रेण खनित्त्वा किञ्चित् किञ्चित् तस्या अञ्चले दद्युरिति । अथ कन्यामाता वरमाता च स्त्रीभिः प्रदत्तमृदमात्मनोऽञ्चले गृहीत्वा सर्वाभिः सह मङ्गलगानं गायन्ती निजालयं प्रत्यागत्य स्वस्याञ्चलेनानीतां मृदम् कस्मिंश्चिदपि स्थले सुरक्षितां स्थापयेत् । अस्याः सुरक्षितमृत्तिकायाः प्रयोजनन्त्वग्रे यत्कन्यागृहे वरवध्वोरुपवेशनार्थचत्वरस्य होमवेदिकायाश्च तथाऽन्येषामपि चुल्हिकादीनां तथैव वरगृहेऽपि चुल्हिकादीनामेव यद्यन्मृत्स्नया निर्माणम् भविष्यति, तस्यां मृत्तिकायामेनां मेलयित्वैव निर्माणं कर्तव्यमिति ॥ ततस्ताभिरेव सौभाग्यवतीभिः साकं स्थिता कन्यामाता वरमाता च स्वस्वगृहे चक्रिकोलूखलमुशलशूर्पाद्यन्नसंस्कारयन्त्राणि आलेपनसिन्दूरादिभिरलंकृत्य तैश्चणकाद्यन्नानां दलन पेषणादिसंस्कारारम्भान् सर्वाः सौभाग्यवत्यः मिलिताः कुर्युः ॥

दालीसे पूजीहुई भूमिकी मृत्तिका खोदकर फैलेहुये माताके अञ्चलमें किञ्चित्किञ्चित् छोडदेवें ॥ फिर कन्या और वरकी मातायें अपने अपने यहां सौभागवती स्त्रियोंकी दीहुई मृत्तिकाको अपने अञ्चलमें ही लियेहुये सब स्त्रियोंके सहित मंगलगान गातीहुई अपने घर लौट आकर अञ्चलमें लाईहुई मृत्तिकाको किसी स्थानमें सुरक्षित रूपसे रखदेवे । इस मृत्तिकाको सुरक्षित रखनेका प्रयोजन यह है कि, जो अब आगे कन्याके गृहमें वरवत्के बैठनेका चबूतरा और होमकी वेदी तथा औरभी चूल्हा आदि तथा ऐसेही वरके गृहमें भी जो चूल्हा आदि मट्टीसे बनाये जावेंगे उन सबोंको बनानेकी मट्टीमें यह लाईहुई मृत्तिकाको मिलाकरही बनाना चाहिये ॥ तदनन्तर उन्ही सब स्त्रियोंके साथ बैठीहुई कन्या और वरकी मातायें अपने अपने गृहमें चकरी ओखली मूशल सूप तथा औरभी जो अन्नसंस्कार यन्त्र हैं उनको ऐपन सिन्दूरादिसे सुशोभितकर चकरीमें चनोंका दलना ओखलीमें चावलोंका छाटना ऐसेही औरभी अन्नोंका संस्कार सब सोहागिनें मिलकर आरम्भकरें ॥

अस्मिन्नेवावसरे कुलदेशाचारानुसारतः गुडतण्डुलानामपि च वितरणं यथोचितम् भवति ॥ इति मृत्तिकामाङ्गल्यप्रयोगः ॥

## अथ स्तम्भारोपणप्रयोगः ।

ततः स्तम्भारोहणमण्डपाच्छादनादिकर्म भवति । तद्यथातत्र पूर्वोक्त शुभमुहूर्त्तदिने स्वगृहे कन्यया सह सपत्नीकः कन्यापिता तथा स्वगृहे वरपिता च संस्कार्यपुत्रेण सहितः सपत्नीकः यथाचारं सुगन्धितैलाभ्यञ्जनपूर्वकमुष्णोदकेन शीतोदकेन च मङ्गलस्नानं कृत्वा ईषद्धौते नवे वस्त्रे परिधाय यथायोग्यालंकृतो धृतकुंकुमकेशरादिमाङ्गलिकतिलकः स्वयं करद्वये पवित्रोपग्रहः गोमयोपलिप्तायां बहिःशालायामागत्य शुभासने पूर्वाभिमुख उपविश्य स्वदक्षिणतः ग्रन्थिबन्धनयुतां पत्नीं तद्दक्षिणतः हरिद्रारञ्जितनवीनकाष्ठासने कन्यापिता कन्यां वरपिता पुत्रं चोपवेश्य ॐ केशवाय नमः, ॐ नारायणाय नमः, ॐ माधवाय नमः,

और इसी अवसरमें कुल देशाचारके अनुसार गुड चावलभी यथोचित बांटे जाते हैं ॥ यह मृत्तिकामाङ्गल्य प्रयोग पूरा हुआ ॥

इसके अनन्तर खंभा गाडना और मण्डपाच्छादनादि कर्म होते हैं ॥ अब **स्तम्भारोपण** (खम्भागाडना) आदिकर्मोंका प्रयोग इस प्रकार है कि— पहिले मुहूर्तका विचार जैसा कह आये हैं तदनुसार शुभ दिनमें कन्याका पिता स्त्री और कन्याके सहित अपने गृहमें एवम् वरका पिताभी अपने घरमें स्त्री तथा संस्कार्यपुत्र सहित कुलाचारके अनुसार सुगन्धित तैल लगाय गरम और शीतल जलसे मङ्गलस्नान कर शुद्धजलसे पछारेहुये नयेवस्त्रके जोडे पहिन यथायोग्य अलंकृत हो मस्तकमें कुंकुम केशरादिका माङ्गलिक तिलक लगाय स्वयं दोनोंहाथकी अनामिका अंगुलीमें कुशकी पवित्री धारणकिये गोबरसे पूजास्थानमें सुन्दर आसनपर पूर्वाभिमुख बैठे अपने दहिने गाँठ बंधी स्त्रीको और उसके दक्षिण हरदीसे रँगे नये पीढेपर, कन्याका पिता कन्याको, तथा वरका पिता पुत्रको बैठाय लेवे । तत्पश्चात् जलका तीन आचमन ' ॐकेशवाय

इति जलेन त्रिराचम्य हस्तौ प्रक्षाल्य । ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतो वा । यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं सः बाह्याभ्यन्तरः शुचिः ॥ ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु ॥ इत्यात्मानं पत्नीपुत्रादिसहितं पूजासंभारान् मण्डपस्थानञ्च जलेन कुशैः संप्रोक्ष्य प्राणानायम्य द्रव्याक्षतान् गृहीत्वा "सुमुखश्च०" इत्यादि "जनार्दनाः" इत्यन्ततेन गणपतिस्मरणं कुर्यात् । श्रीमन्महागणाधिपतये नमः । गणपतिं ध्यायामि ॥ संकल्पः कुशादीन्यादाय ॐ विष्णुरित्यादिदेशकालौ संकीर्त्य अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा अस्यामुकशर्मणो मम पुत्रस्य ( इति वरपिता ) अस्या अमुकनाम्न्याः देव्या मम कन्यायाः ( एवं कन्यापिता उच्चार्य ) करिष्यमाणविवाहाङ्गभूतस्तम्भारोपणं मण्डपाच्छादनादिकञ्च कर्म· गणपत्यादिपूजनपूर्वकमहं करिष्ये इति । तत कलशगणेशादिस्थापनं पूजनञ्चकुर्यात् । तद्यथा—भूमिं गन्धादिभिः "ॐ भूम्यै नमः" इतिमन्त्रेण संपूज्य भूमिस्पर्शनं कुर्यात् । ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि व्विश्वधाया व्विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री । पृथिवीं यच्छ पृथिवीन्दृꣳह पृथिवीम्माहिꣳसीः ( य० अ० १३ मं० १८) ॥

नमः' इत्यादिनामोंसे कर हाथ धोय पुनः जलमें कुश बोर 'ॐअपवित्रः०' मन्त्र द्वारा स्त्री आदि सहित सब सामग्री मण्डपस्थान और अपने ऊपर छिडके । तदनन्तर प्राणायाम करे । तब हाथोंमें द्रव्य सहित पुष्पाक्षत ले हाथ जोड 'ॐसुमुख०' इत्यादि 'ध्यायामि' पर्यन्त कह गणपतिस्मरण कर द्रव्यादि छोड देवे । तदनन्तर कुशजलादि हाथमें ले 'ॐविष्णु०' कन्याका देशकालको कहता हुआ अपना गोत्र नाम कह वरपिता 'मम पुत्रस्य' कन्याका पिता 'मम कन्यायाः' ऐसा उच्चारण कर 'करिष्यमा०' आदिसे 'करिष्ये' पर्यन्त संकल्प पूराकरजल छोड देवे । तदनन्तर कलश गणेशादिका स्थापन और पूजन करे ॥ सो इस प्रकार कि 'ॐ भूम्यै नमः इस' मन्त्रद्वारा गन्धादिसे भूमिकी पूजाकर, हाथसे पृथ्वीस्पर्श किये हुये

ततो गोमयनिर्मितां गौरीं स्पृशन्, ॐ मानस्तोके तनये मानऽआयुषि मानोगोषुमानोऽअश्वेषुरीरिषः । मानोवीरान्न् रुद्रभामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे । ( य० अ० १ मं० १६ ) इति पठन् ततो यवान् कलशस्याधः-ॐ धान्यमसि धिनुहि देवान् प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा । दीर्घामनुप्प्रसितिमायुषेधान्देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्भ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनाम् पयोसि ॥ ( य० अ० १ मं० २० ) इति प्रक्षिप्य तदुपरि ॐ आजिघ्र कलशम्मह्यात्वा विशन्त्विन्दवः । पुनरूर्ज्जा निवर्तस्व सानः सहस्रन्धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्म्माविशताद्रयिः ॥ ( य० अ० ८ मं० ४२ ) इति कलशं संस्थाप्य कलशे जलम्—ॐ वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्यस्कम्भसर्ज्जनीस्त्थो वरुणस्यऽऋतसदन्यसिवरुणस्यऽऋतसदनमसिवरुणस्यऽऋतसदनमासीद ॥ ( य० अ० ४ मं० ३६ ) इति पूरयित्वा तस्मिन् ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् । ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम् ॥ गन्धम् । ॐ या ओषधीः पूर्व्वा जाता देवेब्भ्यस्त्रियुगम्पुरा । मनैनुबब्भ्रूणामहः शतन्धामानि सप्तच ॥ ( य० अ० १२ मं० ७५ ) इति सर्वौषधीः । ॐ काण्डात्काण्डात् प्ररोहन्ती परुषः परुषस्प्परि । एवानो दूर्व्वे प्प्रतनु सहस्रेण शतेन

'ॐ भूरसि' मन्त्र पढे । गोमयकी बनी गौरीका स्पर्श कियेहुये 'ॐ मानस्तो०' मन्त्र पढे ॥ कलशके नीचे 'ॐधान्यमसि०' मन्त्रसे यवा रखकर उस यवापर 'ॐ आजिघ्र०' मन्त्रसे कलशको स्थापन कर 'ॐ वरुणस्यो०' मन्त्रसे जल पूरण करे । 'ॐ गन्धद्वारा०' मन्त्रसे गंध 'ॐ

च ॥ ( य० अ० १३ मं० २० ) इति दूर्वाङ्कुराणि । ॐ अम्बेऽअम्बिकेऽम्बालिके न मानयति कश्चन स्वसस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम् ॥ इति आम्रपल्लवं पञ्चपल्लवं वा । ॐ पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव ऽ उत्पुनाम्म्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः । तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम् ॥ ( य० अ० १ मं० १२ ) इति कुशान् ॥ ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी । यच्छानः शर्म्म सप्रथाः ॥ ( य० अ० ३६ मं० १३ ) इति सप्तमृदः । ॐ याः फलिनीर्याऽ अफला ऽ अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः । बृहस्पतिप्रसूतास्तानो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ( य० अ० १२ मंत्र० ८९ ) इति पूगीफलम् । ॐ परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत् । दधद्रत्नानि दाशुषे ॥ ( य० अ० ११ मंत्र० २५ ) इति पञ्चरत्नानि । ॐ हिरण्यगर्भः समवर्त्ततागे भूतस्य जातः पतिरेकऽआसीत् । सदाधारपृथिवीन्द्यामुते माङ्कस्म्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ( य० अ० १३ मंत्र ४ ) इति हिरण्यं च निधाय ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः । तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वध्यो मनसा देवयन्तः ॥ इति रक्तसूत्रं वस्त्रं वा-वेष्ट्य ॐ पूर्णा दर्व्वि परापत सुपूर्ण्णा पुनरापत । वस्नेवविक्रीणा-

या ओषधीः' मन्त्रसे सर्वौषधी, 'ॐ काण्डात्०' मन्त्रसे दूर्वा 'ॐ अम्बे०' मन्त्रसे आम्रपल्लव या पञ्चपल्लव 'ॐ पवित्रेस्थो०' मन्त्रसे कुश 'ॐ स्योना०' मन्त्रसे सप्तमृत्तिका, कलशमें 'ॐ याफलिनीर्या०' मन्त्रसे पूगीफल, कलशमें 'ॐ परिवाजपति' मन्त्रसे पञ्चरत्न, कलशमें 'ॐ हिरण्यगर्भः' मन्त्रसे सुवर्णका कुटका, कलशके गलेमें 'ॐ युवासु०' मन्त्रसे रक्तसूत्र या वस्त्र, 'ॐ पूर्णादर्वि०' मन्त्रसे कलशके मुखपर चावलोंका पूर्णपात्र,

वहाऽइषमूर्ज्ज ꣳ शतक्रतो ॥ ( य० अ० ३ मंत्र ४९ ) इति कलशोपरि पूर्णपात्रम् ॐ अग्निर्ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्य्यो ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिः सूर्य्यः स्वाहा । अग्निर्व्वर्च्चो ज्ज्योतिर्व्वर्च्चः स्वाहा सूर्य्यो व्वर्च्चो ज्ज्योतिर्व्वर्च्चः स्वाहा । ज्ज्योतिः सूर्य्यः सूर्य्यो ज्ज्योतिः स्वाहा ( य० अ० ३ मन्त्र ९ ) इति दीपं च निधाय हस्तेऽक्षतान् गृहीत्वा ॐ तत्त्वायामि ब्रह्मणा व्वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः । अहेडमानो व्वरुणो ह बोध्युरुश ꣳ स मान आयुः प्रमोषीः ॥ ॐ कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारं आवाहयामि ॥ इत्यावाह्य ततः कलशसमीपेऽक्षतपुञ्जोपरि पूगीफलं निधाय तदुपरि गणेशमावाहयेत् । अक्षतान् गृहीत्वा—

ॐ हे हेरम्ब त्वमेह्येहि अम्बिकात्र्यम्बकात्मज ।
सिद्धिबुद्धिपते त्र्यक्ष लक्षलाभ पितुःपितः ॥
नागास्य नागहार त्वं गणराज चतुर्भुज ।
भूषितः स्वायुधैर्दिव्यैः पाशांकुशपरश्वधैः ।
आवाहयामि पूजार्थं रक्षार्थं च मम क्रतोः ।
इहागत्य गृहाण त्वं पूजां रक्ष च मे क्रतुम् ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः गणपतये नमः । गणपतिमावाहयामि ॥ पुनरक्षतान् गृहीत्वा गोमयनिर्मितायां गौर्य्यां गौरीम् आवाहयेत्— ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ

‘ ॐ अग्निर्ज्यो० ’ मन्त्रसे कलशपर दीप रख कर तत्पश्चात् हाथमें अक्षत ले ‘ ॐ तत्त्वायामि० ’ इत्यादि ‘ आवाहयामि ’ पर्यन्त पढ कलशपर अक्षतोंको छोडदेवे । फिर हाथमें अक्षत ले आगे कहे मन्त्रादिसे हर एकके आवाहनादि करनेमें अक्षतोंको उनपर छोडता जावे । जैसे कलशके समीप अक्षतपुञ्जपर धरीहुई सुपारीमें ‘ ॐ हेरम्ब० ’ इत्यादिसे ‘ आवाहयामि ’ पर्यन्तसे गणे-

ह्याँतम् । इ॒ष्णन्नि॑षाणामुम्म॑ऽइषाण स॒र्व्वलो॒कम्म॑ऽइषाण ॥ ( य० अ० ३१ मं० २२ ) ॐ भूर्भुवः स्वः गौर्य्यै नमः गौरीमावाहयामि ॥ पुनरक्षतान् गृहीत्वा ॐ मनो॒जूति॑र्जुषता॒माज्ज्य॑स्य॒बृह॒स्प्पति॑ र्य॒ज्ञमि॒मन्त॑नो॒त्वरि॑ष्टं य॒ज्ञ५ समि॒मन्द॑धातु । विश्श्वे॑दे॒वास॑ऽइ॒हमा॑दयन्ता॒मो३ँ म्प्रति॑ष्ठ। ( य० अ० २ मं० १३ ) ॐ गणपतये नमः। गणपतिं गौरीं वरुणञ्च प्रतिष्ठापयामि पूजयामि ॥ ततः सर्वोपचारैर्गणेशादीन् पृथक्पृथक् एकतन्त्रेण वा ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीमन्महागणाधिपतये नमः। श्रीगौर्य्यै नमः। कलशे वरुणाय नमः, इति मन्त्रैः पूजयेत्। तद्यथा—ॐ आसनार्थेऽक्षतान् समर्पयामि। पाद्यम् अर्घ्यम् आचमनीयम् स्नानीयम् जलम् समर्पयामि। वस्त्रार्थेऽक्षतान् समर्पयामि चन्दनेनानुलेपनं समर्पयामि गौर्यै नमः। सिन्दूराभरणं समर्पयामि। अक्षतान् समर्पयामि। पुष्पाणि माल्यञ्च समर्पयामि। गणपतये नमः। दूर्वाङ्कुरान् समर्पयामि। धूपम् आघ्रापयामि। दीपं दर्शयामि। (हस्तौ प्रक्षाल्य) यथाभागं नैवेद्यं निवेदयामि। मध्ये पानीयम्, अन्ते आचमनीयम्, हस्तप्रक्षालनीयं मुखप्रक्षालनीयं जलं समर्पयामि। ताम्बूलानि पूगीफलानि समर्पयामि। यथाभागं विभज्य दक्षिणां समर्पयामि। ततः पात्रे गन्धाक्षतपुष्पफलद्रव्यजलान्यादाय ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धिबुद्धिसहि श्रीमन्महागणाधिपतये नमः। विशेषार्घ्यं समर्पयामि ॥ ततः

शचीका गोमयसे बनी गौरमें ' ॐ श्रीश्चते० ' इत्यादिसे गौरीका आवाहनकर पुनः गणेश गौरी और कलशपर ' ॐ मनोजूति० ' इत्यादि ' पूजयामि ' पर्यन्त कह अक्षत छोडदेवै। फिर सबोंका पूजन अलग अलग अथवा एक मन्त्रहीमें ' ॐ भूर्भुव० ' इत्यादि नाम मन्त्रों द्वारा इस प्रकार करे कि ' ॐ आसनार्थे० ' इत्यादिसे ' दक्षिणां समर्पयामि ' पर्यन्त कर, किसी ताम्रादिपात्रमें गन्ध, अक्षत, पुष्प, द्रव्य और जल धरके दोनों हाथोंमें लिये हुये ' ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धि० ' इत्यादि मंत्रसे विशेषार्घ्य देकर तब हाथ जोड

प्रार्थना-ॐ गणपत्यादिदेवताः अनया पूजया प्रीयन्ताम् न मम । मम सकुटुम्बस्य आयुष्कर्त्तारः क्षेमकर्त्तारः शान्तिकर्त्तारः पुष्टिकर्त्तारस्तुष्टिकर्तारो माङ्गल्यकर्त्तारो वरदातारो भवत ॥ ततः मण्डपनिर्माणार्थं भूम्यावाहनं कुर्यात् । हस्ते पुष्पं गृहीत्वा भूमिस्पर्शनं कृत्वा मन्त्रं पठेत्-ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री । पृथिवीं यच्छ पृथिवीन्दृᳬह पृथिवीम्माहिᳬसीः ( य० अ० १३ मंत्र १८ ) ॥ १ ॥

आगच्छ सर्वकल्याणि वसुधे लोकधारिणि ।
उद्धृतासि वराहेण सशैलवनकानना ॥ २ ॥
रत्नाकरे विष्णुना त्वं धृता वाराहरूपिणा ।
आगच्छ वरदे धात्रि यज्ञेऽस्मिन् शुभदायिनि ॥ ३ ॥

इत्यावाह्य ॐ मनोजूतिर्ज्जुषतामाज्ज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमन्तनोत्वरिष्टं यज्ञᳬसमिमन्दधातु । विश्वेदेवास ऽइह मादयन्तामोँ३म्प्रतिष्ठ ॥ ( य० अ० २ मंत्र १३ इति प्रतिष्ठाप्य—

ॐ भूमिर्भूमिमवागात् मातामातरमप्यगात् ।
भूयाम पुत्रैः पशुभिर्यो नो द्वेष्टि स नश्यतु ॥ ४ ॥

इति नत्वा भूमिं सर्वोपचारैः ॐ भूर्भुवः स्वः पृथिवीकूर्मानन्तदेवताभ्यो नमः ॥ इति मन्त्रेण संपूज्य अञ्जलिं बद्धा प्रार्थयेत्—

'ॐगणपत्यादि०' इत्यादि वाक्योंको कह प्रार्थना करे ॥ तत्पश्चात् मण्डप बनानेके लिये भूमिका आवाहन अक्षत लिये हाथसे पृथ्वीका स्पर्श किये 'ॐभूरसि भूमि०' इत्यादि 'शुभदायिनि' पर्य्यन्त कह आवाहन करे और 'ॐमनोजूति०' इस मन्त्रसे अक्षत छोड प्रतिष्ठा कर देवे । फिर हाथ जोड 'ॐभूमिर्भूमिमवा०' इस मन्त्रसे प्रणाम कर सर्वोपचारोंसे भूमिकी पूजा 'ॐ

ॐ सर्वबीजसमायुक्ते सर्वरत्नौषधीवृते ।
रुचिरे नन्दने नन्दे वासिष्ठे रम्यतामिह ॥
तस्योपरि करिष्यामि मण्डपं सुमनोहरम् ।
क्षन्तव्यं च त्वया देवि सानुकूला मखे भव ॥
निर्विघ्नं मम कर्मेदं यथा स्यात्त्वं तथा कुरु ॥

इति संप्रार्थ्य स्वाभीष्टमानां मण्डपभूमिं स्वीकृत्य कुशैः प्रोक्षयेत्—

ॐ जितं ते पुण्डरीकाक्ष नमस्ते विश्वभावन ।
सुब्रह्मण्य नमस्तेऽस्तु महापुरुष पूर्वज ॥

ॐ नृसिंह उग्ररूप ज्वलज्वल प्रज्वलप्रज्वल स्वाहा । ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्याम्पूष्णो हस्ताभ्याम् । सरस्वत्यै वाचो यन्तुर्यन्त्रेणाग्नेः साम्राज्ज्येनाभिषिञ्चामि ॥ ( य० अ० १८ मं० ३७ ) इति भूमिं प्रोक्ष्य ततः श्वेतसर्षपान् गृहीत्वा—

ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमिसंस्थिताः ।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया ॥
भूतप्रेतपिशाचाद्या ह्यपक्रामन्तु राक्षसाः ।
स्थानादस्माद्व्रजन्त्वन्यत्स्वीकरोमि भुवं त्विमाम् ॥

इति ईशानाभिमुखः सर्वतो मुखं विकिरेत् ॥ ततः मण्डपार्थ-स्वीकृतमध्यभूमौ स्तंभारोपणार्थं गर्तं कृत्वा स्ववर्णानुरूपकाष्ठ-

भूर्भुवः स्वः पृथिवी० ' इस नाममन्त्रसे करे और फिर हाथोंकी अंजुली बनाय ' ॐ सर्वबीज० ' इत्यादि ' तथा कुरु ' पर्यन्त कह जितनी पृथ्वीमें मण्डप बनाना हो मनसे उतनी भूमिको ग्रहण कर, कुशोंद्वारा जलसे उस भूमिको ' ॐ जितं ते पुण्डरी० ' इत्यादि ' साम्राज्येनाभिषिञ्चामि ' पर्य्यन्त कह सिञ्चन करे । तदनन्तर श्वेत सरसोंको ईशानकोणसे चारोंतरफ छिडकता हुआ ' ॐ अपसर्पन्तु० ' से ' भुवं त्विमाम् ' पर्य्यन्त पढे । फिर मण्डप बनानेकी भूमिके बीचमुख्यस्तंभ गाडनेके लिये. गडहा खोद, वर्णके अनुसार काष्ठके बने-

निर्नितस्तम्भं जलेन संस्नाप्य हारिद्रातैलाभ्यक्तं कृत्वा पुनर्जलेन स्नापयित्वा संमुखे धृत्वा स्तंभस्तुतिं कुर्यात्—

ॐस्तम्भस्त्वं निर्मितः पूर्वं यज्ञभागः सुरेश्वरः।
स्तुतो मण्डपरक्षार्थं पूजां पुष्पादिकां तथा॥
गृहीत्वा सुस्थिरो भूत्वा यजमानोदयं कुरु॥

इति प्रार्थ्य स्तंभं घृतेनाभ्युक्ष्य आलेपनसिन्दूरपुष्पमालाद्युपचारैरभ्यर्च्य सर्षपगोरोचनगुग्गुलदूर्वानिम्बपत्राणामेतेषां मिलितानां वस्त्रेण पञ्च पोटलिकां कृत्वा ॐ यदा बंध्नन्दाक्षायणा हिरण्य ꣳ शतानीकायसुमनस्यमानाः। तन्मऽआबध्नामि शतशारदायायुष्माञ्जरदष्टिर्यथासम्॥ (य० अ० ३४ मन्त्र ५२) इति मन्त्रेणैकां स्तम्भे वध्वाऽवशिष्टाश्चतस्रोऽवशेषयेत्। ततः स्तंभगर्ते अक्षतपुष्पकुंकुमद्रव्यपूगीफलहरिद्रादर्भान् ॐ गर्ताधिष्ठात्रिवासुकिने देवाय नमः। इति मंत्रेण प्रक्षिप्य स्वकुलदेशाचारानुसारेण स्तम्भेन सह हरितकिञ्चित्पल-

खंभेको शुद्धजलसे धोय, पिसीहुई हरदीमें तेल मिलाय, खंभेमें सर्वत्र लेपन कर, फिर जलसे धोय, अपने संमुख सीधा रख, हाथमें अक्षत लिये 'ॐस्तंभस्त्वं०' से 'कुरु' पर्य्यन्त कह स्तंभकी स्तुति कर, खंभेपर अक्षत छोड देवे। फिर समग्र खंभेमें घृतको लगाय ऐपन, कुंकुम, सिन्दूर, पुष्पोंकी माला आदि उपचारोंसे पूजा करे। फिर सरसों, गोरोचन, गुगुल दुर्वा और नीमके पत्ते इन सबको यथोचित मिलाय, हलदीसे रंगे पीले वस्त्रके ५ टुकडोंमें थोडा थोडा रख ५ पोटली छोटी छोटी सूतसे बंधी हुई बनाय, एक पोटली 'ॐयदाबध्नं०' इस मन्त्रसे खंभेमें बांध बाकी ४ पोटिलियोंको सुसञ्चित रखलेवे॥ तब खोदेहुये खंभाके गढमें ऐपन, अक्षत, पुष्प, द्रव्य, सुपारी, हलदीकी गांठ और कुशोंको 'ॐगार्ताधिष्ठात्रि०' इस नाम मंत्रसे छोडै। तब अपने देश या कुलरीतिके अनुसार इस खंभेके साथ हरित पत्तोंकी टेहनी

वान्युतवंसादिकं मेलयित्वा सर्वान् स्तम्भादिकानेकदैव जलेनाभ्युक्ष्य पञ्चभिः सप्तभिर्वा मनुष्यैः सह गर्ते आरोपयेत् । तत्र मंत्रः—ॐ सुप्रतिष्ठितस्त्वं भव विवाहावधिकालं स्थिरो भव विवाहस्यायुर्वर्द्धनस्त्वं सर्वसौख्यप्रदो भव । इति ॥ ततः मृद्भिर्गर्तमापूर्य्य दण्डेन स्तम्भं दृढीकृत्य तन्मूलं किञ्चिज्जलेनाभिषिंच्य, स्तम्भं कुंकुमाक्तं कृत्वा ॐ स्तम्भाधिष्ठात्रिदेवाय नमः ॥ इति मन्त्रेण गन्धपुष्पधूपदीपनैवेद्यपूगीफलदक्षिणाभिः सम्पूज्य प्रार्थयेत—

ॐ त्वां प्रार्थये ह्यहं स्तम्भ लोकानां शान्तिदायक ।
देहि मेऽनुग्रहं स्तम्भ प्रसीद कुरु सुप्रभो ॥

ततः कुशजलदक्षिणाद्रव्यञ्चादाय ॐ अद्य पूर्वोच्चरितशुभदिने स्तम्भारोपणकर्मणः पूर्णताप्राप्तये अमुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय यथाशक्ति दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे । इति दक्षिणां दत्त्वा, हस्तेऽक्षतानादाय गणेशं गौरीं कलशदेवांश्च विसृजेत् । यथा—ॐ भो गणेशगौरीकलशस्थदेवताः पूजां गृहीत्वा स्वस्थानङ्गच्छन्तु । इत्यक्षतान् प्रक्षिपेत् ॥ इति स्तम्भारोपणप्रयोगः ॥

लगाहुआ एक नया बडा लंबा बांस और भी चिस्या आदि सब मिलाय कुशद्वारा सबपर जल छिडक ५ या ७ पुरुष साथही थांभेहुये पूजित गडहेमें ' ॐ सुप्रतिष्ठित० ' इस वाक्यद्वारा छोडे और गढेके मुखतक मट्टीसे भर डंडे खूब ठूंसकर खंभेको मजबूत गाड, उस स्थानको जलसे सिञ्चित कर कुंकुम ऐपन और सिन्दूरादिसे खंभेको सुशोभित बनाय ' ॐ स्तंभाधि० ' इस नाम मंत्रद्वारागंध पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, पान, सुपारी और दक्षिणासे पूजाकर हाथ जोड ' ॐ त्वां प्रार्थये० ' इस श्लोकसे प्रार्थनाकर हाथमें कुश दक्षिणा ले ' ॐ अद्य ' इत्यादि नाम गोत्र कहता हुआ संकल्प पूराकर दक्षिणा ब्राह्मणको दे गणेशादिकों पर ' ॐ भो गणेशादि० ' इस वाक्यद्वारा अक्षत छोडता हुआ गणेश गौरी कलशके देवताको विसर्जन देवे ॥ इति स्तम्भारोपणप्रयोग ॥

## अथ मण्डपाच्छादनप्रयोगः ।

तत्र स्तम्भारोपणानन्तरं वरगृहे वरहस्तेन कन्यागृहे च कन्याहस्तेन उत्तमं षोडशहस्तपरिमितम्, मध्यमं द्वादशहस्तमितम्, कनिष्ठं दशहस्तमितम् अथवा कनिष्ठात्कनिष्ठम् अष्टहस्तपरिमितम् । यद्वा यथावकाशं चतुरस्रं मण्डपं विधाय सर्वमण्डपं नारिकेलदलतृणपल्लवकटवंशादिभिर्वस्त्रादिना वा आच्छाद्य कदलीस्तम्भादिभिः शोभनञ्च कुर्यात् । तथा कन्यागृहे मण्डपदक्षिणदिशि पश्चिमां दिशमाश्रित्य मण्डपसंलग्नमुत्तराभिमुखं कौतुकागारम्, तथैव मण्डपाद्बहिरैशान्यां दिशि मृत्तिकामाङ्गल्यानीतमृत्स्नया मिश्रितमृत्तिकादिभिर्मण्डपसम्मिलितां जामातुश्चतुर्हस्तैः समन्ततः परिमितां हस्तैकमात्रोच्छ्रितां चतुरस्रां तुषकेशशर्करादिरहितां वधूवरोपवेशनार्थं तथा तत्कर्त्तव्यहवनादिकर्मनिमित्तां रम्यां वेदिकां कदलीस्तम्भादिभिरुपशोभितां सिकतादिपरिष्कृतां

अब मण्डपाच्छादन प्रयोग लिखते हैं—खंभा गाडनेके पश्चात् वरके गृहमें वरके हाथसे और कन्याके गृहमें कन्याके हाथसे, उत्तम मण्डप सोलह हाथ लंबा, चौडा चौकोना, या बारह हाथका चौकोना मध्यम, या दश हाथका कनिष्ठ या आठ हाथका कनिष्ठसे कनिष्ठ, अथवा जितना मण्डपके योग्य स्थान प्राप्त हो उतनाही चौकोना मण्डप बनाय उसको नारियलके पत्ते या खर तथा चटाई या बांस आदि अथवा कपडेकी चांदनीसे छायकर केलोंके खंभे वंदनवार आदिसे सुन्दर शोभित बनाना और कन्याके गृहमें विशेष यह है कि, मण्डपसे मिलाहुआ नैर्ऋत्यकोणमें उत्तरद्वारका कौतुकागार ( कोहवर ) बनाना चाहिये । और मण्डपसे बाहर ईशानकोणमें मृत्तिका माङ्गल्यकी लाई हुई मृत्तिकासे मिलीहुई मट्टी आदिद्वारा मण्डपसम्मिलित स्थानमें वरके हाथकी नापकी चार हाथ लंबी चौडी, एक हाथकी ऊंची चौकोनी, भूसी बाल और कंकडी आदि नहीं हों जिसमें ऐसी वरवधूके बैठने तथा दोनोंके कर्त्तव्य हवनादिकर्म्मोंके निमित्त रमणीक वेदिका, कदलीस्तंभादिसे शोभित, और

हरिद्राचूर्णादिभिश्च सुसज्जितां कारयेत्। एवं चुल्हिकादीनामपिनिर्माणं कारयेदिति। अतोऽग्रे प्रधानकलशस्थापनादिकं भवति॥

इति मण्डपाच्छादनप्रयोगः॥

## अथ प्रधानकलशस्थापनप्रयोगः।

( संस्कार्ययोः वरकन्ययोर्वक्ष्यमाणं कृत्यं समानम् )

तत्र मण्डपाच्छादने जाते मण्डपमध्यस्तम्भसमीप एव लिखिताष्टदलोपरि गोमयादिना विचित्रितं मृण्मयं धातुजं वा सुशोभितमव्रणं प्रधानकलशं तत्समीप एव महागणपतिगौर्यौ च स्थापयेत्। तद्यथा—तैलादिलापनमुहूर्त्तं विचार्य तस्मिन् दिने स्वस्वगृहे कन्यापिता सपत्नीकःकन्यया सहितः वरपितापि सपत्नीकः पुत्रसहितः सुस्नातः अहते वाससी परिधाय मण्डपे शुभासनोपरि पूर्वाऽभिमुख उपविश्य स्वदक्षिणे ग्रन्थिबन्धनयुतां

बैठनेके स्थानमें कोयल रहनेके लिये वालूआदि विछी, तथा हरिद्राचूर्ण आदिसे सुन्दर सजाईहुई बनाना, और चूल्हाआदिका भी बनाना आरम्भ करना चाहिये॥ इसके पश्चात् प्रधान कलशस्थापनादि कर्म होता है॥ यह मण्डपाच्छादन प्रयोग पूराहुआ॥

अब प्रधान मङ्गलकलश और गणेशादिका स्थापनका प्रयोग लिखते हैं—( आगे कहे प्रयोग वर और कन्याके यहां समानहीं होते हैं ) मण्डपाच्छादनके पश्चात् तैलादि लगानेका शुभमुहूर्त्त देख मण्डपके बीचवाले खम्भासे मिले पश्चिमस्थानमें हरिद्रा चूर्णादिद्वारा बनाये अष्टदलके ऊपर गोमय या किसी रङ्गआदिसे विचित्र मृत्तिका या ताम्रादि धातुका बनाहुआ एक प्रधान मङ्गलकलश और इसीके समीप महागणपति तथा गौरीका स्थापन करे॥ कन्या और वरके शरीरमें तैलादि लगानेका मुहूर्त्त विचार, उसी दिन कन्यापिता अपने घरमें पत्नी और कन्या सहित, तथा वरपिता भी अपने गृहमें स्त्री और पुत्रसहित सुन्दर स्नानादि कर अहतवस्त्रोंके जोड़े पहिन, मण्डपमें शुभासनपर पूर्वाभिमुख बैठ, अपने दहिने गांठ बन्धीहुई

पत्नीं तद्दक्षिणतः हरिद्रारञ्जितनवीनकाष्ठासने कन्यापिता कन्याम् वरपिता च पुत्रमुपवेश्य आचम्य ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थाङ्गतोऽपि वा । यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः ॥ ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु ॥ इत्यात्मानं पत्नीपुत्रादिसहितं पूजासंभारांश्च संप्रोक्ष्य प्राणानायम्य द्रव्याक्षतान् गृहीत्वा "सुमुखश्चैकदन्तश्च" इत्यादि "ब्रह्मेशानजनार्दनाः" इत्यन्तं पूर्वोक्तश्लोकान् पठित्वा श्रीमहागणाधिपतये नमः । महागणपतिं ध्यायामि । इति गणपतिस्मरणं कुर्यात् ॥ ततः कुशादीन्यादाय संकल्पः—ॐ विष्णुरित्यादि देशकालौ संकीर्त्य अमुकगोत्रः अमुकशर्मा अस्य अमुकशर्मणो मम पुत्रस्य ( इति वरपिता ) अस्या अमुकनाम्न्या देव्या मम कन्यायाः ( एवं कन्यापिता ) उच्चार्य करिष्यमाणविवाहाङ्गभूततैलादिलापनकर्मणि शुभता सिद्ध्यर्थं मङ्गलकलशगणेशगौरीसूर्य्यादिग्रहाणां स्थापनकर्माहङ्करिष्ये ॥ इति ॥ ततो मध्यस्तम्भसंलग्नकलशस्थापनार्थंलिखिताष्टदलभूमि—ॐ भूम्यै नमः । इति मन्त्रेण गन्धाद्युपचारैस्संपूज्य ॐ

स्त्री और उसके दहिने हल्दी आदिसे रंगे हुए नवीन पीढ़ेपर कन्यापिता कन्याको और वरपिता अपने पुत्रको पूर्वाभिमुख बैठावे । तत्पश्चात् तीनवार जलका आचमन कुशोंसे जलको 'ॐअपवित्रः' मन्त्र कहता हुआ अपने तथा स्त्री पुत्र अथवा कन्या और संपूर्ण पूजन सामग्री आदिपर छिडकदेवे । फिर प्राणायाम कर हाथमें द्रव्याक्षत ले 'ॐ सुमुखश्च०' इत्यादि श्लोकों द्वारा गणपत्यादि देवोंकी स्तुतिकर अक्षतादि छोड देवे । तब कुशजल हाथमें लेकर 'ॐ विष्णुः' इत्यादि संकल्पवाक्य संपूर्ण कहता हुआ अमुक शब्दोंके स्थानोंमें अपना अपना गोत्रादिका नाम, जो कन्या पिता और वर पित आदिका होवे कहकर 'करिष्यमाण' इत्यादि 'करिष्ये' पर्य्यन्त पूरा कह संकल्पका जल छोड देवे ॥ पुनः कलश रखनेके अष्टदलपर भूमिकी पूजा 'ॐ

१ इनका ध्यान ३६ पृष्ठमें देखलेना ।

भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री । पृथिवीं यच्छ पृथिवीन्दृꣳह पृथिवीम्माहिꣳसीः ॥ ( य० अ० १३ मं० १८ ) इति मन्त्रेण भूमिस्पर्शनं कृत्वा ततो गोमयनिर्मितां गौरीं स्पृशन्—ॐ मानस्तोके तनये मानऽ आयुषि मानो गोषु मानोऽ अश्वेषु रीरिषः । मानो वीरान्रुद्रभामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे ॥ ( य० अ० १६ मं० १६ ) इति पठित्वा अष्टदलोपरि सप्तधान्यं यवान् वा ॐ धान्न्यमसि धिनुहि देवान् प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्व्यानाय त्वा । दीर्घामनुप्रसितिमायुषेधान्देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृब्भणात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनाम्पयोसि ॥ ( य० अ० १ मं० २० ) इति मन्त्रेण निक्षिप्य धान्योपरि ॐ आजिग्घ्र कलशम्मह्या त्वा विशन्त्त्विन्दवः । पुनरूर्ज्जा निवर्त्तस्व सा नः सहस्रन्धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्म्मा विशताद्रयिः ॥ ( य०अ० ८ मन्त्र ४२ ) ॥ इति कलशं संस्थाप्य ॐ व्वरुणस्योत्तम्भनमसि व्वरुणस्य स्कम्भसर्ज्जनीस्त्थो व्वरुणस्य ऽऋतसदन्न्यसि व्वरुणस्य ऽ ऋतसदनमसि व्वरुणस्य ऽ ऋतस—

भूम्यै नमः' इस मन्त्रसे गन्धादि द्रव्यों द्वारा कर 'ॐ भूरसि०' मन्त्रसे पूजित भूमिको अनामिका अंगुलीके अग्रभागसे स्पर्शकर, तब गोमयसे बनी गौरीको 'ॐ मानस्तोके०' मन्त्रसे स्पर्श करे । 'सर्वत्र अनामिकाग्रहीसे स्पर्श करना चाहिये' अष्टदलपर 'ॐ धान्यमसि०' मन्त्रसे सप्तधान्य या यव अथवा चावलोंकी ढेरी करे ॥ और ढेरीपर सोने चांदी पीतल आदि या मिट्टीका विचित्रित कलश 'ॐ आजिघ्र०' मन्त्रसे रख उसमें 'ॐ व्वरुणस्योत्त०' मन्त्रसे पवित्र जल

दनमासीद ॥ ( य० अ० ४ मं० ३६ ) इति मन्त्रेण आकण्ठं जलं पूरयित्वा । ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् । ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम् ॥ इति गन्धम् । ॐ याऽओषधीः पूर्व्वा जाता देवेब्भ्यस्त्रियुगम्पुरा । मनैनुबभ्रूणामह शतन्धामानि सप्त च ॥ ( य० अ० १२ मं० ७५ ) इति सर्वौषधीः । ॐ काण्डात् काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि । एवानो दूर्व्वे प्प्रतनु सहस्रेण शतेन च ॥ ( य० अ० १३ मं० २० ) इति दूर्वाङ्कुराणि । ॐ अम्बे ऽअम्बिकेऽम्बालिके न मानयति कश्चन स्वसस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम् ॥ इति पञ्चपल्लवान् आम्रपल्लवं वा । ॐ पवित्रे स्त्थो व्वैष्णव्यौ सवितुर्व्वः प्प्रसव ऽ उत्पुनाम्म्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः । तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम् ॥ ( य० अ० १ मं० १२ अ० १० मं० ६ ) इति कुशान् । ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी । यच्छा नः शर्म्म सप्प्रथाः ( य० अ० ३६ मं० १३ ) इति सप्तमृदः । ॐ याः फलिनीर्य्याऽ अफला ऽ अपुष्प्पा याश्च पुष्पिणीः । बृहस्प्पतिप्प्रसूतास्तानो मुञ्चन्त्व हसः ॥ ( य० अ० १२ मंत्र ८९ ) इति पूगीफलम् । ॐ परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत् । दधद्रत्नानि दाशुषे ( य० अ० ११ मंत्र २५ ) इति पञ्चरत्नानि ।

गलेतक भरदेवे । फिर कलशमें ' ॐ गन्धद्वा० ' मन्त्रसे खस, आदि सुगन्धित वस्तु छोड कलशपर चन्दनादि आलेपन छिडक देवे । कलशमें सर्वौषधी ' ॐ या ओषधी० ' मन्त्रसे, तथा दूर्वा ' ॐ काण्डात्काण्डात्० ' मन्त्रसे, और पञ्चपल्लव या आमकी टेरी ' ॐ अम्बिकेऽअम्बिके० ' मन्त्रसे, और कुश ' ॐ पवित्रेस्थो० ' मन्त्रसे, सप्तमृत्तिका ' ॐ स्योनापृथिवी० ' मन्त्रसे, पूगी-

ॐ हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेकऽ आसीत् । सदाधार पृथिवीन्द्यामुतेमाङ्कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ( य० अ० १३ मंत्र ४ ) इति हिरण्यं च निक्षिप्य ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः । तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः । इति मंत्रेण कलशं रक्तवस्त्रेण सूत्रेण वा वेष्टयेत् । ततः ॐ पूर्णा दर्वि परापत सुपूर्ण्णा पुनरापत । वस्नेव विक्रीणावहाऽइषमूर्ज्जᳬ शतक्रतो ॥ ( य० अ० ३ मंत्र ४९ ) इति मंत्रेण कलशोपरि तण्डुलपूर्णपात्रम् । ॐ अग्निर्ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्य्यो ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिः सूर्य्यः स्वाहा । अग्निर्वर्च्चो ज्ज्योतिर्वर्च्चः स्वाहा सूर्य्यो वर्च्चो ज्ज्योतिर्वर्च्चः स्वाहा । ज्ज्योतिः सूर्य्यः सूर्य्यो ज्ज्योतिः स्वाहा ॥ ( य० अ० ३ मंत्र ९ ) इति तदुपरि घृतदीपं च निधाय ततोऽक्षतान् गृहीत्वा ॐ तत्त्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः । अहेडमानो वरुणो ह बोध्युरुशᳬस मा न आयुः प्रमोषीः ॥ ॐ भूर्भुवः स्वः कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारमावाहयामि प्रतिष्ठापयामि ॥ इति वरुणमावाह्य । ततः कलशसमीप एव पर्णपुटकादिस्थरक्ताक्षतपुञ्जोपरि पूगी-

फल ‘ ॐ याः फलिनीर्य्या० ’ मन्त्रसे, पञ्चरत्न ‘ ॐ परिवाजपतिः ’ मन्त्रसे, सुवर्ण ‘ ॐ हिरण्यगर्भः० ’ मन्त्रसे छोडदेवे, ( यदि सोनेका घडा हो तो सुवर्ण नहीं डाले ) । रक्त या पीत वस्त्र अथवा रंगाहुआ सूत ‘ ॐ युवा सुवासा० ’ मन्त्रसे कलशमें लपटे । फिर चावलोंसे भराहुआ कलशके मुखपर ढकना ‘ ॐ पूर्णादर्वि० ’ मन्त्रसे धरकर, उसी चावलभरे पूर्णपात्रपर जलता हुआ घृत दीपक ‘ ॐ अग्निर्ज्ज्योति० ’ मन्त्रसे रखदेना । फिर हाथमें अक्षत ले ‘ ॐ तत्त्वायामि० ’ से ‘ प्रतिष्ठापयामि ’ पर्यन्त कह अक्षतोंको कलशपर छोड वरुण देवताका आवाहन करना । तत्पश्चात् कलशके समीप किसी पात्रमें रक्ताक्षत पुञ्जपर लाल या पीले सूतसे चारोंतरफ लपेटाहुआ एक छोटा

फलं निधाय तस्योपरि महागणपतिमावाहयेत् । तत्रादौ ध्यानम्—

श्वेताङ्गं श्वेतवस्त्रंसितकुसुमगणैः पूजितं श्वेतगन्धैः
क्षीराब्धौ रत्नदीपैः सुरतरुविमले रत्नसिंहासनस्थम् ।
दोर्भिः पाशाङ्कुशेष्टाभयधृतिविशदं चन्द्रमौलिं त्रिनेत्रं
ध्यायेच्छान्त्यर्थमीशं गणपतिममलं श्रीसमेतं प्रसन्नम् ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धिबुद्धिसहितमहागणपतिं ध्यायामि ॥

इति ध्यात्वा हस्तेऽक्षतान् गृहीत्वावाहयेत्—

हे हेरम्ब त्वमेह्येहि अम्बिकात्र्यम्बकात्मज ।
सिद्धिबुद्धिपते त्र्यक्ष लक्षलाभ पितुःपितः ॥
नागास्य नागहार त्वं गणराज चतुर्भुज ।
भूषितः स्वायुधैर्दिव्यैः पाशाङ्कुशपरश्वधैः ॥
आवाहयामि पूजार्थं रक्षार्थं च मम क्रतोः ।
इहागत्य गृहाण त्वं पूजां रक्ष च मे क्रतुम् ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः महागणपतये नमः, महागणपतिमावाहयामि ॥ पुनरक्षतान् गृहीत्वा गोमयनिर्मितायां गौर्याम्—ॐ श्रीश्श्च ते लक्ष्मीश्श्च पत्न्यौ व्वहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्श्विनौ व्यात्तम् । इष्ष्णन्निषाणामुम्म्म ऽ इषाण सर्व्वलोकम्म्म ऽ इषाण ( य० अ० ३१ मन्त्र २२ ) ॥ ॐ भूर्भुवः स्वः गोमयपिण्डे गौरीं साङ्गां सपरिवारां आवाहयामि ॥ इत्यक्षतान् प्रक्षिप्य पुनरक्षतान् गृहीत्वा ॐ मनोजूतिर्ज्जुषतामाज्ज्यस्य

ढेला मट्टीका अथवा एक सुपारी धर, उसीपर महागणपतिका पूजन करे । सो इस प्रकार कि, पुष्पादि लिये हाथ जोड 'श्वेताङ्गं०' से 'ध्यायामि' पर्य्यन्त कह ध्यान करना और पुष्पादि छोड पुनः अक्षत ले 'हे हेरम्ब०' से 'आवाहयामि' पर्य्यन्त कह अक्षत छोड गणपतिका आवाहन करना । फिर अक्षत ले गोमयकी बनी हुई गौरीपर 'ॐ श्रीश्च ते०' से 'आवाहयामि' पर्य्यन्त कह

बृहस्पतिर्यज्ञमिमन्तनोत्वरिष्टं यज्ञ समिमन्दधातु । विश्वेदेवास ऽ इह मादयन्तामो ३ म्प्रतिष्ठ । ( य० अ० २ मंत्र० १३ ) ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धिबुद्धिसहितमहागणपतये नमः । ॐ गौर्य्यै नमः । ॐ अपांपतये वरुणाय नमः । प्रतिष्ठापयामि पूजयामि ॥ इति प्रतिष्ठाप्य सर्वान् गणेशादिकान् पृथक् पृथक् एकतन्त्रेण वा सर्वोपचारैः पूजयेत् ॥ ( वरुणस्य स्नानरहितं सर्वं पूजनं भवति । ) तत्र पूजने मन्त्रो यथा— ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीमन्महागणाधिपतये नमः । ॐ भूर्भुवः स्वः गौर्य्यै नमः । ॐ भूर्भुवः स्वः अपांपतये वरुणाय नमः ॥ आसनार्थेऽक्षतान् समर्पयामि । पाद्यम् अर्घ्यम् आचमनीयम् जलम् समर्पयामि । पञ्चामृतं स्नानीयं समर्पयामि । शुद्धोदकं स्नानीयम् समर्पयामि । वस्त्राणि समर्पयामि । यज्ञोपवीतं समर्पयामि । गणपतये नमः । वरुणाय नमः । चन्दनम् अनुलेपनम् समर्पयामि । गौर्य्यै नमः । सिन्दूराभरणं समर्पयामि । अक्षतान् समर्पयामि । पुष्पाणि माल्यञ्च समर्पयामि । महागणपतये नमः । दूर्वाङ्कुरान् समर्पयामि । नानापरिमलद्रव्याणि समर्पयामि । धूपं आघ्रापयामि । दीपं दर्शयामि । हस्तौ प्रक्षाल्य नैवेद्यं यथाभागं समर्पयामि । मध्ये पानीयम् उत्तरापोशनं हस्तप्रक्षालनम् मुखप्रक्षालनम् जलं समर्पयामि । चन्दनेन करोद्वर्त्तनं समर्पयामि । ताम्बूलानि पूगीफलानि समर्पयामि । यथाभागं दक्षिणां समर्पयामि ।

अक्षत छोड गौरीका आवाहन करे । पुनः अक्षत ले 'ॐ मनो जूति०' से 'पूजयामि' पर्यन्त कह कलश गणेश और गौरीपर अक्षत छोड सबकी प्रतिष्ठा करे । फिर मूलमें लिखे अनुसार 'आसन' से "पुष्पाञ्जलि" पर्य्यन्त श्रद्धापूर्वक 'ॐ भूर्भुवः स्वः इत्यादि तीन नाममन्त्रोंद्वारा गणेश गौरी और वरुण इन तीनों देवताकी अलगअलग अथवा एक साथ ही पूजा करे । ( वरुणको

नारिकेलादिफलं समर्पयामि । कर्पूरनीराजनं समर्पयामि । पुष्पाञ्जलिं समर्पयामि । श्रीमन्महागणपतये विशेषार्घ्यम्--ताम्रपात्रे गन्धाक्षतपुष्पफलद्रव्यजलान्यादाय--

ॐ रक्ष रक्ष गणाध्यक्ष रक्ष त्रैलोक्यरक्षक ।
भक्तानामभयं कर्त्ता त्राता भव भवार्णवात् ॥
द्वैमातुर कृपासिन्धो षाण्मातुराग्रज प्रभो ।
वरद त्वं वरं देहि वाञ्छितं वाञ्छितार्थद ॥
अनेन सफलार्घ्येण फलदोऽस्तु सदा मम ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः सिद्धिबुद्धिसहित श्रीमन्महागणपतये नमः। विशेषार्घ्यं समर्पयामि ॥ ततः प्रार्थना—

विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय
लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय ।
नागाननाय श्रुतियज्ञविभूषिताय
गौरीसुताय गणनाथ नमो नमस्ते ॥
भक्तार्तिनाशनपराय गणेश्वराय
सर्वेश्वराय शुभदाय सुरेश्वराय ।
विद्याधराय विकटाय च वामनाय
भक्तप्रसन्नवरदाय नमो नमस्ते ॥
नमस्ते ब्रह्मरूपाय विष्णुरूपाय ते नमः ॥
नमस्ते रुद्ररूपाय करिरूपाय ते नमः ॥
विश्वरूपस्वरूपाय नमस्ते ब्रह्मचारिणे ।
भक्तप्रियाय देवाय नमस्तुभ्यं विनायक ॥

पूजनमें स्नान नहीं करना चाहिये । ) तदुपरि गणेशजीको विशेषार्घ्य देना । ताम्रपात्रमें गन्ध, अक्षत, पुष्प, फल, द्रव्य और जल एकत्रितकर दोनों हाथमें लिये हुए 'ॐ रक्षरक्ष' से 'समर्पयामि' पर्य्यन्त कह गणेशके आगे छोड देवे ,

लम्बोदर नमस्तुभ्यं सततं मोदकप्रिय।
निर्विघ्नं कुरु मे देव सर्वकार्येषु सर्वदा॥

ततोऽनामिकाग्रेण कलशं स्पृशन् गङ्गाद्यानामभिमन्त्रणं कुर्यात्।

ॐ गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिन्धुकावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥
सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः।
आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः॥
कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः।
मूले तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः॥
कुक्षौ तु सागराः सप्त सप्तद्वीपा वसुन्धरा।
ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः॥
अङ्गैश्च सहिताः सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः॥

ततः कलशप्रार्थना—

देवदानवसंवादे मथ्यमाने महोदधौ।
उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विधृतो विष्णुना स्वयम्॥
त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः।
त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः।
शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः।
आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः॥
त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः।
त्वत्प्रसादादिमं यज्ञं कर्त्तुमीहे जलोद्भव॥
सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा॥ इति॥

और हाथजोड 'विघ्नेश्वराय' से 'सर्वदा' पर्य्यन्त कह प्रार्थना करे॥ फिर दहिने हाथकी अनामिका अंगुलीके अग्रभागसे कलश स्पर्श कर 'ॐ गंगे' से 'समाश्रिताः' तक कहे। फिर हाथ जोड़कर "देवदानव" से 'सर्वदा' पर्य्यन्त

१ स्पृशंस्त्वनामिकाग्रेण क्वचिदालोकयन्नपि। अनुमन्त्रणं तु सर्वत्र सदैवमनुमन्त्रयेत्। इतिदेवयाज्ञिकः॥

ततो हस्ते जलमादाय ओं अनया पूजया सिद्धिबुद्धिसहितः श्रीमहागणपतिः प्रीयताम् । तथा गौरीवरुणौ च प्रीयेतान्न मम । इति जलमुत्सृजेत् । ( केप्यत्र सूर्य्यादिग्रहाणां स्थापनमपि कुर्वन्ति । ) ततस्तम्भारोपणकर्मणि याः सर्षपादिभिर्निर्मिताः पञ्चपोटलिकास्तासां मध्ये चतस्रोऽवशेषितास्तां क्रमेणैकैकां मङ्गलकलशे १, देवपूजनार्थजलाधारकरकपात्रे च २, संस्कार्योपवेशनार्थहरिद्रादिरञ्जितकाष्ठासने च ३, कन्यागृहे कन्यायाः वामकरे वरगृहे वरस्य दक्षिणकरे च ४ इति चतुर्षु स्थानेषु ओं यदाबध्नन्दाक्षायणाहिरण्यꣳशतानीकाय सुमनस्यमानाः तन्मऽआबध्नामिशतशारदायायुष्मान्जरदष्टिर्यथासम् ॥ ( य० अ० ३४ मंत्र० ५२ ) इति मन्त्रेण बध्वा ततस्तैलादिलेपनविधानं कुर्य्यात् ॥

कह प्रार्थना करे ॥ इसके उपरान्त हाथमें जल ले 'ॐ अनया' से 'न मम' पर्य्यन्त कह जल छोड देना चाहिये ( इसी अवसरमें सूर्य्यादि ग्रहोंका भी कोई स्थापन करते हैं जैसा टिप्पणिमें लिखा है ) तत्पश्चात् सरसों आदिसे बनी चार पोटलीं जो स्तंभारोपण समयमें पांच बनाई गईं थीं जिनमें से १-खम्भे बांधकर बाकी ४ धरी हैं, उन्हींमेंसे १ मंगलकलशके गलेमें, दूसरी ( पूजनका जलपात्र ) करवाके गलेमें, तीसरी संस्कार्यके बैठनेके रङ्गीन पीढामें, और चौथी कन्याके गृह कन्याके बायें हाथकी कलाईमें, तथा वरके घर, वरके दहिने हाथकी कलाईमें 'ॐ यदाबध्नं०' मन्त्रसे बांध देना । तत्पश्चाद् नीचे लिखी विधिसे कन्या तथा वरके शरीरमें तैलादि लगाना चाहिये ॥

१ ग्रहाणां स्थापनं यथा—कलशसमीप एव कलशस्यैशान्यां दिशि नव कोष्ठात्मके काष्ठासने पर्णपुटकादौ वा "ओं अधिप्रत्यधिदेवसहितेभ्यः सूर्यादिनवग्रहेभ्यो नमः" ओं भूर्भुवः स्वः अधिप्रत्यधिदेवसहितान् सूर्यादिनवग्रहान् आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि" । इत्येकतन्त्रेण पृथक्पृथक् नामभिर्वा आवाहनादिदक्षिणान्तं पूजनं विधाय हस्ते जलमादाय ओं अनया पूजया अधिप्रत्यधिदेवसहिताः सूर्या-

## अथ तैलादिलापनविधिः प्रयोगश्च ।

वरस्य कन्यायाश्च मेषादिराशिषु यस्मिन् यस्मिन् राशौ जन्म भवेत् तस्मिन् तस्मिन् राशौ तैलादिलापने या या पूर्वं लिखिता तां तां संख्यामनुचिन्त्य तया तया संख्यया वरकन्ययोर्विवाहसमयात्प्रागेव तैलादिलापनं पूर्णं भवेदिति विधिर्विधेयः ॥ इति ॥ कुत्रचित् कन्यापितैव वरगृहेऽपि दूर्वाहरिद्राद्रव्यसहितं यथाशक्ति तैलं पात्रे धृत्वा प्रेषयति तेनैव तैलादिना वरशरीरस्यालेपनादिकं भवतीति ॥ प्रयोगः—गणपत्यादिपूजने जाते कन्यागृहे कन्यापिता वरगृहे वरपिता कश्चिद्ब्राह्मणो वा दूर्वाङ्कुरैर्गणेशगौरीकलशानामुपरि हरिद्रायुतं किञ्चित्तैलं सिञ्चेत । तत मन्त्रः-ॐ काण्डात् काण्डात्प्ररोहन्ती परुषःपरुषस्परि । एवानो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेन (य०अ०१३मंत्र२०) ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीमन्महागणाधिपतये नमः।गौर्यै नमः।कलशाधिष्ठितेभ्यो देवेभ्यो नमः।इति।ततःस्वासने

तैललगानेका विधि व प्रयोग—इस प्रकार है कि, मेषादिराशियोंमें वर तथा कन्याकी जो जन्मराशि हो उस राशिके लिये जो संख्या तैलादि लगानेकी पहिले लिख आये हैं, वही संख्याकी पूर्ति, वर तथा कन्याके विवाह होनेसे पहिले ही हो जावे, ऐसे हिसाबसे विधान करना चाहिये ॥ कहीं कहीं तो कन्याहीके गृहसे वरके शरीरमें लगानेके लिये भी, दूर्वा, हरिद्रा और द्रव्यसहित यथाशक्ति तैल धातुपात्रादिमें घरके भेजा जाता है और उसी तैलका प्रयोग वरके शरीरमें किया जाता है॥प्र—गणपत्यादि पूजन हो जानेपर कन्याके यहां कन्या पिता, तथा वरके घर वरका पिता, अथवा और कोई पुरोहितादि ब्राह्मण दूबकी पिञ्जुलीसे हरिद्रासंयुक्त किञ्चित्तैलको गणेश और कलशपर

-दिग्रहमण्डलदेवताः प्रीयन्तान्न मम ॥ इति जलमुत्सृज्य प्रार्थयेत् ॥ ओं ब्रह्मा मुरारिस्त्रिपुरान्तकारी भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च । गुरुश्च शुक्रश्शनिराहुकेतवः सर्वे ग्रहाः शान्तिकरा भवन्तु ॥ इति सर्वेषां पूजनं पूरयेत् ॥

स्थित एव वरः कन्या वा गुडादिसहिततण्डुलैः स्वाञ्जलिं पूरयेत् । ततो वरस्य कन्यायाः वा पुरतः स्थिता काचिदेका कुमारिका कन्या दूर्वा- ङ्कुरपुञ्जौ स्वदक्षिणवामकराभ्यांपृथक्पृथक् गृहीत्वा हरिद्रायुत तैलेन अभिघारितौ कृत्वा स्वदक्षिणहस्तगृहीतपुञ्जेन वरस्य कन्यायाः वा दक्षिणं तथा स्ववामहस्तगृहीतपुञ्जेन वरस्य कन्यायाः वा वामं पादं गुल्फं स्कन्धं तथा द्वाभ्यां हस्तगृहीतपुञ्जाभ्यां सहैव ललाटं हरिद्रा- युतपुञ्जस्थतैलेन त्रिवारं पञ्चवारं सप्तवारं वा सिक्त्वा पुञ्जचुम्बनङ्कु- र्यात् । ततो वरस्य कन्यायाः वा अञ्जलौ धृतं गुडतण्डुलादिकं गृहीत्वा गच्छेत् । एवमेव यथाकुलदेशाचारं पञ्च सप्त वा कुमारिकाः कन्यास्तैलाभिषेचनं कुर्युः । इत्येवं वरकन्ययोस्तैलादिलापनविधानं स्वस्वगृहे कर्त्तव्यम् ॥ ततः कर्त्ता हस्ते कुशजलदक्षिणाद्रव्यञ्चादाय- ॐ अथ पूर्वोच्चरितविशेषणविशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ मम ( वरपिता ) अमुकपुत्रस्य ( कन्यापिता ) अमुकीकन्यायाः विवाहकर्माङ्गभूतमङ्गल-

' ॐकाण्डात् ) मन्त्र और वाक्यसे छिडकदेवे ॥ तत्पश्चात् कन्या या वर अपने आसन परही ' उकुरु मुकुरु ' बैठ अंजुलीमें गुड और चावल भरलेवे । तब एक कुमारी कन्या संस्कार्यके तरफ मुखकिये समीपमें बैठीहुई अपने दोनों हाथोंसे दूर्वोकी दो पिञ्जुली ले हरदी सहित तेलमें दोनों वोर वोर दहिने हाथकी पिञ्जुलीसे कन्या या वरके दहिने और वाम हाथकी पिञ्जु- लीसे बांयें, ' पांव घुट्ठुना और कन्धोंपर तथा पिञ्जुलीसहित दोनों हाथों द्वारा माथेमें लगाकर दोनों पिञ्जुलियोंको चूमलेवे । इसीप्रकार तीन, पांच, अथवा सातबार तैल चढायकर, संस्कार्यसे उसके अंजुलीमें भरेहुये गुड चाव- लोंको तेल चढानेवाली कन्या लेकर उठ जावै ॥ इस प्रकार कुलदेशाचारके अनुसार तीन या पांच अथवा सात कुमारी कन्या तेल चढाती हैं ॥ तत्पश्चात् कुश और दक्षिणा हाथमें ले ' ॐ अद्य० ' से ' मम ' पर्य्यन्त कह वरपिता

कलशगणेशादिस्थापनपूर्वकतैलादिलापनकर्मणः पूर्णतासिद्ध्यर्थं यथाशक्ति दक्षिणां अमुकगोत्राय अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय अहं संप्रददे ॥ इति ब्राह्मणाय दक्षिणां दत्त्वा प्रणमेत् ॥ ॐ अनेन मङ्गलकलशगणेशादिस्थापनपूर्वकविवाहाङ्गभूततैलादिलापनकर्मणा कर्माङ्गदेवता प्रजापतिः प्रीयतान्न मम ॥ इति । ततो नापितादीनपि द्रव्यादिभिः सन्तोषयेत् । ततो वरगृहे वरस्य कन्यागृहे कन्यायाश्च सर्वशरीरे सर्षपादिभिरुद्वर्त्तनं तथा हरिद्रायुततैलेनाभ्यञ्जनञ्च जन्मराश्यनुसारसंख्यया विवाहदिनपर्यन्तं यथा पूर्येत तथा प्रतिदिनं कर्तव्यम् । अतोऽग्रे कूपपूजनं दृषत्पेषणं च भवति ॥

इति तैलादिलापनप्रयोगः ॥

' अमुकपुत्रस्य ' कन्यापिता ' अमुकीकन्यायाः' इत्यादि अमुकस्थानोंमें नामोंको कहताहुआ ' संप्रददे ' पर्यन्त पूरा संकल्प कर ब्राह्मणको दक्षिणा दे प्रणाम करे । फिर हाथमें जल ले ' ॐ अनेन ' से ' न मम ' पर्य्यन्त कह जल छोडदेना चाहिये । और नापितादिकोभी द्रव्य दे प्रसन्न करे । इसके पश्चात् अपने अपने घरमें वर तथा कन्याके शरीरमें हरिद्रा सर्षपादिका सुगन्धित उवटन और तैल नित्य इस संख्यासे लगाना प्रारम्भ करे कि, जिसमें विवाहदिन पर्य्यन्तमें राशिके अनुसार गणना पूरी हो जावे ॥ इस कर्मके वाद कूपपूजन और सिलपोहना कर्म होता है ॥

इति तेलादिलेपनप्रयोग ॥

## आवश्यकसूचना ।

अथैतत्कालमारभ्य विचारशीलैर्विज्ञैरिदमवश्यमेवावसन्धेयम् । यद्द्य येषां महागणपत्यादिदेवानामावाहनं सञ्जातं तथा चाग्रेऽपि विवाहाङ्गनिखिलकार्येषु येषां येषां देवादीनां यदा यदा आवाहनं भविष्यति तेषां तेषां महागणपत्यादिसकलदेवानाम् आवाहनदिनादारभ्य मण्डपोद्वासनसमये विसर्जनदिनपर्यन्तं प्रातरहरहः यथोपस्थितोपचारैः स्वयं द्विजद्वारा वा धर्मज्ञैरर्चनं विधेयम् । इति तु समुचितं सुष्ठुतरं कर्म भविष्यति ॥

यहां विचारवान् विद्वानोंको अबसे यह अवश्यही ध्यान रखना चाहिये कि, जो आज महागणपत्यादि देवोंका आवाहन हुआ और आगे भी विवाहाङ्ग सभी कर्मोंमें जहां जिन देवादिकोंका आवाहन होगा, सो इन महागण पति आदि सभी आवाहित देवताओंका आवाहन कालसे आरम्भ कर मंडवा उखाडनेके लिये सब देवादिकोंके विसर्जन होनेके समयपर्य्यन्त रोजही प्रातःकाल विचारवान् धर्मज्ञ जन स्वयम् अथवा ब्राह्मणद्वारा यथोपस्थित साम्रग्रीसे श्रद्धापूर्वक पूजन किया करें ॥ इस प्रकार नित्यपूजन कर्मका करना उचित और अति उत्तम होगा. क्योंकि. सनातनधर्मके नियमानुसार एक दिन अथवा अनेक दिनोंमेंभी पूर्ण होनेवाले सभीकर्मोंके करनेमें जिनजिन देवताओंका आवाहनपूर्वक पूजन होता है उन सभी देवताओंका नित्य ही प्रातः पूजन उतने दिनों पर्यन्त बराबर कियाकरतेहैं कि, जितने दिनतक वह कर्म पूर्ण होकर देवताओंका विसर्जन नहीं होजाता । बस, ऐसेही विवाहके कर्मोंमें भी आवाहन कियेहुये उपस्थित देवताओंका विसर्ज्जन समय पर्य्यन्त प्रातः नित्य ही पूजन करना परमावश्यक है; ऐसा नहीं करनेसे यजमान प्रायश्चित्तका भागी हो जाता है ॥ इति ॥

१ अग्रेलिखितमण्डपोद्वासनप्रयोगे–महागणपत्यारभ्याखिल विवाहाङ्गकर्मसु आवाहितानां समग्रदेवानां नामानि संगृह्य या नामावली लिखिताऽस्ति सा नित्यार्चनकार्येऽपि कार्यसाधिकाऽस्ति ॥ इति ॥

नित्य पूजन करनेके प्रयोगसाधनमें एक नामावली जो आगे मण्डपोद्वासन प्रयोगमें लिखी है, उसके देखनेसे विना विसर्जित महागणपत्यादि देवताओंका क्रमसे नाम मालूम हो जावेगा जिससे नित्य पूजन प्रयोग सुकर होजायगा ॥

## अथ कूपपूजनप्रयोगः ।

कस्मिंश्चित्कुले विवाहदिवसाद्द्वित्रिदिनप्रागेव अथवा विवाहदिने वस्त्राभरणैः स्वलंकृता कन्यामाता, वरमातापि च स्वस्वगृहे मङ्गलगानं गायन्तीभिः सौभाग्यवत्यादिस्त्रीभिः समेता कूपं तडागतटं वा गत्वा, तत्रालेपनसिन्दूरादिपूजनद्रव्यैर्यथाकुलाचारं कूपं तडागं वा पूजयित्वा पुनस्तथैव गृहमागत्य स्वस्वगृहे शिलापेषणादि कर्मारम्भं करोति ॥ इति तु यथाकुलाचारं भवति ॥

## अथ दृषत्पेषणप्रयोगः ।

( सिलपोहना इति लोके प्रसिद्धः )

तत्र विवाहदिवसाद्द्वित्रिदिनप्रागेव यथावकाशैकदिनप्रागेव वा कन्यापिता स्वगृहे, वरपिता च स्वगृहे सुस्नातः शुद्धे अहते वाससी परिधाय कृतनित्यक्रियः धृतकुङ्कुमादिमङ्गलतिलकः स्वस्तिवाचनपूर्वकं मण्डपमागत्य तत्र शुभासने प्राङ्मुख उपविश्य स्वस्य दक्षिणतः वस्त्राभरणैः

**कूपपूजनका प्रयोग**–किसी किसी कुलमें इस प्रकार होता है कि, विवाह होनेसे दो तीन दिन पहिलेही अथवा विवाहके ही दिन वस्त्राभरणोंसे अलंकृता कन्याकी माता अपने गृहमें, एवं वरकी माताभी अपने गृहमें मङ्गलगानोंको गातीहुई सौभाग्यवत्यादि स्त्रियोंको साथमें लिये कूप या तालावके किनारे जाकर वहां ऐपन सिन्दूरादि पूजनकी सामग्रियोंसे कूप या तालावकी पूजा करके फिर वैसेही गाती वजाती अपने गृहमें आती हैं और अपने अपने गृहमें शिलापेषण आदि कर्मोंको आरम्भ करती हैं । यह कर्म अपने अपने कुलाचारके अनुसार होता है ॥

**दृषत्पेषणप्रयोग**–जिसे लोकमें सिलपोहना कहते हैं, यह विवाहदिनसे दो तीन दिन पहिले अथवा जैसा अवकाश हो एक दिनही पहिले कन्यापिता वर पिता अपने अपने गृहमें मङ्गलस्नान कर शुद्ध दो वस्त्रोंको धारण किये, सन्ध्यादि नित्य कृत्योंसे निवृत्त हो कुंकुमादिका मङ्गलतिलक लगाय 'स्वस्तिवाचन

स्वलंकृतां ग्रन्थिबन्धनयुतां पत्नीं चोपवेश्य–ॐ केशवाय नमः, ॐ नारायणाय नमः, ॐ माधवाय नमः इति त्रिराचम्य । कुशत्रयानीतजलैः–ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थाङ्गतोऽपि वा । यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरःशुचिः ॥ ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु ॥ इति सर्ववस्तूनि आत्मानं च सिञ्चेत् । ततः प्राणानायम्य हस्ते द्रव्याक्षतपुष्पाण्यादाय—

सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः ।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ॥
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
संग्रामे सङ्कटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥
अभीप्सितार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः ।
सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ॥

श्रीमन्महागणाधिपतये नमः । सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः ॥ इति ध्यात्वा पूर्वस्थापितगणेशाग्रे द्रव्यपुष्पादिकं धृत्वा पुनः हस्ते कुशजलान्यादाय संकल्पं कुर्यात् । ॐ अद्यामुकमासेऽमुकपक्षेऽमुकतिथौ अमुकवासरे

पूर्वक मण्डपमें शुभासनपर पूर्वाभिमुख बैठकर, सुन्दर वस्त्र और आभरणोंको पहिनी हुई अपनी स्त्रीकोभी अपने दाहिने भागमें बैठाय और अपनेउपवस्त्रके साथ फूल द्रव्य सहित उसके अंचलका ग्रन्थिबन्धन करा लेवे । तब 'केशवाय नमः' इत्यादिसे तीन आचमन कर जलमें कुशा बोर 'ॐअपवित्रः०' इत्यादिसे अपने ऊपर तथा सर्व वस्तुओंपर छिडक देवे । फिर प्राणायाम करके द्रव्याक्षत और पुष्पोंको लिये हुए हाथ जोड 'सुमुखश्चैक०' इत्यादिसे ध्यानकर पूर्वस्थापित गणेशजीके समीप पुष्पादि छोड देवे । तब हाथोंमें कुश जल लेकर 'ॐ अद्य०' इत्यादि देशकाल और वर्तमान मास, पक्ष, तिथि, वार

अमुकगोत्रः अमुकशर्मा मम अमुकनामपुत्रस्य अमुकीनाम्नीकन्यायाः वा कर्तव्यविवाहाङ्गभूतदृषत्पेषणादिकर्मणि शुभतासिद्ध्यर्थं पूर्वावाहितानां गणेशगौरीकलशाधिष्ठितानां देवानां नवग्रहादीनाञ्च यथोपस्थितोपचारैः पूजनमहं करिष्ये ॥ इति सङ्कल्प्य ॥ ॐ भूर्भुवः स्वः महागणपतये नमः । ॐ भूर्भुवः स्वः गौर्यै नमः । ॐ भूर्भुवः स्वः कलशाधिष्ठितेभ्यो वरुणादिदेवेभ्यो नमः ॥ ॐ भूर्भुवः स्वः अधिप्रत्यधिदेवसहितसूर्यादिनवग्रहदेवताभ्यो नमः । ( इति पृथक्पृथक् नामभिः अथवा ) ॐ भूर्भुवः स्वः गणपत्याद्यत्रावाहितेभ्यः सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः । इत्येकतन्त्रेण स्नानीयं जलं गन्धम् अक्षतान् पुष्पाणि धूपं दीपं ( हस्तौ प्रक्षाल्य ) नैवेद्यं नैवेद्यान्ते जलं तांबूलं पूगीफलम् समर्पयामि । इति संपूज्य हस्ते जलमादाय—ॐ अनया पूजया गणेशाद्यत्रावाहिता देवाः प्रीयन्तान्न मम । इति जलमुत्सृज्य प्रार्थयेत्—भो गणपत्याद्यत्र पूजिता देवाः मम सकुटुंबस्यायुष्कर्तारः क्षेमकर्तारः शान्तिकर्तारः पुष्टिकर्तारस्तुष्टिकर्तारो वरदातारो भवत ॥ इति गणेशादिपूजनं विधाय दृषत्[1]पेषण-

तथा अपना गोत्र, नाम और कन्या वा पुत्रका नाम आदि मूलसंकल्पमें लिखे अनुसार कहकर जल छोड देवे । फिर गणपति, गौरी, कलशाधिष्ठित देवता और नवग्रहोंका 'ॐ भूर्भुवः स्वः०' इत्यादि चार मन्त्रों द्वारा अलग अथवा 'ॐ भूर्भुवः स्वः गणपत्याद्यत्रा०' इस एक मन्त्रसे सबोंकी पूजा एक साथही करे । और समस्त द्रव्योंके चढानेमें 'ॐ भूर्भुवः स्वः' आदिमें और "समर्पयामि' अन्तमें मिलाते हुये 'स्नानीयं जलम्' इत्यादि दक्षिणापर्य्यन्त वाक्योंको कहे । फिर हाथमें जल ले 'ॐ अनया०' इत्यादि 'न मम' पर्य्यन्त कह जल छोड, फिर हाथ जोडे हुए 'भो गणपत्यादि०' यहांसे 'भवत' पर्यन्त कह प्रार्थना कर देवे । इस प्रकार गणेशादिका पूजन कर फिर

१ दृषद्—शिल. उपला—लोढा इति लोके ।

कर्मकुर्यात्। तद्यथा--मण्डप एव कलशस्योत्तरभूभागे उपला ( लोढा ) सहितौ द्वौ दृषदौ क्रमेण सम्मिलितशिरस्कौ पूर्वपश्चिमासादितौ द्वयोर्दक्षिणोत्तरयोर्दिशि यथादेशकुलाचारानुसारैः गुडम् आमचणकद्विदलतण्डुलकृसरान्नादिकं शष्कुल्यादिकं वा यथावकाशं पञ्च सप्त वा पत्रावल्यादिपात्रेषु कृत्वाऽऽस्तीर्यदृषदोरुपरि जलाक्तानि चणकद्विदलानि माषद्विदलानि वा किञ्चित् किञ्चिन्निधाय पूर्वपश्चिममुखाभ्यां दम्पतीभ्यामेकैके दृषदि उपलया द्विदलपेषणं किञ्चित्कृत्वा पुनः पुरुषदृषदि पत्नी, पत्नीदृषदि पुरुषश्च दृषद्दक्षिणेन गत्वा किञ्चित् पेषणङ्कुर्या-

दृषद्पेषणकर्म ( सिलपोहना ) करे। सो इस प्रकार होता है कि, मण्डपहीमें प्रधान कलशसे उत्तर भूमिपर लोढासहित एक शिलाका पूर्व शिर करके और दूसरी भी लोढासहित शिल पहिलेके शिरसे मिली हुई पश्चिम शिर करके बिछा देवे और ऐपन सिन्दूरसे सुरंजित पूर्व पश्चिम लम्बी बिछी हुई इन दोनों शिलोंके उत्तर और दक्षिण शिलोंसे मिलते हुए सात या पांच पत्तलोंको बिछाय उन सबोंपर यथाभाग बाँट गुडकी भेलियां और चनेकी दाल मिली हुई चावलोंकी कच्ची खिचडी या पूडी पुआ आदि अपने देश कुलाचारके अनुसार धर देवे। और उर्द या चनेकी कच्ची दाल जलमें भिगोकर फुलाई हुई दोनोंही शिलोंपर थोडी थोडी रख देवे, फिर ग्रंथिबन्धन किये हुए ही पूर्व मुख पति और पश्चिममुख करके पत्नी क्रमसे एक एक शिलके पीछे बैठ, एक रङ्गीन वस्त्र दोनों ही अपने ऊपर शिरसे पीठतक ओढ लेवे। और अपने अपने शिलोंपरकी दालोंको दोनों हाथ लगाकर लोढासे कुछ थोडा थोडा पीस फिर पत्नी एक हाथसे अपने शिलपरके लोढेको पकडे हुए, दूसरे हाथसे पतिके शिलपर धरे हुए लोढेको पकड लेवे और ऐसे ही पति भी अपने लोढेको एक हाथसे छोड पत्नीके शिलपर धरे हुए लोढेको पकड लेवे। ऐसे ही एक दूसरेका लोढा पकड लेनेपर अपना पहिला हाथ भी हटा लेवे और वस्त्र ओढे हुए ही दोनों दक्षिणावर्त बैठे ही बैठे घूमकर पत्नी पतिके और पति पत्नीके

ॐ व्वाजेंव्वाजेवतव्वाजिनोनोधनेंषुव्विप्प्राऽअमृताऽऋतज्ञाः । अस्यमद्ध्वः पिबतमादयद्ध्वन्तृप्तायातपथिभिर्देवयानैः ॥ इति विसृज्य यजमानो ब्रूयात्-अस्मिन्नान्दीश्राद्धे न्यूनातिरिक्तो यो विधिः स उपविष्टब्राह्मणानां वचनान्नान्दीमुखप्रसादाच्च सर्वः परिपूर्णोऽस्तु । द्विजाः--अस्तु परिपूर्णः इति ब्रूयुः । ततो हस्ते जलमादाय यजमानः-अनेन कृतनान्दीश्राद्धेन नान्दीमुखाः पितरः कर्माङ्गदेवताः प्रजापतिश्च प्रीयन्ताम् । इति जलमुत्सृजेत् ।

प्रमादात्कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत् ।
स्मरणादेव तद्विष्णोः संपूर्णः स्यादिति श्रुतिः ॥ १ ॥
यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु ।
न्यूनं संपूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम् ॥ २ ॥

सर्वकर्मपरिपूरणकामः विष्णुं स्मरेत्।श्रीविष्णुः श्रीविष्णुः श्रीविष्णुः॥ इति पठेत् ॥ इति साङ्कलिपकाभ्युदयिक श्राद्धप्रयोगः ।

उभयपक्षे समानमेतावन्मात्रं कृत्यम् । अतोग्रे कन्यापक्षीया वरागमनं प्रतीक्षेरन् । तथा वरपक्षीयास्तु वरेण सह कन्यागृहगमनायोद्युक्ता भवेयुश्च । इति ॥

व्वाजेव्वाजे० ' मन्त्रसे विसर्ज्जन कर हाथ जोड ब्राह्मणोंसे प्रार्थनापूर्वक ' अस्मिन् ' से ' पूर्णोऽस्तु ' पर्यन्त वाक्य कहे तो ब्राह्मणलोग ' अस्तु पूर्णः ' कह देवें । फिर यजमान हाथमें जल ले ' अनेन० ' से ' प्रीयन्ताम् ' पर्यन्त वाक्य कह जल छोडदेवे । और हाथ जोड ' प्रमादात्० ' आदि दो श्लोक कह कर्म परिपूर्ण होनेकेलिये तीन वार ( श्रीविष्णुः ) ऐसा नामोच्चारण करे ॥ इति साङ्कलिपकआभ्युदयिक श्राद्धप्रयोगः ॥

इतना कर्म दोनों ( वर और कन्या ) पक्षमें समान होता है । इसके आगे कन्यापक्षवाले बरात आनेकी प्रतीक्षा करतेहुये ठहराने आदिकी तैयारी करें । और वरपक्षवाले वर तथा बरात ले जानेकी तय्यारी यथावकाश और यथोचित करें । इति ॥

## वरगमने सामग्री ।

अथ वरगृहाद्वरेण सह गमनायावश्यकीयानि वस्तूनि-तत्र वरेण सह कन्यागृहगमनोत्सुकास्तत्पित्रादयस्त्वादौ विवाहकार्यसाधनार्थसामग्रीसंग्रहं कुर्युः । यथा वध्वै संप्रदानार्थं रक्षासूत्र पटम्, शुभिका (खाजूरीमौली) सिन्दूरम् सिन्दूरायतने द्वे कौशेयाद्यनेकवस्त्राणि यथायोग्याभूषणादि अनेकसौभाग्यवस्तूनि च । तथा हवनकर्मार्थं गोघृतम् आम्रादिसमिधः कुशाः प्रणीतापात्रं स्रुवा आज्यस्थाल्यादिपात्राणि पूर्णपात्राद्यर्थं तण्डुलाः लाजाः लाजाहवनार्थं वंशनिर्मिते द्वे पात्रे तथैवानेककार्यसाधनार्थनारिकेलादिफलानि हरिद्राः पूगीफलानि कुङ्कुमाद्यालेपनम् गुडलड्डुकादिकम् इत्यादि पेटालके मञ्जूषायां वा सुसञ्चितं कुर्यात् । अथ आलेपनादिलेपितं सिन्दूराङ्कितं दधियुतं भाण्डम् एवमन्यदपि यथा केषांचित्कुले रतेः कामदेवस्य तथा गौर्याः शिवस्य

वरके साथ कन्यागृह लेजानेकी आवश्यकसामग्री—वर और बरात लेजानेकी तय्यारी करनेवाले पिताआदिको चाहिये कि, चलनेसे पहिले विवाहकार्य साधनार्थ आवश्यक सामग्रियोंको संग्रह कर लेवे । जैसे वधूको देनेकेलिये तागपाट ( रेशमका बनाहुआ कलाईमें पहिननेका २, और गलेका १ ) मठिया २ खजूर पत्रादिकी बनीहुई मौली १, सिन्दूर कुंकुम, चकावर १, सिंधोरा १ ( सिन्दूररखनेका ) चुंदरी, कलाई और रेशमी सूती आदि पहिननेके यथाशक्ति तथा उचितवस्त्र एवं देशकुलाचारके अनुसार आभूषण और सौभाग्यकी वस्तु । हवनकर्मार्थ—गोघृत, आम्रादिसमिध, कुशा, प्रणीतापात्र १, स्रुवा १, आज्यस्थाली १ आदिपात्र, पूर्णपात्रादि, कर्मकेलिये चावल, धानका लावा, और लावा हवनकरनेके दोपात्र जो सेजीवेनीके नामसे प्रसिद्धहै । और अनेकों कार्य साधनार्थ नारियर, सुपारी, हरदी, ऐपन आदि तथा गुड, लड्डू इत्यादि पेटारा या संदूकमें संचित करलेवे । और दही भरे मृत्पात्रको मुख बन्दकर ऐपन सिन्दूरसे सुशोभित १ दहेंगड, ऐसेही औरभी जो जिसके कुलाचारके अनुसार आवश्यक हों, जैसे किसीके कुलमें रति १, कामदेव १ तथा

चेति मूर्तिचतुष्टयम् पिष्टकादिभिर्निर्माय सिन्दूरकज्जलवस्त्रादिभिरलंकृत्य कन्यागृह नयन्ति इत्याद्यनेककुलदेशाचारानुरूपं यथा स्यात् तथा सुसञ्चितं कुर्युः । इति ॥

## अथ कन्यागृहे वरगमनप्रयोगः ।

तत्र वरस्य मङ्गलस्नानम्—वरगमनमुहूर्त्तसमयात् किञ्चित्प्रागेव सुगन्धितैलोद्वर्त्तनादिलिप्ताङ्गं वरं ( मङ्गलस्नानम् उष्णोदकशीतोदकादिभिर्यथा पूर्वोक्तं तथा ) स्नापयित्वा मण्डपमानीय तत्र वरः प्राङ्मुखः वासः परिदधीत । तत्र मंत्रः—ॐ परिधास्यै यशोधास्यै दीर्घायुत्वाय जरदष्टिरस्मि । शतञ्च जीवामि शरदः पुरूची रायस्पोषमभिसंव्ययिष्ये ॥ इति ॥

अथ पादरञ्जनप्रयोगः—( नेछू इति लोके प्रसिद्धं ) कर्म कुर्यात् ।

तद्यथा-मण्डप एव वरमाता अन्या वा काचित्सौभाग्यवती गौरी १, शिव १ अर्थात् दो स्त्री और दो पुरुषकी ४ मूर्ति पिष्टक या बुंदिया आदि चार वांसपात्रमें रख सनेभये आटासे सुन्दर बैठीमूर्ति बनाय सिन्दूर कज्जल वस्त्रादि से विचित्र सजाय ( चार गौरेके नामसे प्रसिद्ध ) कन्यागृहको बरातके साथ लेजाते हैं। इत्यादि जो हो सुसंचित कर लेवे ॥ इति ॥

**अथ वरगृहसे बरात चलनेका प्रयोग**—कन्याके विवाहार्थ वरगृहसे वर और बरात चलनेके अवसरमें हरएक रीति होते समय उसकी गीत गाया करती हैं. जिनमें प्रथम **वरका नहावन** अर्थात् मङ्गलस्नान इस प्रकार होता है कि, वरयात्राका जो समय निश्चित है उससे कुछ पहिले वरके शरीर में उपटन और सुगन्ध तैल लगाय गरम तथा शीतल जलसे पहिले लिखे प्रकार मंगलस्नान करावे, यह स्नान वरकी पनभरिन या कोई भृत्य कराता है और उसे यथोचित नेग अर्थात् वस्त्राभूषणादि देते हैं तथा अनेकों स्त्रियां नेवछावर अर्थात् वरकी शिरपर घुमाय २ कुछ २ द्रव्य उसे देती हैं। इस प्रकार स्नान कर वर मण्डपमें आय 'ॐपरिधास्यै०' मन्त्रसे धोती पहिन लेवे । फिर **नेछूकर्म** इस प्रकार कि, मण्डपमें ही वरकी माता या कोई सौभा-

स्त्री पूर्वाभिमुखी किञ्चिदुच्चासने स्वयमुपविश्य स्वस्याग्रतो हरिद्रारञ्जितकाष्ठासने पूर्वाभिमुखं वरञ्चोपवेश्य स्वस्याञ्चलेन वरशिर आच्छाद्य कयाचित्सौभाग्यवत्या नापितपत्न्यादिना लाक्षारसादिरञ्जनद्रव्यैर्वरपादौ स्वस्या अपि पादौ च क्रमेण विचित्रितरञ्जितौ कारयेत् ॥ इति ॥

ततोऽत्रैव सूत्राऽऽवेष्टनं ( टिकुई फेरना इति लोके प्रसिद्धम् ) कर्म केषाञ्चित्कुले भवति । तद्यथा—तथैव स्वस्थानस्थिता सौभाग्यवती आलेपनादिभिर्भूषितमेकं मुसलम् अधः ऊर्ध्वलम्बायमानं वरस्याग्रे भूमौ धृतं करेण दधाति । एवं स्थितयोस्तयोः परितः सप्त पञ्च वा सुभगाः स्त्रियो वराभिमुख्यः सुरञ्जितैकवस्त्रं द्वयोरुपरिभागे वितानवद्धृत्वा स्थिता भवन्ति । ततः कश्चित् मान्यपुरुषः तासां पश्चात् कटिप्रदेशभागे दक्षिणावर्तेन सूत्रावेष्टनं कुर्वन् सर्वासां सप्त पञ्च वा परिक्रमणं

ग्यवती स्त्री पूर्वमुख कुछ ऊँचे आसनपर वैठ अपने आगे वरको भी रंगीन पीढेपर पूर्वमुख बैठाल अपने अंचलसे उसका मुख सहित शिर ढांप लेवे। फिर सौभाग्यवती नाइन या कोई और ही सौभाग्यवती स्त्री, वर तथा वरके पीछे वैठी हुई स्त्रीके पावोंको किसी पात्रमें जलसे धोकर लाल महावरसे विचित्रित बनाकर ऐंडी रंग देवे, नाइनकोभी पूर्ववत् नेग नेवछावर देते हैं ॥

इसके पीछे अनेकों कुलमें टिकुई फेरना नामका सूत्रावेष्टन कर्म होता है। इस तरह कि, उसी अपने स्थान पर वरको आगे किये बैठीहुई सौभाग्यवती, ऐपन सिन्दूरसे सुरञ्जित एक मूसल वरके आगे भूमिपर खडाकर अपने हाथसे पकडे रहती है, और इन दोनोंके चारों तरफसे घेरकर सात वा पांच सौभाग्यवती स्त्रियां आपसमें सम्मुख हो खडी होती हैं और लाल या पीला नवीन वस्त्र अथवा चुंदरीको दोनोंके ऊपर चंदवासमान तान चारों तरफसे सब पकडे रहती हैं। तब वरका फूफा या बहनोई या कोईभी मान्य पुरुष इन सबके पीछेसे प्रदक्षिणा करताहुआ सभोंके पीठपर कच्चे तागेका सात

करोति । सूत्रवेष्टने ब्राह्मणपठनीयो मन्त्रः–ॐ रक्षोहाव्विश्वचर्षणिरभियोनिमयोहते । द्रोणेसधस्त्थमासदत् । ( य० अ० २६ मंत्र २६ ) इति ॥ ततो ब्राह्मणस्तासां शिरोभागेन वेष्टितसूत्राणि निस्सार्य दोरकरूपं कृत्वा हरिद्रया रञ्जितं विधाय तस्मिन् दोरके चैकाम्रपत्रं परिवेष्टितं बद्धा वरस्य दक्षिणहस्ते बध्नीयात् । तत्र मन्त्रः–ॐ बृहस्पतेपरिदीयारथेनरक्षोहामित्राँ२ अपबाधमानः । प्रभञ्जन्त्सेनाःप्रमृणोयुधाजयन्नस्माकमेद्ध्यविताराथानाम् । (य० अ० १७ मं० ३६ ) इति सूत्रावेष्टनप्रयोगः ॥

अथाङ्गरक्षकवस्त्रादिमुकुटपरिधानश्च— ततोऽङ्गरक्षाद्युत्तरीयवासांसि वरः परिदधीत । तत्र मन्त्रः- ॐ यशसा मा द्यावापृथिवीयशसेन्द्राबृहस्पती । यशो भगश्च मा विदद्यशो मा प्रतिपद्यताम् ॥ इति । ततः पुष्पमालाम् । तस्य ग्रहणे मन्त्रः–ॐ या अहरज्जमदग्निः श्रद्धायै मेधायै कामायेन्द्रियाय । ता अहं प्रतिगृह्णामि यशसा च भगेन च ॥ इति गृहीत्वा कण्ठे धारयेत् । धारणमन्त्रः--ॐ यद्यशोऽप्सरसामिन्द्रश्चकार विपुलं पृथु । तेन संग्रथिताः सुमनस आबध्नामि यशसो मयि ॥ इति । ततः शिरोवेष्टनम् उष्णीषेण । तत्र मन्त्रः–ॐ युवा सुवासाः परिवीत

या पांच फेरा करके लपेट देताहै और प्रति फेरामें ब्राह्मण ' ॐ रक्षोहा० ' मन्त्र पढ़ता है, इस टिकुई फेरनेका नेग मान्यको दिया जाता है । इन स्त्रियोंके पीठपर लपेटे हुये तागेको इनके शिरोभागसे निकाल हरिद्रासे रंजितकर आम्रकी पत्तीका एक टुकटा इसमें बांध, वरकी दाहिनी कलाईमें ' ॐ बृहस्पते० ' मन्त्रसे लपेटके बाँधदेवे ॥

अब अङ्गवस्त्रादि और मुकुट ( मौर ) का धारण—वर इसप्रकार करे कि, कुरता, जामा, पटुका ' ॐ यशसा० ' मन्त्रसे ( दरजीको यथोचित नेगनेछावर देना ) पुष्पमाला ( वद्धी ) ' ॐ याअहरज्ज० ' मन्त्रसे लेकर

अगात्स उ श्रेयान्भवति जायमानः । तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः ॥ इति । ततो दक्षिणे वामे च कर्णे क्रमेण कुण्डले तथाऽन्यदपि यथासंभवं आभूषणानि वरः परिदधीत । प्रति परिधाने मन्त्रः—ॐ अलङ्करणमसि योऽलङ्करणम्भूयात् । इति ॥ ततो वक्ष्यमाणमन्त्रावृत्त्या प्रथमं वामं ततो दक्षिणं चक्षुः कज्जलादिना रञ्ज्यात् । मन्त्रः—ॐ वृत्रस्यासि कनीनकश्चक्षुर्दा असि चक्षुर्मे देहि । इति ॥ तत आदर्शे आत्मानं पश्यन् मन्त्रं पठति । मन्त्रः—ॐ रोचिष्णुरसि । इति ॥ ततः कुङ्कुमादिना मङ्गलतिलकं कुर्यात् । तत्र मन्त्रः-ॐ चक्षुर्दामहमक्षिभ्याम्भूयासꣳसुवर्च्चामुखेन सुश्रुत्कर्णाभ्यां भूयासम् ॥ इति ॥ ततः खार्जूरपत्रादिना विरचितं पुष्पमालादिभिरलंकृतं विवाहे धार्यं मुकुटस्वरूपं सुशोभितं मौलम् उष्णीषोपरि बध्नीयात् ॥ तत्र मन्त्रः—

ॐ मङ्गलं भगवान् विष्णुः मङ्गलं गरुड़ध्वजः ।
मङ्गलं पुण्डरीकाक्षः मङ्गलायतनो हरिः ॥

'ॐ यद्यशो०' मन्त्रसे गलेमें पहिने । पगडी शिरमें 'ॐ युवासुवासा०' मन्त्रसे बांधे कुंडल ( वाला ) पहिले दहिने फिर बाँयें कानमें तथा और अङ्गोंमें भी यथासंभव आभूषण 'ॐ अलङ्करणमसि०' मन्त्रसे पहिने ( सोनारको नेगनेवछावर ) कज्जल पहिले बाँयीं फिर दाहिनी आंखमें 'ॐवृत्रस्या०' मन्त्र दो वार कह बहिन या बुआसे अंजन करावै ( कज्जल लगानेवालीको नेग फूलकि थाली और यथोचित द्रव्यादि ) आयिनामें अपनेको 'ॐ रोचिष्णुरसि' इतना कर देखलेवे ( नाइको नेग ) कुंकुमादि तिलक मान्य अथवा ब्राह्मणद्वारा ( ॐ चक्षुर्दा० ' मन्त्रसे माथेमें लगावे ( चन्दन लगानेकानेग ) मौल कुलाचारके अनुसार खजूरपत्र आदिसे बना और पुष्पमालादिसे सजाभया विवाहमें धारण कियाजानेवाला सुन्दर मुकुट 'मौर' शिरमें पगडीपर ( ॐ मङ्गलं० ) श्लोक कह ब्राह्मण या माली बांध देवे ( मालीको नेगनेवछावर )

ततः गोधूमतुषतण्डुलकणसैन्धवमिश्राः राजिकाः सर्षपान् वा काचित्सौभाग्यवती स्त्री किञ्चित्किञ्चिद्धस्तेनादाय वरोपरि भ्रामयित्वा शण्डामर्का इति ब्राह्मणपठितमन्त्राभ्याम् अग्नौ प्रक्षिपेत्। ॐ शण्डा मर्का उपवीरः शौण्डिकेय उलूखलः। मलिम्लुचो द्रोणासश्च्यवनो नश्यतादितः स्वाहा ॥ १ ॥ ॐ अखिलन्न निमिषः किंवदन्त उपश्रुति- र्हर्यक्षः कुम्भीशत्रुः पात्रपाणिर्नृमणिर्हन्त्रीमुखः सर्षपाऽरूणश्च्यवनो नश्यतादितः स्वाहा ॥ २ ॥ इति द्वाभ्यां द्विवारम्, तृतीयं तूष्णीं क्षिपे- दिति ॥ ततो वरोपरि छत्रम् १, पार्श्वयोर्दण्डे २, चामरे २ च जनाः कुर्युः। तत्र वरपठनीयो मन्त्रः—ॐ बृहस्पतेश्छदिरसि पाप्मानो माम- न्तर्धेहि ॥ एवम् अन्यान्यपि यथास्वकुलाचारं तथापि वरः कर्म कृत्वा पद्भ्यामुपानहौ प्रतिगृह्णीयात्। तत्र मंत्रः—ॐ प्रतिष्ठेस्थो विश्वतो मापातम् ॥ इति ॥ अथ वरप्रस्थानम्-ततो द्वारं निर्गच्छन् गणपति स्मरणं कुर्यात्—

राइ नोन उतारना—अर्थात् गेहुंका चोकर, चावलोंकी किनकी, बुका भया सेंधानमक और राई अथवा सरसों, इन सभोंको इकट्ठा मिलाय, वरकी बहिन या बुआ अथवा और कोई सौभाग्यवती स्त्री इसमेंसे थोडा २ अपने हाथमें वरके शिरपर घुमाय 'ॐ शण्डामर्का' से 'स्वाहा' पर्य्यन्त ब्राह्मणके पढनेपर अग्निमें छोडदेवे, फिर ऐसेही बरके शिरपरसे घुमाय 'ॐ अखिलन्न०' से 'स्वाहा' पर्य्यन्त कहनेपर अग्निमें दोबारा छोडे, और तीसरीबार विना मन्त्रहीके शिरपर घुमाय अग्निमें छोड देवे ( राइ नोन उतारनेवालीको नेग दिया जाता है ) फिर वरके दाहिने बायें दो मनुष्य दो चमर ढुरावें तथा एक मनुष्य वरके ऊपर छत्र लगावे और वर 'ॐ बृहस्पते०' मन्त्र पढे। ऐसेही और भी इस स्थानमें करनेका जो कुलाचार जिसके यहां होता हो वह भी सब पूराकर मण्डपसे बाहर चलते समय पावोंमें नवीन जूतेकी जोडी 'ॐ प्रतिष्ठेस्थो०' मन्त्रसे पहिन, चलता हुआ 'ॐसुमुखश्चैक०' इत्यादि श्लोक वर

ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि॥
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा।
संग्रामे सङ्कटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते॥

वैन्यं पृथुं हैहयमर्जुनश्च शाकुन्तलेयं भरतं नलश्च।
एतान् नृपान् यः स्मरति प्रयाणे तस्यार्थसिद्धिः पुनरागमश्च। इति॥

ततो द्वारं गतो वरस्तत्र यानादावारुह्य यथादेशकुलाचारं तत्रापि वरमात्रादिकर्तृकविधिं विधाय, सुरञ्जितदधिभाण्डादिसर्वसामग्रीमग्रतः कृत्वा गमनोत्सुकैः पित्रादिभिरिष्टमित्रबान्धवैश्च सहितो गानवाद्यपुरःसरो विवाहार्थं कन्यागृहगमनं कुर्यात्॥

इति श्रीचिकित्सकचूडामणि पं. ठाकुरप्रसादमणित्रिपाठिविरचितविवाहसोपाङ्गविधौ वरगृहद्वारगमनप्रयोगः॥

स्वयं पढे, अथवा ब्राह्मण द्वारा सुनता हुआ द्वारपर जावे। इस प्रकार द्वारपर पहुँच देशकुलाचारके अनुसार पालकी आदि जो सवारी हो उसपर बैठे और यहां भी वरकी माता आदि स्त्रियां जो विधिविधान करती हैं वह भी हो जाने पर वरपिता पहिलेहीका सजाया हुआ दधिकलश ( दहेंगड ) आगे कर और सभी आवश्यकीय सामग्रियोंको साथ लियेहुये इष्ट मित्र बान्धवादि सभी बराती तथा विविध प्रकारके बाजे आदिसे बरात सजाकर कन्यागृहको प्रस्थान करे॥

इति श्रीबालबोधिनीटीकायां वरगृहद्वारगमन (वरातजानेका) प्रयोगः॥

इति पूर्वार्द्धम् समाप्तम्॥

श्रीः ॥

# अथोत्तरार्द्धः ।



## अथ कन्यागृहे वरस्यागमनप्रयोगः ।

तत्र कन्यागृहद्वारे कर्त्तव्यता—तत्रादौ वरागमनकालात् किञ्चित् प्रागेव कन्यापिता सुविचित्रितं स्वगृहद्वारं कदलीस्तम्भादिभिस्तथा माङ्गलिककलशद्वयादिभिश्च सुशोभितं विधाय तत्रैव गोमयोपलिप्तायां विचित्रचूर्णैर्लिखिताष्टदलायां द्वारसमीपाग्रभूमौ पूजनादिसामग्रीं संयोजयेत् । यथा वरललाटे तिलकादिकरणार्थं कुङ्कुमाक्षतपुष्पमालासहितां आरार्तिक्यस्थालीम्, तथा येषां कुलेऽत्र गणेशकलशादिपूजनमपि द्वारे भवति तत्र गणेशकलशस्थापनपूजनसामग्रीं यज्ञोपवीते ताम्बूलानि च सुसज्जितानि कुर्युः । अथ स्वागतकरणम्—ततो वरादयः समीपमागता इति ज्ञात्वा कन्यापिता स्वबन्धुबान्धवेष्टमित्रैस्साकं स्वागतकरणाय तान् प्रति गत्वा शिष्टानां वरसहागामिनां संमिलनाभिवादना-

अब कन्याके गृह बरात आनेका प्रयोग लिखतेहैं- तहां प्रथम स्वागतकरण अर्थात 'अगवानी' का विधान यह है कि, बरात आनेसे कुछ पहिलेही कन्याके पिता अपने गृहद्वारमें केलेके खम्भे और माङ्गलिक कलशें बन्धनवार आदि सुशोभित कर द्वारके आगेकी भूमि गोमयसे लिपीभईमें विचित्र चूर्णपिसान आदिसे सुंदर अष्टदल चौक आदि बनाय उसी स्थानमें पूजनादि सामग्रियोंको धरना, जैसे वरके तिलकादि करनेको कुंकुम, अक्षत, पुष्पमालासहित और चौमुखी बर्त्तीवाले दीपसहित आर्तीकी थाली तथा जिस कुलमें द्वारपूजनके समय गणेशकलशादि पूजन भी होते हैं, वहां कलशादि स्थापन पूजन सामग्री और यज्ञोपवीतका जोडा और पानके बीडे आदि भी तय्यार रखे ॥ इनके अनन्तर बरात समीप आई जान, कन्या पिता अपने बन्धु बान्धव इष्ट मित्रोंको साथ लिये स्वागत करनेके अर्थ बरातमें आगेसे जाय वरके साथ आये हुये ब्राह्मण समधीआदि शिष्टोंसे मिलना और

दिकं कुर्वन् पूजाद्वारमानयेत्। तत्रापि द्वाराऽट्टालिकादिस्थिताः स्त्रियः मङ्गलगानं गायन्त्यः सर्वेषामुपरि लाजापुष्पाद्यवकिरणं कुर्वन्त्यः सम्मान कुर्युः॥

## अथ द्वारपूजनप्रयोगः।

तत्रादौ कन्यापिता वरललाटे कुङ्कुमादिनाऽक्षतयुतं तिलकं कुर्यात्। तत्र मन्त्रौ—ॐ युञ्जन्तिब्ब्रध्नमरुषञ्चरन्तम्परितस्तथुषः। रोचन्तेरोचनादिवि॥ १॥ युञ्जन्त्यस्यकाम्म्याहरीव्विपक्षसारथे। शोणाधृष्ष्णू नृवाहसा॥ २॥ ( य० अ० २३ मंत्र ५,६ ) इति॥ ततः पुष्पमालाञ्च परिधाप्य चतुर्दिक्प्रज्वलितवर्त्तिदीपयुतां स्थालीमुत्थाप्य आरार्तिकं कुर्यात्। तत्र मन्त्रौ—ॐ आयुष्ष्यंव्वर्च्चस्य ऽ रायस्प्पोषमौद्भिदम्। इदᳫं हिरण्ण्यंव्वर्च्चस्वज्जैत्रायाविशतादुमाम्॥ नतद्रक्षाᳫंसिनपिशाचास्तरन्तिदेवानामोजःप्प्रथमजᳫंह्येतत्। योब्बिभर्त्तिदाक्षायणᳫं हिरण्ण्यᳫं सदेवेषुकृणुतेदीर्ग्घमायुःसमनुष्ष्येषुणुतेदीर्ग्घमायुः ( य० अ० ३४ मं० ५०,५१ ) इति॥ अत्र केषाञ्चित्कुलेत्वेतावन्मात्रं भवति। केषाञ्चित्कुले स्वस्तिवाचनपूर्वकं गणेशकलस्थापनंपूजनादिकं चावि भवति। तथैवात्र

प्रणामादि द्वारा स्वागतकरता हुआ वरादिकोंको अपने द्वारपर पूजास्थानमें ले आवे। द्वारपर भी कोठे आदिमें मङ्गलगीत गाती स्त्रियाँ बरातियोंपर धानके लावे पुष्प आदिकी वर्षा करतीहुई सभोंका सम्मान करें॥

अब द्वारपूजनप्रयोग लिखते हैं—द्वारपर आनेसे कन्याका पिता वरके माथामें 'ॐ युञ्जन्ति०' इन दो मन्त्रोंसे कुंकुम अक्षतका टीका लगाय और पुष्पमाला पहिनायकर चौतरफा जलतीहुई बत्तियोंके दीपकवाली थालीसे 'ॐ आयुष्यं०' मन्त्रसे आरती उतारे॥ (द्वारपर किसीके यहां इतना ही होताहै और किसी कुलमें स्वस्ति वाचनपूर्वक गणेशकलश स्थापन पूजनादिभी

प्रयोगो लिखितः ॥ स्वस्तिवाचनं यथा—ॐ स्वस्तिनऽइन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषाविश्ववेदाः ॥ स्वस्तिनस्तार्क्ष्यो ऽअरिष्टनेमिः स्वस्तिनो बृहस्पतिर्दधातु ( य० अ० २५ मंत्र १८ ) ॥ १ ॥ पृषदश्वामरुतः पृश्निमातरः शुभंयावानोविदथेषुजग्मयः । अग्निजिह्वामनवः सूरचक्षसोविश्वेनोदेवाऽअवसागमन्निह ( य० अ० २५ मंत्र२० ) ॥ २ ॥ भद्रङ्कर्णेभिःशृणुयामदेवाभद्रम्पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ॥ स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाᳬसस्तनूभिर्व्यशेमहिदेवहितंयदायुः (य० अ०२५ मं० २१ ) ॥ ३ ॥ शतमिन्नुशरदोऽअन्तिदेवायत्रानश्चक्राजरसन्तनूनाम् ॥ पुत्रासोयत्रपितरोभवन्तिमानोमद्ध्यारीरिषतायुर्गन्तोः (य० अ०२५मं२२ ) ॥ ४ ॥ अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्म्माता सपिता सपुत्रः ॥ विश्वेदेवाऽअदितिः पञ्चजनाऽअदितिर्ज्जातमदितिर्ज्जनित्वम् ( य० अ० २५ मं० २३ ) ॥ ५ ॥ दीर्घायुत्त्वायबलायवर्च्चसे । सुप्रजायत्त्वायसहसाऽअथोजीवशरदः शतम् ॥ ६ ॥ द्यौःशान्तिरन्तरिक्षᳬशान्तिः पृथिवीशान्तिरापःशान्तिरोषधयःशान्तिः ॥ वनस्पतयःशान्तिर्विश्वेदेवाःशान्तिर्ब्रह्मशान्तिःसर्वᳬशान्तिःशान्तिरेवशान्तिःसामाशान्तिरेधि ( य० अ० ३६ मं० १७ ) ॥ ७ ॥ यतोयतः समीहसेततोनोऽअभयङ्कुरु । शन्नः कुरुप्रजाभ्योभयन्नः पशुभ्यः ( य० अ० ३६ मं० २२ ) ॥ ८ ॥ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः सुशान्तिर्भवतु ॥ सर्वारिष्टशान्तिर्भवतु ॥ ततो वरः कन्यापिता च द्वावपि सहैव गणपत्यादिपूजनं द्वारपर होता है सो यहां ऐसाही प्रयोग लिखते हैं ) पहिले स्वस्तिवाचन 'ॐ स्वस्तिन इन्द्रो०' से 'सर्वारिष्टशान्तिर्भवतु' पर्य्यन्त कहकर तदनन्तर वर

कुर्यातांम् । तद्यथा—पूजास्थाने स्वस्वासने स्थितौ आचम्य कुशानीत-जलैः—ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा । यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः ॥ ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु इत्यात्मानं पूजाद्रव्याणि चाभिषिच्य द्रव्याक्षतान् गृहीत्वा द्वावपि गणेशस्मरणं कुर्यातांम् ।

सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः ।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः ।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ॥
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा ।
संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥
अभिप्सितार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः ।
सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ॥
सर्वमङ्गलमाङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।
शरण्ये त्र्यम्बिके गौरि नारायणि नमोस्तु ते ॥

श्रीमन्महागणाधिपतये नमः । गौर्यै नमः । कुलदेवेभ्यो नमः । ग्रामदेवेभ्यो नमः । सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः ॥ इत्यक्षतादीन् प्रक्षिप्य ततो वरः कुशादीन्यादाय ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः तत्सत् अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा स्वकीयविवाहाङ्गभूतद्वारपूजनाख्ये कर्मणि शुभतासिद्ध्यर्थं कन्यागृहद्वारे गणेशकलशस्थापनपूजनादिकर्माहं करिष्ये ।

और कन्यापिता पूजास्थानमें अपने अपने आसनों पर बैठ दोनोंही आचमन तीन तीनबार कर कुशसे जल 'अपवित्रः०' इत्यादि 'पुनातु' पर्य्यन्त कह अपने और पूजाकी सामग्रियोंपर छिडक, हाथमें द्रव्याक्षत ले 'ॐ सुमुखश्च०' इत्यादि श्लोकों और वाक्योंको पढ गणेशका स्मरणकर अक्षतादि छोड देवे । तब वर हाथमें कुश जल ले 'ॐविष्णु' इत्यादि कह अमुकस्थानोंमें वर्तमान मासादिकोंका नाम लेता हुआ 'कर्माहं करिष्ये' पर्य्यन्त कह संकल्प करे ॥

इति । कन्यापितापि कुशादीन्यादाय मासादिकमुक्त्वा अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा मम अमुकीनाम्नीकन्यायाः विवाहाङ्गभूतद्वारपूजनाख्ये कर्मणि शुभतासिद्ध्यर्थं वरागमनावसरे स्वकीयद्वारे गणेशादीनां पूजनमहं करिष्ये । इति संकल्प्य ततो द्वावपि वरवृतिप्रयोगोक्तप्रकारेण कलशगणेशगौरीग्रहाणां स्थापनपूजनादिकं कुर्यातामं ॥ ततो वरः कन्यापिता च पृथक् पृथक् यथावकाशं ब्राह्मणान् संपूज्य दक्षिणां च संकल्प्य दद्याताम् । तद्यथा—ॐ अद्य पूर्वोच्चारितशुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा अमुकामुकगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यः स्वस्तिवाचकेभ्यो यथाशक्ति दक्षिणां यथाभागं विभज्याहं संप्रददे । इति ॥ ततो ब्राह्मणाः दक्षिणां गृहीत्वा ॐ स्वस्ति इति ब्रूयुः ॥ ततः कन्यापिता ॐ वरचरणाभ्यां नमः । इति वरपादौ प्रक्षाल्य तस्य ललाटे अक्षतसहितं कुंकुमादितिलकं ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् । ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम् ॥ इति मन्त्रेण कृत्वा पुष्पमालां च परिधाप्य हस्ते यथाशक्ति द्रव्यादिकं कुशजलसहितमादाय ॐ अद्य पूर्व्वोच्चारितशुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा मम अमुकनाम्नीकन्यायाः विवाहाङ्गभूतद्वारपूजने अमुकगोत्राय अमुकशर्मणे वराय

कन्यापिता भी ऐसेही 'ॐ विष्णु' इत्यादि कहता हुआ 'पूजनमहं करिष्ये' पर्यन्त दूसरा संकल्प कर पुनः दोनोंही वरवृत्तिप्रयोगमें लिखे अनुसार कलश गणेश गौरी और ग्रहोंका स्थापन पूजनादि संपूर्ण करनेके पश्चात् वर और कन्यापिताभी यथाशक्ति अलग अलग ब्राह्मणोंका पादपूजनादि कर दक्षिणा 'ॐ अद्य०' इत्यादि कह अमुकके स्थानमें नामोंको कहता हुआ 'संप्रददे' पर्यन्त संकल्प कर ब्राह्मणोंको देवे । तथा ब्राह्मणलोग दक्षिणा पाय "ॐ स्वस्ति" ऐसा उच्चारण करे ॥ तदनन्तर कन्यापिता वरके चरणोंको 'ॐ वरचर०' इस वाक्यसे धोय और माथामें 'ॐ गन्धद्वारां' मन्त्रसे कुंकुमादिका तिलक अक्षत लगाय, पुष्पोंकी माला पहिनाय, हाथमें कुश जल और यथाशक्ति द्रव्यादि ले 'ॐ अद्य पूर्व्वोच्चारित०' इत्यादि कह अमुकस्थानमें अपना

यथाशक्ति द्रव्यादिकं तुभ्यमहं सम्प्रददे। इति द्रव्यादिकं वराय दद्यात्॥ अथ द्वारयज्ञोपवीतम् ( दुर्गा जनेऊ इतिलोके ) कन्याभ्राता तदभावे पितैव वा द्रव्याक्षतकुशजलयुते यज्ञोपवीते हस्तेनादाय ॐ अद्य पूर्व्वोच्चरितशुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा अमुकनाम्न्याः मम भगिन्याः कन्यायाः वा विवाहाङ्गभूतद्वारपूजनावसरे अमुकगोत्राय अमुकशर्म्मणे वराय द्रव्यादिसहिते यज्ञोपवीते तुभ्यमहं सम्प्रददे। इति वरहस्ते दद्यात्॥ ततो वरः यज्ञोपवीते गृहीत्वा त्रिभिः पञ्चभिः सप्तभिर्वा ब्राह्मणैः करधृते यज्ञोपवीते ॐ यज्ञोपवीतम्परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्र्यं पतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः॥ इति मन्त्रेण परिदधीत। यज्ञोपवीतपरिधानान्ते द्विराचम्य वरः तथा कन्याभ्राता पिता वा द्वौ एव उत्तिष्ठन्तौ परस्परकण्ठसम्मिलनं ताम्बूलप्रदानं च कुर्याताम्। इति॥ ततः उपविश्य वरः हस्तेऽक्षतान् गृहीत्वा—

ॐ यान्तु देवगणाः सर्वे पूजामादाय मामकीम्।
इष्टकामार्थसिद्ध्यर्थं पुनरागमनाय च॥
गणपत्याद्यत्रावाहिताः सर्वे देवाः स्वस्वस्थाने गच्छत।

नामादि कहता हुआ 'संप्रददे' पर्यन्त संकल्प कर वरको देदेवे॥ तथा कन्या का भाई, या भाई नहीं होनेसे पिताही अपने हाथमें कुशजलसहित द्रव्यादि और यज्ञोपवीत ले 'ॐ अद्य पूर्व्वोच्चरित' इत्यादि कह अमुक स्थानोंमें अपना नामादि और 'मम' के बाद भाई होतो 'भगिन्याः' पिता हो तो 'कन्यायाः' कहता हुआ संप्रददे पर्यन्त संकल्प कर वरको देवे। वर द्रव्य तथा यज्ञोपवीतको लेकर तीन, पांच, या सात ब्राह्मणोंद्वारा उस यज्ञोपवीतको 'ॐ यज्ञोपवीतं०' इस मन्त्रसे धारणकर दो बार जलका आचमन कर लेवे। तदनन्तर कन्याभ्राता या पिता और वर दोनोंही खड़े होकर एक दूसरेसे गले मिले और तांबूल देवे पुनः वर अपने स्थानपर बैठ हाथमें अक्षत ले 'ॐयान्तु

इत्यक्षतान् प्रक्षिप्य गणेशादीन् विसृजेत् । ततः ॐ सर्वेभ्योदेवेभ्यो नमः । सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः । इति प्रणम्योत्तिष्ठेत् ॥

इति विवाहसोपाङ्गविधौ द्वारपूजनम् ॥

## अथ जनवासनिवासः ।

कन्यापक्षीयाः समादरं कुर्वन्तः वरसहितान् सर्वान् वरसहागतान् पूर्वनियतयथायोग्यजनवासस्थाने समानीय निवासयेयुः ॥ अथ च कन्यापक्षीयाः नापितादयस्तेषां पादप्रक्षालनादिसेवां च कुर्युः ( गोड-धोवा इति लोके प्रसिद्धः ) अत्र केषाञ्चित्कुले अस्मिन्नेवावसरे मङ्गल-गानं वाद्यं च कुर्वन्त्यः कन्यापक्षीयाः स्त्रियः जनवासस्थानं वा तत्समी-पमेवागताः मधुपर्कस्वरूपं सितादधियुतं कांस्यपात्रं वराय प्रेषयन्ति । वरोऽपि तदादाय दधिसितादिकं प्राश्नाति ॥(वरकी भाजी इति लोके प्रसिद्धः) एवं कृत्वा गृहं पुनरागच्छन्ति ॥ अतोऽग्रे शिष्टाचारप्रयोगः कर्त्तव्यः ॥ इति वरागमनम् ॥

## अथ शिष्टाचारप्रयोगः ॥

जनवासस्थाने वरादिकान् सुस्थितान् ज्ञात्वा इष्टमित्रपण्डितब्राह्मणैः सहिताः कन्यापित्रादयस्तत्र गताः वरापितृसभायां संस्थिताः आदौ

देव० ' इससे गणेशादिकोंपर अक्षत छोडता हुआ सबका विसर्जन कर देवे और हाथ जोड ' ॐ सर्वेभ्यो देवेभ्यो० ' इन वाक्योंद्वारा सबको प्रणामकर उठे ॥ इति द्वारपूजन ॥

इसके बाद वर और सभी वरातियोंको कन्यापक्षवाले वडे आदर संमानपू-र्वक पहिलेहीसे निश्चित किये हुये जनवासस्थानमें लेजाकर यथोचित सभीको ठहरावें । और बरातियोंका कन्यापक्षके नापितादि जलसे परातमें गोडधोवा आदि यथोचित सेवा आरंभ करे । किसीकिसी कुलमें रीतिहै कि, इसी अव-सरमें कन्यापक्षवाली स्त्रियां मंगलगीत गातीबजाती जनवासस्थान या उनके समीपमें जाय, कांसेकी थालीमें दही और चीनी धरके वरको मधुपर्कस्वरूप भेजती हैं और वरभी उसको लेकर प्राशन करता है ( इसको वरकी भाजी

कन्यापक्षीयास्ततो वरपक्षीयाः परस्परप्रशंसात्मकान् कथनोपकथनस्वरूपान् शिष्टाचारश्लोकान् अर्थसहितान् वदन्ति; एवं व्याकरणशास्त्रादि-विषयेऽपि प्रश्नोत्तराणि परस्परं पण्डितास्तत्र कुर्वन्ति। एवमेव यथाकुल-देशाचारेण प्रतिदिनं संबन्धिनिमन्त्रणावसरे भवति, अथवा वरादीनां स्वगृहगमनसमये त्ववश्यं भवति। अतोऽत्राग्रे अन्वय–भाषार्थ–सहिताः कन्यापक्षीयवरपक्षीयोभयपक्षीयाश्च कतिपयसुगमश्लोकाःलिखिताः संति। तेषां मध्येऽर्थानुरूपमवसरं ज्ञात्वा वक्तव्याः। इत्यादि यथावकाशं कृत्वा कन्यापित्रादयः स्वगृहमागत्य वरसहागतानां सर्वेषां भोजनादिसुप्रबन्धं तथा स्वकुलदेशाचारेणाऽग्रे कर्त्तव्यकर्मणां प्रबन्धं कुर्वन्तु, येन शुभे लग्ने ध्रुवं कन्यायाः पाणिग्रहणं भवेत्। इति ॥ इति शिष्टाचारप्रयोगः ॥

लोकमें कहते हैं ) इस प्रकार करके अपने घर स्त्रियां लौट आतीं हैं ॥ इसके उपरान्त शिष्टाचारप्रयोग होता है ॥ इति वरागमन प्रयोगः ॥

शिष्टाचार प्रयोग इस प्रकार है कि, वर आदि सभी बरातियोंको जन-वासमें सुस्थित जान, कन्यापिता इष्ट मित्र बान्धव और पंडितोंको साथ लिये जनवासके वरपितृ सभामें जाय उपस्थित होते हैं। और वहां सब बैठे हुए पहिले कन्यापक्षवाले पुनः वरपक्षवाले एक दूसरेके प्रशंसात्मक शिष्टाचारके भावार्थ सहित श्लोकोंको कहते हैं। तथा व्याकरणादिशास्त्रविषयोंकाभी प्रश्नो-त्तर पण्डितलोग करते हैं ॥ ऐसेही कुलदेशाचारानुसार प्रतिदिन संबंधीको निमन्त्रण करनेकेअवसरमें होताहै, अथवा वरादिकोंके विदा होकर अपने गृह जानेके समयमें तो अवश्यही होताहै। इसीसे यहां आगे अन्वय और भाषा-र्थसहित कन्या तथा वर दोनोंही पक्षोंके योग्य यथावसर कहनेके श्लोकोंको लिख दिये हैं, तिनमेंसे आवश्यकतानुसार कहना चाहिये। इस प्रकार यथा-वकाश शिष्टाचार कर कन्याके पिता आदि अपने गृह आय बरातियोंके भोजनादिका सुप्रबन्ध तथा अपने कुलदेशाचारके अनुसार आगे किये जानेवाले कर्मोंको इस प्रकार करतेजावें कि, जिसमें अवश्यही शुभलग्नके समय कन्याका पाणिग्रहण कर्म होजावे ॥ यह शिष्टाचार प्रयोग पूरा हुआ ॥

# कन्यावरपक्षीयाः श्लोकाः ॥

## शिष्टाचारार्थसान्वयभाषार्थयुक्ताः कतिपयसुगमश्लोकाः ।

तत्र-उभयपक्षीयः ।

**एतत्सभान्तर्गतपण्डिताग्रे वक्तुं समर्थापि न भारती मे ।**
**तथापि श्रीमद्भवतः प्रसादाद्ब्रवीमि पद्यं खलु धाष्टर्यतोऽहम् ॥ १ ॥**

अन्वयार्थौ–( हे संबन्धिन्, एतत्सभान्तर्गतपण्डिताग्रे मे भारती, वक्तुम् अपि न समर्था ) हे संबंधीजी ! इस आपकी सभामें उपस्थित विद्वानोंके सम्मुख यद्यपि मेरी वाणी कुछभी कहनेके समर्थ नहीं है ( तथापि धाष्टर्यतः अहम् श्रीमद्भवतः प्रसादात् खलु पद्यम् ब्रवीमि ) तोभी यह मेरी ढिठाई है और यह भी निश्चय है कि, आपहीकी कृपा है जो मैं श्लोक कहनेका साहस करता हूं ॥ १ ॥

कन्यापक्षीयः ।

**वदन्ति लोकाः सुतजन्म हर्षदं तथापि कन्याजनिरेव शस्यते ।**
**यतस्तदर्थं द्विजवंशकेतवः समागता मुक्तिपदस्य हेतव ॥२॥**

( हे सम्बन्धिन्, लोकाः सुतजन्म एव हर्षदं वदन्ति ) हे समधीजी ! संसारमें सभीलोग ऐसा कहते हैं कि, पुत्रका ही पैदा होना हर्षित करता है ( तथाऽपि कोऽर्थः पुत्रजन्मतः अपि कन्याजनिः एव शस्यते अहमिति मन्ये ) सो पुत्रजन्म होनेसेभी कन्याकाही जन्म होना परम श्रेष्ठ होता है, हम ऐसाही मानते हैं क्योंकि ( यतः कोऽर्थः कन्याजन्मन एव कारणात् एते भवत्सहागताः मुक्तिपदस्य हेतवः द्विजवंशकेतवः समागताः ) जिस कन्या जन्म होनेके ही कारण ये सब आपके संगमें आयेहुए द्विजवंशमें परमोत्तम पताकारूप जिनके शुभागमनसे अब हम सब अवश्य ही मुक्तिपदको प्राप्त हो जावेंगे यह हम सबोंका परम भाग्य है ॥ २ ॥

वरपक्षीयः ।

**दूरेऽपि श्रुत्वा भवदीयकीर्तिं कर्णौ च तृप्तौ न तु चक्षुषी मे ।**
**तयोर्विवादं परिहर्तुकामः समागतोऽहं तव दर्शनाय ॥ ३ ॥**

( हे सम्बन्धिन्, भवदीयकीर्तिं दूरे एव श्रुत्वा मे मम कर्णौ तृप्तौ परन्तु चक्षुषी न ) हे संबन्धीजी ! आपके कीर्तिको दूरहीसे सुनकर मेरे कान तो अत्यन्तही तृप्त होगये थे किन्तु नेत्रोंको देखनेकी लालसा बढी और व्याकुल हो कानोंसे विवाद आरम्भ किया ( तयोः कर्णनेत्रयोः विवादं परिहर्तुकामः अहं तव दर्शनाय समागतः ) अब कर्ण और नेत्रोंके इस विवादको मिटानेके निमित्त यहां आये और आपका दर्शन नेत्रोंको भी होगया जिससे अब दोनों ही तृप्त होकर प्रसन्न होगये ॥ ३ ॥

कन्यापक्षीयः ।

**पाकं पर्युषितश्च पूर्वदिवसे पीयूषभोक्त्रा त्वया**
**भुक्तं मानविवर्जितं ह्यलवणं शाकं पयोऽन्नं त्वलम् ।**
**हे विप्रेन्द्र ममावरस्य वचनं श्रुत्वेति तद्धीयतां**
**भोक्तव्यं पुनरद्य वेश्मनि समं मित्रैर्विधेया स्थितिः ॥ ४ ॥**

( हे संबंधिन्, पूर्वदिवसे पीयूषभोक्त्रा त्वया पर्य्युषितं पाकम् अलवणं शाकं पयः अन्नन्तु मानविवर्जितं अलं भुक्तम् हे विप्रेन्द्र ! मम अवरस्य इति वचनं श्रुत्वा तद्धीयताम् पुनः एव अद्य भोक्तव्यम् मित्रैः समं वेश्मनि स्थितिः विधेया ) हे समधीजी ! आप सब सदाही समयपर अमृतके समान उत्तम भोजन करनेवाले हैं किन्तु पूर्वदिन मेरे यहांका बासी भोजन और लवण रहित शाकादि अन्न और जल जो कुसमयमें और मानरहित मिला उसको भी आप लोगोंने मेरे ऊपर प्रेम प्रदर्शित करतेहुये पूर्णरूपसे ग्रहण किया जिससे मैं परम हर्षित हूं और प्रार्थना करता हूं कि, मुझ गरीबपर दयाकर इष्ट मित्रों सहित आज फिरभी आप मेरे यहां टिककर भोजन आदि जो सेवा मैं कर सकूं उसको स्वीकारकर मुझे कृतार्थ करें ॥ ४ ॥

वरपक्षे ।

**प्राचुर्येण तृणादिभिः पशुगणा मिष्टान्नपानादिभि-**
**र्बाला वृद्धजना मनोज्ञवचसा काव्यादिभिः सज्जनाः ।**

**स्त्रीणां गीतकटाक्षहास्यविलसद्भावैर्युवानो नरा-**
**स्तेषां धान्यधनादिभिश्च विविधैः सर्वे कृतार्थीकृताः ॥५॥**

( हेसम्बन्धिन् प्राचुर्येण तृणादिभिः पशुगणाः कृतार्थाः कृताः ) हे संबन्धीजी ! आपने बरातमें आयेहुये पशुओंको दाना घास आदिसे तृप्त किया ( बालाः मिष्टान्नपानादिभिः कृतार्थीकृताः ) और बालकोंको शर्वत मिठाई आदि खिलाय पिलायके प्रसन्न किया ( वृद्धजना मनोज्ञवचसा कृतार्थीकृताः ) और वृद्धजनोंको भलेप्रकार आदर और विनय युक्त वाणियोंसे प्रसन्न किया ( युवानः नराः स्त्रीणां गीतकटाक्षहास्यविलसद्भावैः कृतार्थीकृताः ) और युवा अवस्थावालोंको सुन्दरीस्त्रियोंके भावसहित सुन्दर कटाक्ष हास्य और गीतोंसे आनंदित किया ( तेषां तत् संपर्किणः नराश्च भृत्यादयः विविधैः धान्यधनादिभिः कृतार्थीकृताः ) और सभी आये हुये सेवक सहित बरातियोंको नानाप्रकारके भोजन धन वस्त्र आदि देकर प्रसन्न किया ( सर्वे कृतार्थीकृताः अधिकं किं वाच्यम् ) जितने आये सभीको अपने कृतार्थ किया इससे अधिक क्या वर्णन करें ॥ ५ ॥

कन्यापक्षीयः ।

**आयातोऽसि ममाङ्गणे द्विजपते मत्पूर्वपुण्योदयात्**
**ध्यानाधिष्ठितमानसैर्द्विजवरैर्ध्यातोऽपि न ध्यानगः ।**
**शाकं निर्लवणं निवेद्य पुरतस्तस्माच्च लज्जामहे**
**भोज्यं स्वादुतरं तदेव भवता गीतोक्तमाविष्कृतम् ॥ ६ ॥**

( हे द्विजपते संबन्धिन्, मत्पूर्वपुण्योदयात् ममाङ्गणे आयातः असि ) हे द्विजपते समधीजी ! आप मेरे पूर्वजन्मके पुण्योंके उदय होनेसे ही मेरे आंगनमें आये हो ( कथंभूतः भवान् ध्यानाधिष्ठितमानसैः द्विजवरैः ध्यातः अपि ध्यानगः न आयातः ) आप कैसेहैं कि, ध्यानमें लगायेहुयेहैं मन जिन्होंके ऐसे श्रेष्ठ ब्राह्मणोंके ध्यानमें नहीं आतेहो सो ( एतादृशस्य तव पुरतः निर्लवणं शाकं निवेद्य तस्मात् हि लज्जामहे ) ऐसे जो आप हैं आपके आगे लवण रहित शाक निवेदन करिके ही हम लज्जित होरहे हैं सो ( तत् निर्लवणशाकं एवं स्वादुतरं भोज्यं भवता गीतोक्तं आविष्कृतम् ) वही विना लवणके शाकभोजनहीको अतिस्वादिष्ट भोजन मानकर गायनमें प्रकट कियाहै ॥ ६ ॥

उभयपक्षीयः ।

**जरीहर्ति जाड्यं जनानामजस्रं दरीधर्ति धर्मं विना कायकष्टम् ।**
**परीपर्ति सर्वं मनोवाञ्छितं यच्चरीकर्ति किं किं भवद्दर्शनं न ॥७॥**

( हे संवन्धिन् भवद्दर्शनं किंकिं न चरीकर्ति ) हे समधीजी आपका दर्शन क्याक्या नहीं करताहै ( जनानां जाड्यं अजस्रं जरीहर्ति ) मनुष्योंकी अत्यन्त जडताको हरताहै ( विना कायकष्टं धर्मं दरीधर्ति ) विना कायाके कष्टही किये धर्मको अत्यंतही धारण करताहै ( यत् दर्शनं मनोवाञ्छितं सर्वं परीपर्ति ) जो आपका दर्शन मनकी सभी कामनाओंको अच्छीतरहसे पूर्णकर देताहै ॥ ७ ॥

उभयपक्षीयः ।

**प्रत्येकं मुखकोटयः प्रतिमुखं जिह्वासहस्रं यदि**
**जिह्वाग्रेषु सहस्रधा यदि वसेद्देवी स्वयं शारदा ।**
**लोकश्चेत् सकलो विरञ्चिसदृशः स्तोतुं तदा शक्यते**
**युष्माकं कुलकीर्तिकान्तिकवितापाण्डित्यशीलादिकम् ॥८॥**

( हे संबन्धिन् ! यदि प्रत्येकं मुखकोटयः प्रतिमुखं जिह्वासहस्रम् तथा शारदा देवी स्वयं सहस्रधा जिह्वाग्रेषु वसेत् तथा सकलः लोकः विरञ्चिसदृशश्चेत् ) हे समधीजी ! यदि संसारके एकएक मुख सब कोटिकोटि हो जांय और उन कोटिकोटि मुखोंमें हजार हजार जिह्वा होंय और उन एकएक जिह्वाओंपर दिव्य गुणवाली साक्षात् शारदा सरस्वती हजार हजार रूप हो निवास करें और सब संसारके लोगोंका मुख पहिलेहीसे ब्रह्माके सदृश चार मुखवाले हों ( तदा युष्माकं कुलकीर्तिकान्तिकवितापाण्डित्यशीलादिकं स्तोतुं शक्यते ) तब आपके कुल, कीर्ति, शोभा, कविताई, पण्डिताई और शील आदिकी प्रसंशा करनेको समर्थ हो सकते हैं अर्थात् ऐसा होना असंभव होनेसे किसीकीभी सामर्थ्य नहीं है कि, जो आपकी प्रसंशा कर सके ॥ ८ ॥

उभयपक्षीयः ।

**गुरुरेकः कविरेकः सदसि मघोनः कलाधरोऽप्येकः ।**
**अतद्भुमत्र सभायां गुरवः कवयः कलाधराः सर्वे ॥ ९ ॥**

( हे सम्बन्धिन्, मघोनः इन्द्रस्य सदसि सभायां गुरुः एक एव कविरेक एव कलाधरोऽपि एक एव ) हे समधीजी महाराज ! इन्द्रकी सभामें तो एक ही बृहस्पति हैं और कविताके करनेवाले शुक्राचार्य्य भी एकही हैं और कलाधर चन्द्रमा भी एक ही हैं ( अत्र सभायां अद्भुतं यतः सर्वेपि सभासदः गुरवः सन्ति कवयः सन्ति तथा सर्वेपि कलाधराः सन्ति ) यहां आपकी सभामें तो यह अद्भुत है कि सभी बृहस्पतिके तुल्य विद्वान् कवितामें शुक्राचार्यके तुल्य तथा सभी चन्द्रमाके सदृश कलाधर हैं तो हम क्या प्रशंसा करें ॥ ९ ॥

उभयपक्षीयः ।

**यावद्यस्य मतिर्विधावति परं तावद्धि तेनोद्यते**
**निःसीमे भवतो गुणार्णव इह प्रान्तं कथं प्राप्नुयाम् ।**
**यावन्तस्तु गुणा मम श्रुतिगतास्तावन्त एवोदिताः**
**क्षन्तव्यं द्विजराज चापलमिदं सोढुः क्षमैवोचिता ॥ १० ॥**

( हे सम्बन्धिन् यस्य मतिः यावत् परं विधावति तेन तावत् उद्यते ) हे समधीजी ! जिसकी जितनी बुद्धि दौड सकती है वोह उतना ही कह सकता है यह तो प्रसिद्ध ही है ( इह निःसीमे भवतः गुणार्णवे प्रान्तं कथं प्राप्नुयाम् ) सो इस जगत्में आपके अपार गुणरूपी समुद्रका पार हम कैसे पाय सकते हैं ( मम श्रुतिगताः यावन्तः गुणाः तावन्तः एव तु गुणाः उदिताः ) सो हमने जितने गुण आपके सुने हैं उतने ही तो कह सके हैं ( हे द्विजराज इदं चापलं क्षन्तव्यं सोढुः क्षमा एव उचिता ) सो हे द्विजराज ! यह मेरी चपलता क्षमा करना चाहिये. क्योंकि, सहनशील समर्थको क्षमा करना ही उचित है. बस यही मेरी प्रार्थना है ॥ १० ॥

उभयपक्षीयः ।

**अहिपतिरहिलोके शारदा सापि दूरे**
**वसति विबुधवन्द्यः शक्रगेहे सदैव ।**
**निवसति शिवपुर्यां षण्मुखोऽसौ कुमार-**
**स्तव गुणमहिमानं को वदेदत्र देव ॥ ११ ॥**

(हे सम्बन्धिन् अत्र तव गुणमहिमानं को वदेत् कोऽपि न इत्यर्थः) हे समधीजी! आपके गुणोंकी महिमा यहां कौन कहनेको समर्थ है अर्थात् कोई नहीं कह सकता और जो शायद कह सकते हैं सो तो यहां कोई है ही नहीं क्योंकि (अहिपतिरहिलोके वसति) शेषनाग जिनके अनंतमुख हैं वे नागलोक में हैं (या शारदा सापि दूरे वसति) और जो साक्षात् सरस्वतीजी हैं सो भी दूर अर्थात् ब्रह्मलोकमें हैं (विबुधवन्द्यः बृहस्पतिः शक्रगेहे इन्द्रलोके सदैव वसति, और बृहस्पति महाराज जो हैं सो सदाही इन्द्रलोकमें रहते हैं (असौ कुमारः षण्मुखः कार्तिकेयः शिवपुर्यां निवसति (और कुमार जो छः मुखके कार्तिकेय हैं सो शिवपुरीमें रहते हैं अतः आपके महिमाको हम नहीं वर्णन कर सकते ॥ ११ ॥

उभयपक्षीयः।

**न कम्पयन्ति के शिरो निशम्य तावकं यशः**
**पयःपयोधिनिर्मलं द्विजेन्द्र भो जगत्रये।**
**अतः पितामहो विभुर्भुजङ्गमेश्वरस्य नो**
**चकार शब्दधारकं धराभिघातशङ्कया॥ १२॥**

(भो द्विजेन्द्र पयःपयोधिनिर्मलं दुग्धसमुद्रवत् निर्मलं तावकं यशः निशम्य जगत्त्रये के शिरः न कम्पयन्ति किन्तु सर्वे कम्पयन्त्येव) हे द्विजोंमें श्रेष्ठ समधीजी! आपके निर्मल यशको सुनकर तीनों लोकमें कौन शिर नहीं हिलाता, किन्तु प्रशंसामें सभीका शिर हिल जाता है (अतएव कारणात् समर्थ पितामहः ब्रह्मा धराभिघातशङ्कया भुजङ्गमेश्वरस्य शब्दधारकं कर्णं नो चकार) इसी कारणसे सामर्थ्यवान् ब्रह्माजीने पृथ्वी डगमगाकर गिर जानेके भयसे शेषनागजीके कान ही नहीं बनाया है, कदाचित् कान होते तो आपके यशको सुन उनका शिरभी अवश्य हिलजाता और पृथ्वी गिरकर चकनाचूर हो जाती ॥ १२ ॥

उभयपक्षीयः।

**यशस्तोमं वक्तुं तव धृतचतुर्वक्त्रममितं**
**विधिं वीक्ष्य क्षामं पशुपतिरभूत् पञ्चवदनः।**

**कृशस्तस्मिन् स्कन्दः षडकृत मुखान्यत्र विकलः**
**सहस्रास्यः शेषः क्षितितलमयाद्व्रीडवदनः ॥ १३ ॥**

( हे सम्बन्धिन् तव यशोस्तोमं वक्तुं धृतचतुर्वक्त्रम् अमितं विधिं वीक्ष्य पशुपतिः पञ्चवदनः अभूत् ) हे समधीजी ! आपके यश समूहके कहनेको चार मुख धारणकरनेवाले ब्रह्माजीको असमर्थ देखकर श्रीमहादेवजीने पांच मुख धारण किया ( तस्मिन् कृश ) सो शिवजीको भी पूर्ण कह सकते न जान ( स्कन्दः षट् मुखानि अकृत ) स्वामि कार्तिकने छः मुख धारण किया ( अत्र गुणकथने सोऽपि विकलः ) सो स्वामि कार्तिककोभी गुण वर्णनकरनेमें घबडाया हुआ जान कर ( व्रीडवदनः सहस्रास्यः शेषः क्षितितलम् अगात् ) सहस्रमुखवाले शेष भगवान्भी अपनेको विना कुछ कहेही असमर्थ मान लज्जित होकर पातालको चले गये हैं तो भला हम सभोंकी क्या सामर्थ्यहै कि, आपकी प्रसंशा करसकें ॥ १३ ॥

उभयपक्षीयः ।

**अपटः कपटी हिमहीनरुचिः प्रथितः पशुरन्यकलत्ररतः ।**
**द्विजराज भवत्सदृशो न हरो न हरिर्नहरिर्नहरिर्न हरिः ॥१४॥**

(हे द्विजराज भवत्सदृशः हरः शिवः न भवति यतः अपटः) हे समधीजी! आपके समान हर जो शिवजी हैं सो नहीं हैं. क्योंकि, आप सपट हैं और वे अपट अर्थात् वे दिगम्बर हैं ( एवं हरिः विष्णुः अपि भवत्सदृशः न यतः स कपटी ) इसी तरह हरि विष्णु भी आपके बराबर नहीं हैं. क्योंकि, वे राजा बलिके यहां वामनरूप धारणकर कपट कियाहै और आप निष्कपट हैं (तथा हरिः सूर्य्योऽपि न यतः हिमहीनरुचिः हिमऋतौ हीना रुचिर्यस्य सः) और सूर्य्य भी आपके तुल्य नहीं हैं. क्योंकि, हिम अर्थात् जाडे ऋतुमें हीन तेज हो जातेहैं और आपका तेज सदाही बढता जा रहाहै ( हरिः सिंहोऽपि भवत्सदृशः न यतः सः पशुः प्रथितः ) और सिंहभी पराक्रमी आपके समान नहीं हैं. क्योंकि, वह पशु प्रसिद्ध है और आप मनुष्योंमें परमोत्तम हैं ( तथा हरिः इन्द्रोऽपि भवत्सदृशः न यतः अन्यकलत्ररतः अन्यकलत्रे रतिर्यस्य सः)

और इन्द्रभी आपके सदृश नहीं हैं. क्योंकि. वह अन्यकलत्र अर्थात् अहल्यामें रत हुये और आप एकपत्नीव्रतधारी हैं आपमें कोई दोषही नहीं अतः आपके सदृश आपही हैं और विशेष प्रशंसा क्या करें ॥ १४ ॥

उभयपक्षीयः ।

**भ्रान्त्वा भूवलयं द्विजातिषु वर त्वत्कीर्तिहंसी दिवं**
**याता ब्रह्ममरालसङ्गमवशात् सा तत्र गर्भिण्यभूत् ।**
**पश्य स्वर्गतरङ्गिणीपरिसरे कुन्दावदातं तया**
**मुक्तं भाति विशालमण्डकमिदं शीतद्युतेर्मण्डलम् ॥ १५ ॥**

( हे द्विजातिषु वर त्वत्कीर्तिहंसीभूवलयं भ्रान्त्वा दिवं याता ) हे द्विजातियोंमें श्रेष्ठ समधीजी ! आपकी कीर्तिरूपा हंसिनी संपूर्ण पृथ्वीमंडलमें फैलकर ऊपर ब्रह्मलोकमें गयी ( तत्र सा ब्रह्ममरालसंगमवशात् गर्भिणी अभूत ) तहां आपकी कीर्तिरूपा हंसिनी ब्रह्माके हंसके संगम कर गर्भिणी होगई ( तदेतत् पश्य—स्वर्गतरङ्गिणीपरिसरे तया मुक्तं कुन्दावदातं विशालम् अण्डकम् इदं शीतद्युतेर्मण्डलं भाति ) तो यह देखिये कि, आकाशमें श्री गंगाजीके तटपर उसने कुन्दपुष्पके समान अत्यन्त स्वच्छ और बडा यह अंडा उत्पन्न किया जो चन्द्रमण्डल कहाताहै अर्थात् कि, जिसके इस अंडेमें इतना तेज है कि, जिससे त्रैलोक्य प्रकाशवान् होताहै तो उस आपकी कीर्तिरूप हंसिनी स्त्रीका कितना महत्त्व है जो हम वर्णन करें ॥ १५ ॥

उभयपक्षीय. ।

**प्रतिनगरमटन्ती प्रत्यगारं व्रजन्ती**
**प्रतिनरपतिवक्षःकण्ठपीठे लुठन्ती ।**
**गिरिगरिमनितम्बाच्छादने सावधाना**
**तदपि च तव कीर्तिर्निर्मलैवेति चित्रम् ॥ १६ ॥**

( हे सम्बन्धिन् तव कीर्तिः प्रतिनगरम् अटन्ती प्रत्यागारं व्रजन्ती तथा प्रतिनरपतिवक्षःकण्ठपीठे लुठन्ती गिरिगरिमनितम्बाच्छादने सावधाना अस्ति

तदपि निर्मला एव इति चित्रम् ) हे समधीजी ! आपकी कीर्ति सब नगरोंमें और घरघरमें डोलती है और सब राजाओंकी छातीपर लोटतीहै और पर्वतोंके बडे बडे जो नितम्ब उनके ढकनेमें अति चतुर है तो भी निर्मलही बनी है बडे आश्चर्यकी बात है कि, संसारमें भ्रमण करि आई तो भी यह कीर्ति बे दाग पतिव्रताही बनीरही बस धन्यहै आपकी ऐसी कीर्तिको ॥ १६ ॥

कन्यापक्षीयः ।

**नोऽस्माकं घृतपक्कमेव न कुलं नो दीर्घता नम्रता**
**नो विद्या न च द्रव्यमेवमगुणं नो पुण्यदा स्वस्तिदा ।**
**श्रीमत्पादजलेन पूर्वदिवसे धर्मांकुरोत्पद्यते**
**सोयं वै पुनरागमेन भवतां पत्रत्वमापद्यताम् ॥ १७ ॥**

( हे सम्बन्धिन् अस्माकं घृतपक्वम् एव न, कुलं न, दीर्घता न, नम्रता न, विद्या न च पुनः द्रव्यं न एवं अगुणम् ) हे समधीजी ! हमारे यहां घृतक पक्वान नहीं और कुलभी नहीं तथा वडप्पन भी नहीं और नम्रता तथा विद्या भी नहीं है और धन नहीं इन सबोंकरके हम गुणहीन हैं ( पुण्यदा स्वस्तिदा न ) पुण्य और कल्याणके देनेवाली कोई बात नहीं है ( पूर्वदिवसे श्रीमत्पादजलेन धर्माङ्कुरः उत्पद्यते ) पहिले दिन श्रीमान्के चरणोंके जलसे धर्मका अंकुर उत्पन्न हुआ है ( सः अयं वै पुनरागमेन पत्रत्वम् आपद्यताम् ) सो यह निश्चय करके आपके पुनः आनेसे पत्रवाले होजांयगे अतः आप सबका आज पुनरागमन अतिमङ्गलकारी होगा ॥ १७ ॥

वरपक्षीयः ।

**क्वचिच्चलति मौक्तिकं नयनपङ्कजालिः क्वचित**
**क्वचिच्चिकुरषट्पदो द्विजमरालपंक्तिः क्वचित ।**
**तवाङ्गणगताङ्गनाचरणचारुभूषारवै-**
**रमी वरधरामरा मनसि मानसं मेनिरे ॥ १८ ॥**

( हे संबन्धिन् अमी वरधरामराः तवाङ्गणगताङ्गनाचरणचारुभूपारवैः मानसं कोऽर्थः मानसरोवरं मनसि स्वस्वमनसि मेनिरे ) हे समधीजी ! आपके आंगनमें चलनेवाली सुन्दरी स्त्रियोंके चरणभूषणोंके शब्दोंको सुनकर यह सब आयेहुये पृथ्वीके देव रूप आपके आंगनको मानसरोवर माना है, क्योंकि मानसरोवरकी यहां बराबरी क्या देखा है कि ( क्वचित् मौक्तिकं चलति )मानसरोवरमें मोती होती है यहां स्त्रियोंके आभूषणोंमें मोतियां चल रही हैं ( क्वचित् नयनपङ्कजालिः ) मानसरोवरमें कमलके पुष्प विकसित रहते हैं, यहां सुन्दरी स्त्रियोंके नेत्र कमलोंकी कतारें देखी गईं ( क्वचित् चिकुरषट्पदः ) मानसरोवरमें कमलों पर भौंरे गूंजते हैं, आपके यहां सुन्दरी स्त्रियोंके नेत्रकमलोंपर चिकने घुँघराले शिरके वाल भ्रमररूपी शोभित होरहे हैं ( द्विजमरालपंक्तिः क्वचित् ) और मानसरोवरमें श्वेतहंस पक्षियोंकी कतारे होती हैं सो आपके यहां भी सुन्दरी स्त्रियोंके हंसनेपर हंसके सदृश द्विज अर्थात् दांतोंकी श्वेत कतारे शोभित हो रही हैं जिससे यह देवरूप बरातीलोग सब आपके आंगनमें मानसरोवरका आनन्द पाया है और क्या प्रशंसा करें ॥ १८ ॥

उभयपक्षीयः ।

**त्वत्कीर्तिमौक्तिकफलानि गुणैस्त्वदीयैः**
**सन्दर्भितुं विबुधवामदृशः प्रवृत्ताः ।**
**नान्तो गुणेषु न च कीर्तिषु रन्ध्रलेशो**
**हारो न जात इति ताश्च मिथो हसन्ति ॥ १९ ॥**

( हे सम्बन्धिन् विबुधवामदृशः त्वत्कीर्तिमौक्तिकफलानि त्वदीयैः गुणैः संदर्भितुं प्रवृत्ताः ) हे समधीजी ! देवताओंकी सुन्दरी स्त्रियां आपके गुणरूपी डोरेमें आपके कीर्तिरूपी सुन्दर मोतियोंको लेकर माला गूथनेको बैठी ( गणेषु अन्तः न च पुनः कीर्तिमुक्तासु रन्ध्रलेशः अपि न अतः हारो न जातः इति ज्ञात्वा ताः देवाङ्गनाः मिथः हसन्त्यः ) सो आपके गुणरूपी डोरेका अन्तही न मिला और कीर्तिरूपी मोतियोंमें कही कुछभी छिद्र नहीं पाया इससे माला न बनसकी तो सब आपसमें हँस रहीहैं तो हम आपके गुणका अन्त और कीर्तिकी बडाई क्या कर सकते हैं ॥ १९ ॥

वरपक्षीयः ।

**ये विद्यानिजभूषिताः सुकुलजा नीतौ रताः सर्वदा**
**ये नूनं निजकीर्तिरश्मिविभवैर्दिक्षु प्रकाशं गताः ।**
**तेषां चापि महात्मनां कृतधियां दासी परा दुर्लभा**
**चेत्कन्या समवाप्यते किमपरं धाता प्रसन्नः स्वयम्॥२०॥**

**( एवमन्येपि यथाकालोचिताः भवन्ति । )**

( ये सुकुलजा निजविद्याभूषिताः सर्वदा नीतौ रताः तथा ये निजकीर्तिरश्मिविभवैः नूनं दिक्षु प्रकाशं गताः ) जो लोग अपने सुन्दरकुलकी विद्यासे भूषित और नीतिमें सर्वदा रतहैं और जो लोग अपने कीर्तिके प्रकाशके विभव करके सब दिशाओंमें प्रकाशित होरहे हैं ( तेषां महात्मनां कृतधियां दासी अपि परा दुर्लभा, तेषां चेत् यदि कन्या समवाप्यते तदा अपरं किं स्वयम् धाता प्रसन्नः ) ऐसे उत्तमबुद्धिवाले महात्माओंकी दासीभी मिलना दुर्लभा है और यदि ऐसे सज्जनोंकी कन्या प्राप्तहो तो इससे अधिक और क्याहै कि, ब्रह्मा स्वयं प्रसन्न होगये ॥ २० ॥

**इति शिष्टाचारभाषार्थसहिताः कतिपयश्लोकाः ॥**

---

## अथ रक्षासूत्रादिग्रहणप्रयोगः।

### गौर्यादिचतुष्टयमूर्तिपूजनं च।

( चढाव वा सोहगी इति लोके प्रसिद्धः। )

तत्र येषां कुले वरपक्षीयकर्तृककन्यावलोकनपूर्वकावरणात्मकं कर्म्मादौ न जातम् अथवा जातमपि चेत् तथाप्यत्र सर्वैरेव विवाहसमयात् प्रागेव कन्यावलोकनपूर्वकं कन्यायै रक्षासूत्रदानाद्यात्मकं कन्याया आवरणस्वरूपं कर्म वक्ष्यमाणप्रयोगेणावश्यमेव कर्तव्यमिति। तत्रादौ–विवाहमण्डपे स्वस्तिवाचनपूर्वकं वधूमानीय पूर्वाभिमुखीमुपवेशयेत्। स्वस्तिवाचनं यथा– " ॐ स्वस्तिनऽइन्द्रोव्वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषाव्विश्ववेदाः। स्वस्तिनस्तार्क्ष्योऽअरिष्टनेमिः स्वस्तिनोबृहस्पतिर्दधातु (य० अ० २५ मंत्र १९) ॥ १ ॥ पृषदश्वामरुतः पृश्निमातरः शुभंयावानोव्विदथेषुजग्ग्मयः। अग्निजिह्वामनवः सूरचक्षसोविश्वेनोदेवाऽअवसागमन्निह (य० अ० २५ मं० २०) ॥ २ ॥ भद्रङ्कर्णेभिः शृणुयामदेवाभद्रम्पश्येमाक्षभिर्य्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाꣳसस्तनूभिर्व्व्यशेमहिदेवहितंयदायुः (य० अ० २५ मं० २१) ॥ ३ ॥ शतमिन्नुशरदोऽअन्तिदेवायत्रानश्चक्राजरसन्त

रक्षासूत्र आदिग्रहण प्रयोग और गौरी आदि चार मूर्तियोंका पूजन–जिसको लोकमें कन्याका चढाव या सोहगी कहते हैं। जिन कुलोंमें वरपक्षवाले पूर्व लिखित प्रयोगके अनुसार कन्यावलोकन और आवरणकर्म न किये हों अथवा करभी चुके हों तो भी विवाह समयसे कुछ पहिलेही कन्याको रक्षासूत्र आदि देनेका आवरण कर्म अवश्यही निम्नलिखित प्रयोगानुसार चाहिये। सो इस प्रकार है कि, प्रथम 'ॐ स्वस्तिनइन्द्रो' इत्यादि 'शान्तिर्भवतु' पर्यन्त स्वस्तिवाचन मन्त्रको कहतेहुये कन्याको मण्डपमें लाय पूर्वमुखी

नूनांम । पुत्रासोयत्रपितरोभवन्तिमानोमद्ध्यारीरिषतायुर्गन्तोः ( य० अ० २५ मंत्र २२ ) ॥ ४ ॥ अदितिर्द्यौरादितिरन्तरिक्षमदिति-र्म्मातासपितासपुत्रः । विश्वेदेवाऽअदितिःपञ्चजनाऽअदितिर्ज्जातम-दितिर्ज्जनित्वम् ( य० अ० २५ मं० २३ ) ॥ ५ ॥ + दीर्घायुत्वायब-लायवर्च्चसे । सुप्रजायत्त्वायसहसाऽअथोजीवशरदः शतम् ॥ ६ ॥ द्यौःशान्तिरन्तरिक्षꣳशान्तिः पृथिवी शान्तिरापःशान्तिरोषधयः शान्तिः । व्वनस्पतयःशान्तिर्विश्वेदेवाःशान्तिर्ब्रह्म शान्तिःसर्वꣳ शान्तिरेव शान्तिःसामाशान्तिरेधि ( य० अ० ३६ मंत्र १७ ) ॥ ७ ॥ सुशान्तिर्भवतु । इति । ततो वधूः गणपत्यादिपूजनं कुर्य्यात् । तद्यथा—आचम्य द्रव्याक्षतान् गृहीत्वा ॐ सुमुखश्च—इत्यादि—ब्रह्मेशानजना-र्दनाः इत्यन्तश्लोकानुक्त्वा महागणपतये नमः गणपतिं ध्यायामीति गणपतिं ध्यायेत् । ततः कुशजलान्यादाय—ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुरि-त्युक्त्वा मासाद्युल्लिख्य अमुकगोत्रोत्पन्ना अमुकीनाम्नी मम विवाहक-र्माङ्गभूतरक्षासूत्रकौशेयवस्त्रादिसौभाग्यद्रव्यग्रहणकर्मणि शुभसौभाग्य सिद्ध्यर्थं पूर्वावाहितगणेशगौरीवरुणादिदेवानां पूजनमहं करिष्ये ॥ ततः—ॐ महागणपतये नमः ॐ गौर्य्यै नमः ॐ वरुणाय नमः इति

कलश गणेशके समीप आसन पर बैठावे और बैठीहुई कन्या जलका तीन आचमनकर हाथ धोय' पुनः हाथोंमें द्रव्याक्षतादि लिये हाथोंको जोड ॐ सुमुखश्चैक० इत्यादि ध्यायामि पर्य्यन्त श्लोकादिकोंसे गणेशका ध्यान कर अक्षतादि गणेशके संमुख छोड पुनः हाथमें कुश जलादि ले ॐ विष्णु-र्विष्णु० इत्यादि अमुक स्थानोंमें वर्तमान मासादिकोंका नाम कहतेहुये 'पूजनमहं करिष्ये' पर्यन्त कहकर संकल्प करे । तदनन्तर 'ॐ महा-

मन्त्रैः पाद्यं समर्पयामि । एवम् अर्घ्यम् आचमनीयम् जलम् गन्धमनुलेपनं सिन्दूरम् अक्षतान् पुष्पाणि दूर्वाङ्कुराणि धूपम् दीपम् नैवेद्यम् आचमनीयम् जलम् ताम्बूलम् पूगीफलम् दक्षिणाम् इति यथोपस्थितोपचारैः गणपत्यादीन् पूजयित्वा हस्ते जलमादाय ॐ अद्य स्नानादिदक्षिणासहितया अनया पूजया गणपत्यादिदेवताः प्रीयन्तां न मम । इति जलमुत्सृज्य प्रार्थयेत्—भो गणपत्यादयः पूजिताः देवाः मम आयुष्कर्तारः क्षेमकर्तारः शान्तिकर्तारः तुष्टिकर्तारः पुष्टिकर्तारः वरदातारो भवत । ततः पीठे पर्णपुटे वा पूर्वावाहितान् अधिप्रत्यधिदेवसहितान् सूर्य्यादिग्रहदेवान् ॐ अधिप्रत्यधिदेवसहितेभ्यः सर्वेभ्यो ग्रहेभ्यो नमः । इति मन्त्रेण संपूज्य हस्ते जलमादाय ॐ अद्य स्नानादिदक्षिणासहितया अनया पूजया सूर्य्यादिपूजितदेवताः प्रीयन्तां न मम ॥

ॐ ब्रह्मा मुरारिस्त्रिपुरान्तकारी भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च ।
गुरुश्च शुक्रश्शनिराहुकेतवः सर्वे ग्रहाः शान्तिकरा भवन्तु ॥

भो सूर्य्यादयो देवाः मम आयुष्कर्तारः क्षेमकर्तारः शान्तिकर्तारः तुष्टिकर्तारः पुष्टिकर्तारः वरदातारो भवत । इति । ततः

गणपतये० ' इत्यादि तीन नाम मन्त्रोंसे गणेश गौरी और कलशस्थ वरुणका ' पाद्यं समर्पयामि ' इत्यादि उपस्थित द्रव्योंसे पूजनकर, हाथमें जल ले और ' अद्येत्यादि न मम ' पर्यन्त कहकर जलको छोड हाथ जोड ' भो गणपत्यादयः ' इत्यादि ' भवत ' पर्यन्त कहकर प्रार्थना करदेवे । तब पीढेपर या दोनामें जो पहिलेहीके आवाहित नवग्रहादि हैं उनका भी पूजन " ॐ अधिप्रत्यधि० " इस वाक्यमंत्रसे पूर्वोक्त सर्वप्रकार पूजनकर हाथमें जल ले " ॐ अद्यस्नानादि " से ' नमम ' पर्यन्त कहकर जल छोडदेवे । और हाथ जोड ' ॐ ब्रह्मामुरारि ' से ' भवत ' पर्यन्त कहकर प्रार्थना करदेवे । तदनन्तर

पिष्टादिनिर्मितानां रति-काम-गौरी-शङ्करइति चतुष्टयमूर्तीनां पूजनं कुर्यात्। तद्यथा-ॐगौरीशङ्कराभ्यां नमः गौरीशङ्करौ आवाहयामि। ॐरतिकामाभ्यां नमः रतिकामौ आवाहयामि पूजयामि॥ इत्यावाह्य गन्धादिभिस्संपूज्य हस्ते जलमादाय अनया पूजया गौर्यादिचतुष्टयमूर्तिदेवाः प्रीयन्तां न मम। ततः प्रार्थयेत्-भो पूजिताः गौर्यादिचतुष्टयमूर्तिदेवाः मम आयुष्कर्तारः शुभसौभाग्यदातारः वरप्रदातारो भवत। ततोऽक्षतान् गृहीत्वा भो गौर्यादिचतुयमूर्तिदेवताः स्वस्थानं गच्छत। इति मूर्तिषु अक्षतान् प्रक्षिप्य विसृजेत्। इति॥ ततो वरपिता अन्यो वा तत्पक्षीयः कश्चित्पुरुषः ब्राह्मणो वा रक्षासूत्रपटं गृहीत्वा कन्यावलोकनपूर्वकं कन्यायाः वामदक्षिणकरयोः वक्ष्यमाणमन्त्रेण बध्नीयात्। तत्र मन्त्रः ॐ-रक्षोहणम्बलगहनंम्वैष्णवीमिदमहन्तम्वलगमुत्किरामियम्मेनिष्टचोयममात्योनिचखानेदमहन्तम्वलगमुत्किरामियम्मेसमानोयमसमानोनिचखानेदमहन्तम्वलगमुत्किरामियम्मेसबन्धुरुर्यमसबन्धुर्न्निचखानेदमहन्तम्वलगमुत्किरामियम्मेसजातोयमसजातोनिचखा-

पिष्टादिकोंसे बनीहुई स्त्री और पुरुषमूर्तिका दो जोडा जो ४ मूर्ति पतिके यहांसे इस स्थानमें लाई गई हैं उनका हाथमें अक्षत लेकर 'ॐगौरीशङ्कराभ्यां०' से 'पूजयामि' पर्यन्त कह उन मूर्तियों पर अक्षत छोडतीहुई कन्या आवाहन कर गन्धादिसे पूर्ण पूजन करके, हाथमें जल ले 'अनया०' से 'न मम' पर्यन्त कह जल छोडदेवे और हाथ जोडकर 'भो पूजिता०' से 'भवत' पर्यन्त कह प्रार्थना करके पुनः हाथमें अक्षत ले 'भो गौर्यादि०' से 'गच्छत' पर्यन्त कहकर चारों मूर्तियोंपर अक्षत छोडती हुई विसर्जन करे। तदनन्तर वरपिता या वरपक्षका और कोई पुरुष अथवा ब्राह्मण रक्षासूत्र अर्थात् रेशमका तागपाट लेकर कन्याको देखतेहुये उसके बांये और दहिने हाथकी कलाईमें ॐ रक्षोहणम्० इस

नोत्कृत्याङ्गिरामि ( य० अ० ५ मं० २३ ) ॥ १ ॥ पुनः कौशेयवस्त्राभरणानि तथा अन्यान्यपि सिन्दूरादिसर्वाण्येव सौभाग्यवस्तूनि—

ॐ मङ्गलं भगवान् विष्णुर्मङ्गलं गरुडध्वजः ।
मङ्गलं पुण्डरीकाक्षो मङ्गलायतनो हरिः ॥

इति मन्त्रं पठित्वा कन्याहस्ते दद्यात् । ततः कौशेयवस्त्रादिभिः सह वरपक्षात् प्राप्ता या शुभिका ( मौलीति प्रसिद्धा ) तां वक्ष्यमाणमन्त्रं पठित्वा कन्या स्वमस्तके धारयेत् । तत्र मन्त्रः—शुभिके शिर आरोह मे शोभयन्ती मुखं मम ॥ इति शिरसि संधारयेत् ।

अथ विवाहाञ्जलिपूरणप्रयोगः—पितृपक्षादानीतानि फलद्रव्यसहितानि तण्डुलानि स्वस्या अग्रे कन्या निधाय तैस्तण्डुलादिभिः स्वाञ्जलिं पूरयित्वा वक्ष्यमाणप्रतिश्लोकपाठान्ते कस्मिंश्चिदपि पत्रावल्यादौ विसृजेत् ॥ तत्र श्लोकाः—

प्रथमोऽञ्जलिरयं पूर्वं सीतारामाभिवन्दितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ १ ॥
द्वितीयोऽञ्जलिरयं पूर्वं सत्याकृष्णाभिनन्दितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ २ ॥
तृतीयोऽञ्जलिरयं पूर्वं गौरीशङ्करवन्दितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ ३ ॥
चतुर्थोऽञ्जलिरयं पूर्वं सावित्रीब्रह्मपूजितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ ४ ॥

मन्त्रसे बांधदेवे । और कुसुमकी चुन्दरी आदि वस्त्र, आभूषण, सिन्दूरभरी डब्बी, चूडी औरभी जो सोहागकी वस्तु हों तथा मौली 'ॐमङ्गलम्०' श्लोक कहता हुआ कन्याको देदेवे । तत्पश्चात् कन्या इन सब वस्तुओंके साथ पाईहुई मौलीको 'शुभिके शिर०' इस मन्त्रसे अपने शिरमें पहिन लेवे । और अपने पितृपक्षसे फल द्रव्य सहित आये चावल अंजुलियोंमें भरभरकर 'प्रथमोञ्जलि' इत्यादि

पञ्चमोऽञ्जलिरयं पूर्वं कुन्तीपाण्डुप्रपूजितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ ५ ॥
षष्ठोऽञ्जलिरयं पूर्वं छायासूर्याभिनन्दितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ ६ ॥
सप्तमोऽञ्जलिरयं पूर्वं रोहिणीचन्द्रवन्दितः ।
सर्वेषु मम कार्येषु शुभदः सर्वदा भवेत् ॥ ७ ॥

इति विवाहे सप्ताञ्जलयः ( वधूप्रवेशे तु पञ्चाञ्जलय एव ) ततस्तदञ्जलितण्डुलादिकं वरपिता स्वकुलदेवपूजनार्थं गृह्णीयात् ॥

अथ पञ्चफलपुटकानां वितरणम्—कन्या वरपक्षतः गुड़द्रव्यऋतुफलतण्डुलपूरितानि पञ्च पर्णपुटकानि गृहीत्वा प्रत्येकं मन्त्रपूर्वकं ब्राह्मणनापितादिभ्य एकैकं दद्यात् । तत्र मन्त्रः—

वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥ इति ॥

ततः द्रव्याऽक्षतजलकुशानादाय अद्यामुकगोत्रोत्पन्नायाः अमुकीनाम्न्याः मम सौभाग्यद्रव्यग्रहणकर्मणि शुभतासिद्ध्यर्थं यथानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो यथाशक्ति दक्षिणां संप्रददे । इति दत्त्वा द्रव्यादिभिर्नापितादिकानपि सन्तोष्य ततः कन्याहस्तेन जलमादाय विवाहाङ्गभूतसौभाग्य-

एक एक श्लोकसे सात अंजुली किसी पतरीआदि पात्रमें छोड देवे । ( विवाहमें ये सात अंजुली और वधूप्रवेशमें पांचही होती हैं ) इन अंजुलियोंके चावल आदि वर पिता लेकर अपने कुलदेवताके पूजनार्थ रखलेवे । फिर द्रव्य ऋतुफल और चावलोंसे भरे हुये ५ दोने वरपक्षसे लेकर, एक एक दोना ' वागर्था० ' यह श्लोक कहकहकर पांच वारमें ब्राह्मण और कुशा ले ' अद्य ' इत्यादि कह अमुक स्थानोंमें आपना तथा ब्राह्मणोंका नाम कहतीहुई ' संप्रददे ' पर्यन्त संकल्प कर ब्राह्मणोंको दक्षिणा देवे और द्रव्य आदिसे नापितादिकोंको भी संतुष्ट करे । फिर कन्या हाथमें जल ले

द्रव्यग्रहणकर्मणा श्रीभगवान् प्रजापतिः प्रीयताम् । इति जलमुत्सृज्योत्तिष्ठेत् ॥

इति कन्यावलोकनपूर्वकरक्षासूत्रादिग्रहणकर्मप्रयोगः ॥

---

## अथ रजकीद्वारा सौभाग्यग्रहणप्रयोगः ।

( खारछुटाना—सोहागदेना इति लोके प्रसिद्धः )

विवाहदिने विवाहसमयात् प्रागेव बहुदेशे कुलेषु च कन्यासहिताः स्त्रियः रजकीगृहं गच्छन्ति, अथवा वस्त्रधावनमृत्कटाहादिसहितां रजकीमेव स्वगृहद्वारादावाहूय कन्यारजकीभ्यां सहिताः स्त्रियः वस्त्राच्छादिते एकस्मिन्स्थले स्थिताः सत्यः वस्त्रधावनमृत्कटाहादिकम् आलेपन-सिन्दूरादिभिःसंपूज्य रजक्याः शिरसि किञ्चित्तैलं दत्त्वा सीमन्तं सिन्दूरेण भूषयित्वा च वस्त्रैर्द्रव्यैर्भोज्यपदार्थैश्च तां तोषयन्ति ॥ सापि संतुष्टा रजकी

'विवाहाङ्गभूत' इत्यादि वाक्य कह जल छोडकर आसनसे उठे ॥ इति रक्षासूत्रादिदानप्रयोगः ॥

अब रजकीद्वारा सौभाग्य ग्रहणप्रयोग लिखते हैं- जो कन्याका खार छोडाना या सोहाग देना नामसे लोकमें प्रसिद्ध है । वह इस प्रकारसे होताहै कि, विवाहके दिन पाणिग्रहण होनेके कुछ पहिलेही बहुत देश तथा कुलोंमें कन्यासहित स्त्रियां रजकी ( धोबिन ) के गृह जाती हैं अथवा वस्त्र धोनेका हौदा खूंठाआदिके सहित धोबिनको ही अपने गृह बुलाय और अपने द्वार या किसीस्थानमें वस्त्राच्छादित कर उसीमें कन्या धोबिन तथा और भी स्त्रियां एकत्रित बैठती हैं और वस्त्र धोनेके हौदा खूंटा आदिका आलेपन और सिन्दूरादिसे पूजन कर धोबिनके शिरमें कुछ तैल लगाय, मांगको सिन्दूरसे भूषित करदेती हैं। तथा धोबिनको वस्त्र द्रव्य और भोजन पदार्थ देकर सन्तुष्ट करती हैं । धोबिनभी

तैलाक्ते कन्यासीमन्ते स्वसीमन्तेन वैधव्ययोगनाशनप्रयोगमिव सिन्दूरालेपनस्वरूपं सौभाग्यं ददाति । इति ॥

## अथ रजकीद्वारा सौभाग्यग्रहणे चिन्तनीयो विचारः ।

( तत्र सोमारजक्याः संक्षेपवृत्तान्तः )

अत्र एवं रजकीद्वारा सौभाग्यदानस्य मूलं किमित्यनुसन्धाने भविष्योत्तरपुराणीयवक्ष्यमाणमेकं कथानकमेव प्रमाणं दृश्यते । तद्यथा–पुरा कान्तीपुर्यां देवस्वामिनामकराजपुरोहितस्यैका गुणवती नाम्नी कन्या आसीत् । यस्या विवाह सप्तपदीसमये पतिमरणाद्भाविवैधव्ययोग आसीत् ॥ तथा पतिपुत्रबान्धवैः सहिता सिंहलद्वीपनिवासिनी एक सोमानाम्नी रजकी प्रतिसोमवत्यमापर्वणि अश्वत्थे विधिवद्विष्णुपूजनपूर्वकाष्टोत्तरशतफलादिसहितपरिक्रमणकारिणी विष्णुभक्तिरता पतिभक्ता चासीत् । यद्यपि जात्या सा रजकी मलिनवस्त्रधावनादिस्वकर्मनिरता

प्रसन्न होकर अपने शिरके सिन्दूर लगे मांगसे कन्याके तेल लगे शिरके मांगमें अपने लगेहुये सिन्दूरको खूब लगाकर मानो वैधव्य नाशन प्रयोग, यह सिन्दूरका लगानाही रूप सौभाग्य ( सोहाग ) दान कन्याके लिये देती है ॥ बस इसीको धोबिनका सोहाग देना कहते हैं ॥

इस धोबिनके सोहागदानमें चिन्तनीय विचार यह है कि, इस प्रकार करनेका प्रमाण क्या है ? इसके विचारनेमें भविष्योत्तरपुराणकी एक कथा ही केवल प्रमाणरूपमें देखीजातीहै । जिसका संक्षेप वृत्तान्त यह है कि, पहिले कान्तीपुरमें राजाके पुरोहित देवस्वामीकी गुणवती नाम्नी कन्याको विवाहमें सप्तपदी होते समय पतिमरण होकर वैधव्य होजानेवाला योग था । तथा पति पुत्र और बांधवोंके सहित सिंहलद्वीपकी रहनेवाली एक सोमानामकी रजकी ( धोबिन ) प्रति सोमवती अमावास्यापर्वके समय अश्वत्थ ( पीपल वृक्ष ) में विष्णुपूजन पूर्वक एकसौ आठ फलादि द्रव्यों सहित परिक्रमण करनेवाली विष्णुभक्तिरता और पतिभक्ता थी । यद्यपि वह जातकी धोबिन और वस्त्रधोना आदि अपने मलिनकर्मोंमें लगी रहती थी तथापि सोमवती अमावास्यामें

तथापि सोमवत्यमायामश्वत्थपरिक्रमणादिशुभकर्मप्रभावादतीव धर्मसम्पन्ना परमसौभाग्ययुक्ता च बभूव ॥ गुणवत्याः वैधव्ययोगेन दुःखिता माता एकेन भिक्षुकब्राह्मणेन सोमारजक्यां वैधव्यनाशकप्रभावोऽस्तीति श्रुत्वा गुणवत्याः कन्याया विवाहावसरे स्वकनिष्ठपुत्रद्वारा तां सिंहलद्वीपात् समानयामास । सा रजक्यपि कान्तीपुर्यां देवस्वामिगृहं समागत्य स्वकृतसोमवत्यमायामश्वत्थपूजनादिकर्मजं स्वसञ्चितं यत् स्त्रीणां परमसौभाग्यप्रदं वैधव्यनाशकं महत्फलं तस्यैव प्रदानं कृत्वा रुद्रशर्म्माणं गुणवत्या वरं सप्तपदीकर्मसमये मृतं सोमवतीमाहात्म्यात् झटिति जीवयित्वा गुणवत्यै जीवितपतिरूपं सौभाग्यं दत्त्वा पुनः स्वगृहगमनं चकार । अथ तस्याः गमनाऽऽगमनयोर्मध्यसमये तद्गृहेऽपि च ये पतिपुत्रादयो मृतास्तथा स्नुषादिभिः सुरक्षितशवरूपास्तानपि सोमवत्यमाप्रभावात् संजीवयित्वा पति-

अश्वत्थपरिक्रमण आदि शुभकर्म करनेके प्रभावोंसे अतीव धर्मसंपन्ना और परम सौभाग्ययुक्ता होगई थी। गुणवतीके वैधव्ययोगसे दुःखित रहतीहुई उसकी माता एक भिक्षुकब्राह्मणसे सोमा धोबिनमें विधवायोग नाश करदेनेकी सामर्थ्य सुनकर अपने छोटे पुत्रद्वारा गुणवतीकन्याके विवाहसमय उसको सिंहलद्वीपसे बुलवाया। वह धोबिन कान्तीपुरीमें देवस्वामीके गृह आकर अपना किया सोमवती अमावास्यामें अश्वत्थ पूजनादि कर्मसे उत्पन्न और संचित, स्त्रियोंको परम सौभाग्य देनेवाला वैधव्यनाशक महत्फलका दान देकर गुणवतीके विवाहान्तर्गत सप्तपदी समयमें मरतेही गुणवतीके वर रुद्रशर्म्माको सोमवतीके माहात्म्यसे तुरन्त जिलाया और गुणवतीको जीवतपतिरूप सौभाग्य दे फिर अपने गृह सिंहलद्वीप चलीआई। अपने गृह सिंहलद्वीपसे ब्राह्मणके गृह कान्तीपुरी जाने और लौट आनेके बीच समयमें धोबिनके घरमें जो पति पुत्रादि मरे, मृतक शरीरोंको धोबिनकी पतोहू आदिने जो संभालकर रखछोडा था, उन सभोंको सोमवती अमावास्याके प्रभावसे जिलाकर अपने पति-

पुत्रादिभिस्सह जीवनपर्य्यन्तं सा सौभाग्याद्यनेकसुखं प्राप ॥ इत्येवं सोमवत्यमामाहात्म्यकथामात्रं प्रमाणं प्राप्यते ॥ इत्येवमुक्तप्रमाणे एतदेव स्पष्टं भाति, यत् प्रतिसोमवत्यमायामश्वत्थपूजनादिविधानजं महत्फलं कथितम्, तदेव वैधव्यनाशकमस्ति । न खलु परमनीचजात्युद्भवाः साधारणा अपि वैधव्यनाशिका रजक्यो बभूवुः । इत्यत्र विज्ञवरैर्धार्मिकैः—

कुलदेशानुसारीणि यानि कृत्यानि यत्र वै ।
कर्त्तव्यानि तथा तानि धर्मशास्त्राविरोधतः ॥

इति परिभाषां किलावगम्य यदन्धपरम्परानुसारेण सांप्रतं परमकुत्सिताभिः निषिद्धकर्मनिरताभिः अस्पृश्याभिराधुनिकरजकीभिः कन्यासीमन्ते सिन्दूरालेपनरूपं सौभाग्यदानं यद्भवति तत् किं धर्मशास्त्रविहितमस्ति ? उत वा रजक्या नीचजात्या कृतं प्रतिसोमवत्यमायां पूजनादिकर्मफलं यल्लभ्यमेतादृशं गुणवत्याः वैधव्यनाशकं जातम्, तत्तु

पुत्रादिकोंके सहित वह सोमा सौभाग्यादि अनेक सुखोंको अपनी जीवन पर्यन्त भोग करती रही। बस, इसके प्रमाणमें सोमवती माहात्म्यकी कथा मात्रही प्राप्त होती है ॥ इस प्रकार कहे हुये प्रमाणमें यही स्पष्ट मालूम होताहै कि, जो हर सोमवती अमावास्यामें अश्वत्थ (पीपलवृक्ष) पूजनादि विधानका महत्फल कहाहै वही वैधव्यनाश करनेवालाहै और परम नीचजातवाली सभी साधारण धोबिनें वैधव्यनाश करनेवाली नहीं होगई हैं, बस, यही स्पष्ट और निश्चय है ॥ इस रजकी द्वारा कन्याको सोहाग दिलानेके विषयमें विज्ञवर धार्मिकोंको 'कुलदेशानुसारीणि०' अपने अपने कुल और देशकी रीतिके अनुसारही जो जो कर्म जिसजिस समयमें कियेजाते हों और शास्त्रमें कहेहुये अपने धर्मोंके विरुद्ध नहीं हों ऐसे सभी कर्मोंको यथायथा स्थानोंमें करनाही चाहिये। बस, इस भावको ध्यानमें रखतेहुये वर्तमानसमयमें जो अन्धपरम्पराके अनुसार परम निन्दित, निषिद्ध कर्म करनेवाली जिसके स्पर्शकरनेमें प्रायश्चित्त है ऐसी वर्तमान धोबिनोंके द्वारा अपनी कन्याके मांगमें सिन्दूर लगाना ही सोहागदान जो होताहै सो क्या धर्मशास्त्रसे विहित है?

कन्यया स्वयंकृते कीदृशमधिकतरसौभाग्यप्रदं भविष्यति । इति संचिन्त्य विवाहसमयात् प्रागेव प्रतिसोमवत्यमायां पुराणोक्तविधिनाश्वत्थे विष्णुपूजनपूर्वकं यथाशक्ति द्रव्यफलादिसहिताष्टोत्तरशतप्रदक्षिणादि सर्वसुखसौभाग्यप्रदं वैधव्यनाशकं कर्म विचारशीलैः कारयीत इति विधानं किमधिकश्रेष्ठतमं भविष्यति इत्यनयोर्मध्ये उचितानुचितौ विचार्य विज्ञवरैर्धार्मिकजनैर्यथोचितं भवेत् तथैव कर्तव्यम् इति ॥ अतोऽग्रे कन्यायाः मङ्गलस्नानादि कर्म भवति ॥

इति विवाहसोपाङ्गविधौ रजकीद्वारा सौभाग्यग्रहणप्रयोगः ॥
चिन्तनीयविचारश्च ॥

## अथ कन्यायाः मङ्गलस्नानादिकर्मप्रयोगः ।

( नहावन नेछू इति लोके प्रसिद्धः )

तत्र पाणिग्रहणलग्नसमयात् किञ्चित् प्रागेव कन्यां सुगन्धि-

अथवा धोबिन एक नीचजातिका किया प्रतिसोमवती अमावास्यामें पूजनादिकर्मका फल जो उसीसे मिलाहुआ इस प्रकार गुणवतीके वैधव्यनाश करनेवाला हुआ सो यदि कन्या स्वयं करे तो कितना अधिकसे अधिक सौभाग्य देनेवाला होगा ? इसको विचारकर विवाह होनेके पहिलेही अवस्थासे प्रति सोमवती अमावस्याको पुराणोक्तविधिद्वारा पीपलवृक्षमें विष्णुपूजन पूर्वक यथाशक्ति द्रव्य और फलादिकोंके सहित एक सौ आठ प्रदक्षिणा आदि सर्व सुख सौभाग्य देनेवाला और वैधव्यनाशक कर्म विधान कन्यासे विचारशील लोग करावें, यह अधिक श्रेष्ठ होगा ॥ बस इन दोनोंमें उचित और अनुचितका विचार करनेसे जो विज्ञ धार्मिकजनोंको उचित मालूम हो वैसाही करें ॥ इति ॥ इसके बाद कन्याका मंगलस्नान अर्थात् नेछू नहावन आदि कर्म होता है ॥

इति रजकी द्वारा सौभाग्यग्रहणप्रयोग चिन्तनीयविचार पूरा हुआ ॥

अब कन्याके मंगलस्नानादिका प्रयोग लिखते हैं—जिसको लोकमें नहावन नेछू नामसे कहते हैं । पाणिग्रहण लग्नसमयसे कुछ पहिलेही कन्याके

तैलोद्वर्तनादिपूर्वकं यथास्वकुलदेशाचारं तथा मङ्गलस्नानं स्नापयित्वा शुद्धं वस्त्रं परिधाप्य मण्डपे समानीय तस्याः सौभाग्यवती माता अन्या वा काचित्सौभाग्यवती स्त्री तत्र पूर्वाभिमुखी स्वयमुपविश्य स्वस्या अग्रतो हरिद्रारञ्जितकाष्ठासने पूर्वाभिमुखीमेव कन्यां चोपवेश्य स्वस्या अञ्चलेन कन्याशिर आच्छाद्य कयाचित्सौभाग्यवत्या नापितपत्न्यादिना लाक्षारसादिरञ्जनद्रव्यैः कन्यापादौ स्वस्या अपि पादौ क्रमेण रञ्जितौ कारयेत् । इत्यादि यथास्वकुलाचारं कर्म कृत्वा कौतुकागारं कन्यामानयेत् । सा कन्यापि परपाणिग्रहणकालमपेक्षमाणा तत्रैव स्थिता भवेत् ॥ ततश्चाग्रेलिखितपाणिग्रहणकर्मानुक्रमणिकानुसारप्रयोगेण कर्मारभेत् ॥ इति श्रीपं० ठाकुरप्रसादमणित्रिपाठिविरचितविवाहसोपाङ्गविधौ कन्यायाः मङ्गलस्नानादिकर्मप्रयोगः ॥

शरीरमें सुगंधित उबटन तेल आदि लगाय अपने कुल और देशरीतिके अनुसार कन्याको मंगल स्नान ( नहावन ) कराय और सुन्दर शुद्ध वस्त्र धारण कराय, विवाहमण्डपमें ले आयकर, कन्याकी सौभाग्यवती माता या और कोई भी सौभाग्यवती स्त्री मण्डपमें स्वयं पूर्वाभिमुखी बैठ और अपने आगे रंगीन पीढा आदि आसनपर पूर्वमुख ही कन्याको भी बैठाय अपने अंचलसे उसका शिर ढाँपलेवे । तब नाइन या और कोई सौभाग्यवती स्त्रीद्वारा, पहिले कन्याके फिर अपने पावोंमें महावर आदि रंगसे सुन्दर महावर लगवावे । इत्यादि अपने देश कुलके अनुसार कर्म कर कन्याको कौतुकागार ( कोहवर ) में लेजाकर बैठा देवे और पाणिग्रहण समयकी प्रतीक्षा करती हुई कन्या वहां बैठीरहै ॥ तदनन्तर आगे लिखी पाणिग्रहण कर्म अनुक्रमणिकाके अनुसार प्रयोग आरम्भ करे ॥

इति बालबोधिनीटीकायां कन्यायाः मंगलस्नानप्रयोगः ॥

## अथ विवाहप्रयोगे कर्मानुक्रमणिका ।

विवाहावसरे त्वादौ तिलकं दधिसंयुतम् ।
कुर्याद्वरललाटेऽत्र मङ्गलं कुङ्कुमादिना ॥ १ ॥
आरार्त्तिकं ततः कृत्वा शालापाठं ततः परम् ।
काष्ठासनं षडर्घ्येति वाक्येन स्थापयेद्बुधः ॥ २ ॥
साधुवादं ततः शुद्धासनं विष्टरमेव च ।
आद्यं चैव पुनः पाद्यं पुनर्विष्टरमेव च ॥ ३ ॥
अर्घ्यं त्वाचमनं चैव मधुपर्कं विधानतः ।
कृत्वा ततो द्विराचम्य ततोऽङ्गन्यासमाचरेत् ॥ ४ ॥
तृणच्छेदनकं कृत्वा वेद्यास्संस्कारमेव च ।
ततोऽग्निस्थापनं वेद्यां कन्यानयनमेव च ॥ ५ ॥
ततो वराय दातव्यं शुभं वस्त्रचतुष्टयम् ।
युग्मयुग्मपरीधानं वरवध्वोः समन्त्रकम् ॥ ६ ॥
कर्त्तव्यं वरकन्याभ्यां द्विराचमनमेव च ।
समञ्जनं ततः कृत्वा हस्तयोर्लेपनं चरेत् ॥ ७ ॥

विवाहप्रयोगकी अनुक्रमणिका–इस प्रकार है कि, विवाहके समय मण्डपमें वरके पहुंचनेपर कन्यादाता वरके माथेमें दही और कुंकुमसे प्रथम मङ्गलतिलक करे ॥ १ ॥ फिर आरती उतारकर शालाका ११ मन्त्र पाठ करे । पुनः 'षडर्घ्या' वाक्यसे वरके लिये काष्ठासन (पीढा) धरे ॥ २ ॥ फिर 'साधुभवान्' इत्यादि कहकर वरको शुद्धासन, विष्टर, पाद्य, पुनः पाद्य और पुनर्विष्टर तथा अर्घ्य, आचमनीय और विधानपूर्वक मधुपर्क देना । पुनः वर दो वार आचमनकर अङ्गन्यास करे ॥ ३ ॥ ४ ॥ और तृणच्छेदन करके हवनवेदीका संस्कार, अग्निस्थापन, विवाहमण्डपमें कन्याको लाना ॥ ५ ॥ फिर वरको चार वस्त्र देना, वर और वधूका मन्त्रसहित दो दो वस्त्र धारण करना ॥ ६ ॥ तथा दो दो वार दोनोंको आचमन करना । और वधूका समञ्जनकर्म होनेपर कन्याका दोनों हस्तलेपन करना ॥ ७ ॥

शाखोच्चारं द्वयोः कृत्वा कन्यादानमतः परम् ।
स्वस्तिवाचं ततो द्यौस्त्वापाठश्चैव तु दक्षिणाम् ॥ ८ ॥
स्वस्ति कोऽदाच्च पाठान्ते वरकन्याङ्घ्रिपूजनम् ।
कन्यां पाणौ गृहीत्वा च निष्क्रमस्तदनन्तरम् ॥ ९ ॥
अथाभिषेककुम्भस्य धारणश्चाग्निदक्षिणे ।
वेदिकां तु समागत्य परस्परसमीक्षणम् ॥ १० ॥
तृणपुञ्जे कटे वाथ वध्वास्समुपवेशनम् ।
ब्रह्मादिवरणं कृत्वा देवताध्यानमेव च ॥ ११ ॥
ततो विधिविधानेन कर्तव्या कुशकण्डिका ।
घृताभिघारितास्तिस्रः समिधोऽग्नौ क्षिपेत्ततः ॥ १२ ॥
अग्नेः पर्य्युक्षणं कृत्त्वा घृताद्धोमं समाचरेत ।
नवपश्चाहुतीर्दद्यादाघाराद्याभिधानिका ॥ १३ ॥

फिर वर–कन्याका शाखोच्चार करके कन्यादाताका कन्यादान करना । वरका स्वस्तिवाक्य और द्यौस्त्वा आदि एक मन्त्रका कहना । पुनः कन्या दाताका सुवर्णादि दक्षिणा संकल्प करना ॥ ८ ॥ और वरका पुनः स्वस्तिवाक्य और कोऽदात् इस एक मन्त्रकहनेके अंतमें वर और कन्याकी पौपुजी कुलाचारानुसार करना । फिर कन्याका दोनों हाथ पकडेहुए वरका निष्क्रमण करना॥९॥ इसके बाद अभिषेकार्थ कलशको लिये हुए अग्निके दक्षिणदिशामें किसी ब्राह्मणका खडा होना । पुनः वर वधूका हवनवेदीके समीप आकर परस्पर समीक्षण करना ॥ १० ॥ और तृणपुञ्ज या चटाई आदि आसनपर वधूको बैठालकर स्वयं वरकाभी बैठना । तथा ब्रह्मादिका वरण करना । और वर तथा वधूका होमके निमित्त देवताओंका ध्यानपूर्वक नामोच्चारणकर आहुतिद्रव्यका त्याग करना ॥ ११ ॥ फिर पूर्णविधिसे कुशकण्डिका करना । घृतसे भीगी तीन समिधा अग्निमें छोडना ॥ १२ ॥ अग्निका पर्य्युक्षण ( अग्निके चारोंतरफ जल से मण्डल ) करके वर घृतसे अग्निमें होम इस प्रकार प्रारम्भ करे कि, आभा-

ततः प्राणीतकं स्पृष्ट्वा पुनर्द्वादशसंख्यिकाम् ।
ऋताषाढीन्तु जुहुयात्ततो होमं जयाभिधम् ॥ १४ ॥
त्रयोदशमितं हुत्वा स्पृशेत्प्राणीतकं जलम् ।
ततोऽग्न्यादित्रयाणां च होमं कृत्वा जलं स्पृशेत् ॥ १५ ॥
वाय्याद्यैकादशानां तु होमं कृत्वा त्वपः स्पृशेत् ।
त्वष्टाद्यानां चतुर्णां वै होमं कृत्वा जलं स्पृशेत् ॥ १६ ॥
अग्निरैत्वादिमन्त्रेभ्यश्चतुर्भ्यश्चतुराहुतीः ।
दत्त्वा पुनः प्रणीताया जलं वै संस्पृशेद्वरः ॥ १७ ॥
ततोऽन्तरपटं कृत्वा मृत्योरेकाहुतिं वरः ।
कृत्वा प्राणीतकं स्पृष्ट्वा लाजाहोमादिकं चरेत् ॥ १८ ॥
लाजाहुतित्रयान्ते तु हस्ताङ्गुष्ठग्रहं पुनः ।
शिलारोहणकं कृत्वा गाथागानमथाचरेत् ॥ १९ ॥
अग्रे कन्या वरः पश्चाद्भूत्वाऽग्नेस्तु प्रदक्षिणम् ।
कुर्यादेवं त्रिवारं स्याल्लाजाहोमादिकं क्रमात् ॥ २० ॥
ततोऽवशिष्टलाजैस्तु वधूरेकाहुतिं चरेत् ।

रादि १४ आहुतिकर प्रणीताका जल स्पर्श करना, पुनः ऋताषाढी आदि १२ और जयाप्रभृति १३ आहुति देकर प्रणीताजल स्पर्श करना। पुनः अग्न्यादिकी ३ आहुतिके बाद प्रणीताजल स्पर्श करे १३-१५ वायु आदिकी ११ आहुति कर पुनः प्रणीताजल स्पर्श करे। त्वष्टादि ४ आहुतिके बाद पुनः प्रणीताजल स्पर्श करे ॥ १६ ॥ अग्निरैत्वादि चार मन्त्रोंसे ४ आहुति देकर प्रणीताका जलस्पर्श करे ॥ १७ ॥ तत्पश्चात् अन्तरपट करना और वर एक आहुति मृत्युको देकर प्रणीताजलस्पर्श करनेके बाद वधूवर लाजाहोमादि इस प्रकार आरम्भ करे ॥ १८ ॥ कि तीन लाजाहुति देनेके बाद वर वधूका हस्तांगुष्ठ ग्रहण करे और वधूका शिलाऽऽरोहण करायकर वरका गाथागान करना। पुनः आगे कन्या उसके पीछे वर हो अग्निकी एक प्रदक्षिणा करना। इसी प्रकार लाजाहोमसे प्रदक्षिणापर्यन्त तीन वार होजानेपर वधू एक आहुति बचे हुये लाजोंकी करे। और चौथी प्रदक्षिणा आगे वर पीछे

चतुर्थभ्रमणं तूष्णीमग्रे भूत्वा वरश्चरेत् ॥ २१ ॥
वरवध्वोस्तथाचाराच्चतुर्थे ग्रन्थिबन्धनम् ।
प्राजापत्याहुतिं चैकां वरः कुर्यात्ततः परम् ॥ २२ ॥
ततः साप्तपदीं वध्वाः कारयेन्मन्त्रपूर्विकाम् ।
ततोऽभिषेककुम्भाच्च जलं नीत्वाभिषेचनम् ॥ २३ ॥
दिवा विवाहे सूर्य्यस्य रात्रौ ध्रुवनिरीक्षणम् ।
ततो मन्त्रं समुच्चार्य वध्वाः हृदयमालभेत् ॥ २४ ॥
सुमङ्गलीति मन्त्रेण वध्वाः कृत्वाभिमन्त्रणम् ।
सीमन्ते च ललाटेऽपि कुर्यात् सिन्दूरभूषणम् ॥ २५ ॥
सौभाग्यद्रव्यं सुभगा दद्युर्वध्वै ततः परम् ।
वध्वाश्चर्मोपवेशान्ते स्विष्टकृद्धोममाचरेत् ॥ २६ ॥
संस्रवं प्राश्य चाचम्य पूर्णपात्रं च ब्रह्मणे ।
दद्याद्वित्तानुसारेण ब्राह्मणेभ्यश्च दक्षिणाम् ॥ २७ ॥

वधू होकर विना मंत्रकी करे ॥ १९–२१ ॥ कुलाचारके अनुसार यह चौथा भ्रमण वर और वधूका ग्रन्थिका बन्धन करके होता है। तिसके बाद वर प्रजापतिकी एक आहुति घृतसे देवे ॥ २२ ॥ पुनः वधूको वर मन्त्र कहता हुआ सात पद चलावे। इसके बाद अभिषेकके घटसे जल लेकर अभिषेचन करे। और दिनमें विवाह होता तो सूर्य, यदि रात्रिमें हो तो ध्रुवका निरीक्षण वधूको कराना। तत्पश्चात् वर मन्त्रको कहता हुआ वधूका हृदय स्पर्शकरे ॥ २३ ॥ २४ ॥ और सुमङ्गली मन्त्रद्वारा वधूका अभिमंत्रण कर। वधूके मांग और माथेको सिन्दूरसे भूषित करे ॥ २५ ॥ उसके बाद सोहागिन स्त्रियां वधूके सोहाग सिन्दूर आदि लगावें। इसके पीछे वधूको चर्मोपवेशन कराय घृतसे स्विष्टकृत् एक आहुति वर करे ॥ २६ ॥ पुनः संस्रवप्राशन और आचमन करे। तव ब्रह्माको पूर्णपात्र दान, तथा और ब्राह्मणोंको यथाशक्ति वर दक्षिणा देवे ॥ २७ ॥ फिर ब्रह्मग्रन्थिविमोक तथा दो पवित्रोंसे मार्जन

ब्रह्मग्रन्थिविमोकं च पवित्राभ्यां तु मार्जनम्।
ऐशान्यां तु प्रणीताया न्युब्जीकरणमेव च ॥ २८ ॥
बर्हिर्होमं ततः कृत्वा पूर्णाहुतिमथाचरेत्।
त्र्यायुष्करणकर्मान्ते भूयसीं दक्षिणां ततः ॥ २९ ॥
दत्त्वाशिषं प्रगृह्णीयाद् वृद्धेभ्यः स्त्रीयुतो वरः।
ततो ग्राम्यवचः कुर्य्यात्कुलदेशानुसारतः ॥ ३० ॥
अनुक्रमणिका त्वेषा वैद्येन निर्मिता शुभा।
श्रीठाकुरप्रसादेन मणिनोद्वाहकर्मणि ॥ ३१ ॥

इति विवाहानुक्रमणिका ॥

---

## अथ विवाहविधौ विशेषविज्ञानार्थाः कारिकाः।

कन्यावस्त्रपरीधाने तथैव चोत्तरीयके।
तथा समीक्षकाले तु पितुर्निष्क्रमणे गृहात् ॥ १ ॥
अश्मनो रोहणे चैव हस्तग्राहे तथैव च।

और प्रणीतापात्रको ईशानकोणमें औंधा कर ॥ २८ ॥ वेदीके चारोंतरफ बिछेहुये कुशोंका हवन करके पूर्णाहुति करे। पुनः त्र्यायुष्करण कर्म करनेके बाद भूयसी दक्षिणा देवे ॥ २९ ॥ और ब्राह्मण तथा अपने वृद्धोंसे आशीर्वाद वधू सहित वर लेवे। इसके पश्चात् कुल देशानुसार वर वधू कोहवरमें जाय कर स्त्रियोंके कहे अनुसार कर्मोंको करे ॥ ३० ॥ विवाह कर्मकी यह सुन्दर अनुक्रमणिका ठाकुरप्रसादमणिवैद्यने बनाया ॥ ३१ ॥

इति बालबोधिनीटीकायां विवाहानुक्रमणिका ॥

विवाहविधिमें कईबातें विशेषरूपसे जाननेके लिये जो कारिका ऊपर लिखी हैं उनका अभिप्राय यह है–कन्याको अधो वस्त्र और उत्तरीय वस्त्र पहिनानेमें, परस्पर समीक्षणमें, पिताके घरसे निकलनेमें अश्मारोहणमें, पाणिग्रहण

---

१ ग्राम्याः-वृद्धाः स्त्रियः ॥

तथा सप्तपदे चैव वधूमूर्द्ध्न्यभिषेचने ॥ २ ॥
हृदयालम्भने चैव तथा चैवाभिमन्त्रणे ।
दृढपुरुषे क्रमेणै-वैतान्मन्त्रान् वरः पठेत ॥ ३ ॥
रौद्रीं पैत्रीं तथा मृत्योर्यमस्याहुतिमेव च ।
अन्तर्धानं विना कुर्याद् दम्पत्योरल्पजीवनम् ॥ ४ ॥
रौद्रपैतृमृत्युयमाहुतीर्हुत्वा ह्यपः स्पृशेत ।
अपां स्पर्शनकाले तु प्रणीतोदकमास्पृशेत् ॥ ५ ॥ इति ॥

अथास्मिन् विवाहसंस्कारपुस्तके वधूवरप्रार्थनालौकिकवैदिकगाथागानाद्यवान्तरकर्माण्यपि कानिचिदुपयुक्तानि मध्येमध्ये टिप्पण्यां विन्यस्तानि, तान्यपि कुलदेशानुसारतः श्रद्धाछुभिरास्तिकैर्यथास्थानं यथाविध्यनुष्ठेयानि । इति ॥ तथा बहुपुस्तकेषु विवाहसंस्कारे ये वैदिकमन्त्रास्ते सर्वे विनियोगवाक्यसहिता एवोल्लिखितास्तेषां प्रमाणमपि एवं प्राप्यते । यथा—

आर्षं छन्दश्च दैवत्यं विनियोगस्तथैव च ।
वेदितव्यं प्रयत्नेन ब्राह्मणेन विशेषतः ॥

में, सप्तपदीमें, वधूपर अभिषेक करनेमें, "सुमङ्गली" मन्त्रसे वधूको अभिमन्त्रणमें और दृढपुरुषद्वारा वधूको उठा लेजाकर घरमें बिस्तरपर बैठानेमें इन सब अवसरोंके मन्त्र वर पढे । १–३ ॥ रुद्र पितर मृत्यु और यमकी आहुतिमें अन्तःपट नहीं करे तो वरवधूका आयु घटता है ॥ ४ ॥ रुद्र, पितर, मृत्यु और यम देवताकी आहुति देने पश्चात् जलका स्पर्श करना चाहिये, सो दहिने हाथसे जलका स्पर्श करे ॥ ५ ॥ इस विवाहसंस्कार पुस्तकमें वधूवरकी प्रार्थना, लौकिक और वैदिक गाथागान आदि अवान्तर कर्मोंकोभी करनेके उपयुक्त जान बीचबीचकी टिप्पणियोंमें लिख दिया है । उन कर्मोंको भी आस्तिक और श्रद्धावान् लोग स्वकुलदेशानुसार जहां जो चाहिये वहां वैसाही करें । विवाह संस्कारकी अनेक पुस्तकोंमें सभी वैदिकमंत्र विनियोगवाक्य सहितही लिखे हैं । और इसका प्रमाण भी 'आर्ष छन्दः' आदि श्लोकोंसे पाया जाता है, कि मन्त्रके ऋषिदेवता छन्द और विनियोग

अविदित्वा तु यः कुर्याद्याजनाध्ययनं जपम् ।
होममन्तर्जलादीनि तस्य चाल्पफलं लभेत् ॥ इति ॥

परञ्च दशकर्मपद्धत्यादिप्रसिद्धकतिपयसंस्कारपुस्तकेषु विवाहप्रयोगे सप्तवैदिकमन्त्राणामेव विनियोगवाक्योल्लेखनं दृश्यते । तथान्यवैदिकानामपि मन्त्राणां विनियोगवाक्यं विनैव प्रयोगाः कृता इत्यपि दृश्यन्ते । एवं प्रयोगस्यापि प्रमाणं कुत्रापि भविष्यत्येव । एवं विचिन्त्यास्मिन् वक्ष्यमाणविवाहप्रयोगे सप्तवैदिकमन्त्राणां विनियोगवाक्यानि तु स्थूलाक्षैरैरङ्कयित्वान्येषां किञ्चित् सूक्ष्माक्षैरैरङ्कनं कृतमस्ति । एतद्वैषम्यं विद्वद्वरैरनुचिन्तनीयम् । इति विवाहसोपाङ्गविधौ विशेषविज्ञानार्थाः कारिकाः ॥

अथ व्यासोक्तषोडशसंस्कारान्तर्गतशुक्लयजुर्वेदीयवाजसनेयिशाखामनुसृत्य

## विवाहसंस्कारप्रयोगः ।

तत्र कन्यापिता स्नातः शुचिः अहते शुद्धे वाससी परिधाय

विशेषकर ब्राह्मणोंको जानलेने चाहिये । याजन, अध्ययन, जप होम और जलमें होनेवाले स्नानाघमर्षण कर्मोंको ऋष्यादि जानेविना करनेसे अल्प फल होता है, परञ्च दशकर्मपद्धति आदि कुछ प्रसिद्ध संस्कार पुस्तकोंमें विवाह प्रयोगके वैदिकमन्त्रोंमें केवल सातही मन्त्रोंका विनियोगवाक्य लिखा बहुधा देखा जाताहै । और बाकी वैदिकमन्त्रोंकाभी प्रयोग विनियोगवाक्यके विना ही किया है । ऐसा भी देखा जाता है । तो ऐसे प्रयोगका भी प्रमाण कहीं होगा । बस, इस विचारसे वक्ष्यमाण विवाहप्रयोगके सात वैदिकमन्त्रोंके विनियोगवाक्योंको बडे अक्षरोंमें और बाकी सब मन्त्रोंके कुछ छोटे अक्षरोंमें अङ्कित किये गयेहैं ॥ इस बडे और छोटे अक्षरोंसे विद्वान् लोग विचारकर यथोचित प्रयोग करेंगे ॥ इति ॥

अब व्यासोक्त षोडश संस्कारान्तर्गत शुक्लयजुर्वेदीय वाजसनेयी शाखाके अनुसार **विवाह प्रयोग** इस प्रकार है कि कन्याका पिता विवाहविधान आरंभ करनेसे पहिलेही स्नानादि द्वारा शुद्ध हो, दो वस्त्रोंको ( धोती, अंगौछा )

कृतनित्यक्रियोऽर्हणवेलायां मण्डपे प्रत्यङ्मुखः प्राङ्मुखस्य काष्ठासन-पश्चादूर्द्ध्वजान्ववस्थितवरस्याभिमुखं स्थितः वरस्य ललाटे दधिसहितं कुंकुमेन तिलकं कुर्यात्।तत्र सविनियोगमन्त्राः—दधिक्राव्णइति विष्णुऋषिः। सुरभीदेवता । त्रिष्टुप्छन्दः । दधिवन्दने विनियोगः।ॐदधिक्क्राव्णोऽअकारिषञ्जिष्णोरश्श्वस्यव्वाजिनं ÷ । सुरभिनोमुखाकरत् प्रणऽआयूᳬषितारिषत् । ( य० अ० २३ मं० ३२ ) ॐ युञ्जन्तिब्ब्रध्नमरुषञ्चरन्तम्परितस्त्थुषं ÷ रोचन्तेरोचनादिवि ( य० अ० २३ मंत्र० ५ ) ॥ १ ॥ युञ्जन्त्यस्यकाम्म्याहरीविपक्षसारथे । शोणाधृष्णूनृवाहसा ( य० अ० २३ मं० ६, ) ततः स्थाल्यां चतुर्दिक्प्रज्वलितवर्तिदीपं निधाय तेनार्तिकं कुर्यादेभिर्मन्त्रैः—ॐ आयुष्यंव्वर्च्चस्यᳯरायस्पोषमौद्भिदम् । इदᳯहिरण्ण्यं वर्च्चस्वज्जैत्रायाविशतादुमाम् ( य० अ० ३४ मं० ५० ) ॥ १ ॥ नतद्रक्षाᳬसिनपिशाचास्तरन्तिदेवानामोजः÷ प्प्रथमजᳬह्येतत् । योबिभर्त्ति दाक्षायणᳯ हिरण्ण्यᳯ सदेवेषुकृणुतेदीर्घमायुःसम-

को धारण कियेऔरसन्ध्यादि नित्यकर्मसे निवृत्त हो,वर पूजनके समय विवाहमण्डपमें आय, और मण्डपमें आयेहुये काष्ठासनके समीप पश्चिमभागमें पूर्वमुख खडेहुये वरके संमुख स्वयं कन्यापिता पश्चिममुख खडा होकर वरके माथेमें विनियोग-सहित ' ॐ दधिक्राव्णो० ' और ' ॐ युञ्जन्ति० ' मन्त्रोंद्वारा दधिसहित कुंकुमसे तिलक कर, चौमुख प्रज्वलित दीपयुक्त स्थालीसे ' ॐ आयुष्यं० ' मन्त्रोंद्वारा आरती करे । । पुनः स्थालीके दीपको पत्तोंके दोनामें रख वरके

१ तिलकं कुंकुमेनैव सदा मङ्गलकर्मणि ।
कारयित्वा समतिमान न श्वेतचन्दनैर्मदा ॥

नुष्ष्येषुकृणुतेदीर्गवमायु ÷ ( य० अ० ३४ मं० ५१ ) ॥ २ ॥ ततः स्थाल्याः दीपंपुटकादौ कृत्वा वराञ्जलौ धृत्वैकादशसंख्यकान् शालामन्त्रान् पठन् प्रतिमन्त्रान्ते वरोपरि अक्षतान् विकिरेत् ॥

## अथ शालामन्त्राः ११ ।

१–ॐ अथैन ७ शालाम्प्रपादयति सधेन्वै चानडुहश्च नाश्नीयाद्धे-न्वनडुहौ वाऽइदछ्सर्व्वंविभृतस्ते देवाऽअब्रुवन्धेन्वनडुहौ वाऽइदछ् सर्व्वं बिभृतो हन्त यदन्येषां व्वयसां वीर्यं तमासीत्तद्धेन्वनडुहयोर्दधामेति सयदन्येषांव्वयसां व्वीर्यमासीत्तद्धेन्वनडुहयोरदधुस्तस्माद्धेनुश्चैवानडूवांश्च भूयिष्ठं भुङ्क्तस्तद्धैतत्सर्व्वाऽश्यमिवयोधेन्वनडुहयोरश्नीयादन्तगतिरिवत७ हाद्भुतमभिजनितोर्जायायैगर्भंन्निरवधीदिति पापमकार्षीदिति पापी कीर्ति स्तस्माद्धेन्वनडुहयोर्नाश्नीयात्तदुहोवाच याज्ञवल्क्योऽश्नाम्येवाहम७शाला-श्चेद्भवतीति ॥ १ ॥ ( काण्ड ३ । प्रपाठक १ । ब्राह्मण २ । मंत्र २१ ) २–अथैन ७ शालां प्रपादयति सजघनेनाहवनीयमेत्यग्रेण नार्हपत्य॰ सोऽस्यैषश्चरो भवत्या सुत्यायै तद्यदस्यैष सञ्चरो भवत्यासुत्यायाऽ अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य गर्भो दीक्षितोऽन्तरेण वै योनिङ्गर्भःसञ्चरति सयत्स-तत्रैजतित्वत्परित्वदावर्त्तते तस्मादिमे गर्भाऽएजन्ति त्वत्परित्वदावर्तते-तस्मादस्यैष संचरोभवत्यासुत्यायै ॥ (काण्ड ३ । प्रपाठक १ । ब्राह्मण ३। मंत्र २८) ३ ॐ अथैन ७ शालाम्प्रपादयति स प्रपादयन्वाचयति या ते धामानि हविषा यजन्ति तातेव्विश्वापरिभूरस्तु यज्ञं गयस्कानः प्रतरणः सुवीरोऽवीरहा प्रचारा सोमदुर्य्यानिति गृहावैदुर्य्यागृहान्नः शिवः शान्तोऽ पापकृत्प्रचरेत्येवैतदाह ॥ ( काण्ड ३ । प्रपाठक ३ । ब्राह्मण १ । मंत्र ३०)

अंजलीमें धर देवे । और ' ॐ अथैन ७ ' इत्यादि शातपथ शालाब्राह्मणके ग्यारह मन्त्रोंसे वरके ऊपर ११ बार अक्षतोंको छिडके । तदनन्तर वरके

४—अत्र हैके उदपात्रमुपनिनयन्ति यथा राज्ञ आगता योदकमाहरेदेवमे· तदिति व्यदन्तस्तदु तथा न कुर्य्यान्मानुष५हते यज्ञे कुर्वन्ति विवृद्धश्चै· तद्यज्ञस्य यन्मानुषन्ने विवृद्धं यज्ञे करवाणीति तस्मान्नोपनिनयेत् ॥ ( काण्ड ३ । प्रपाठक ३ । ब्राह्मण १ । मन्त्र ३१ ) ५—स आजगाम गौतमो यत्र प्रवाहणस्य जैवलेरास तस्माऽआसनमाहार्य्योदकमाहारया· ञ्चकाराथ हास्माऽअर्घञ्चकार ॥ ( काण्ड—१४ । प्रपाठक ७ । ब्राह्मण २ । मन्त्र ७ । ) ६—सहोवाच व्वरं भगवते गौतमाय दद्म इति सहोवाच प्रतिज्ञातोम्मऽएषव्वरोयान्नु कुमारस्यान्ते व्याचमभाषभास्ताम्मे ब्रूहीति॥ ( काण्ड १४ । प्रपाठक ७ । ब्राह्मण २ । मन्त्र ८ ) ७—सहोवाच देवेषुवै गौतमस्तद्वरेषुमानुषाणा५ब्रूहीति ॥ ( काण्ड १४ । प्रपाठक ७ । ब्राह्मण २ । मन्त्र ९ ) ८—सहोवाच विज्ञायते हास्ति हिरण्यस्य पात्रङ्गोऽअ· श्वानान्दासीनां प्रवाराणां परिधानानाम्मानो भवान् वहोरनन्तस्यापर्य्य- न्तस्याभ्यवदान्योऽभूदिति सवै गौतमतीर्थेनेच्छासाऽइत्युपैम्यहं भवन्त- मिति व्याचाहस्मेवपूर्व्वऽउपयन्ति सहोपायनकीर्त्ति उवाच ॥ ( काण्ड १४ । प्रपाठक ७ । ब्राह्मण २ । मन्त्र १० ) ९—अथ वरं व्वृणीते बलव- द्धवै देवाऽएतस्य ग्रहस्य होमं प्रेप्सन्तितेऽस्माऽएतं वर५समृद्धयन्ति क्षिप्रेणऽइमङ्ग्रहञ्जुहोदिति तस्माद्वरंव्वृणीते ( काण्ड ४ । प्रपाठक १ । ब्राह्मण १ । मन्त्र २१ ) १०—अथव्वरं व्वृणीते य५ह वैकश्च सुषुवा· णोव्वरं व्वृणीते सोऽस्मै सर्व्व५समृद्धचते तस्माद्वरं व्वृणीते ॥ ( काण्ड ५ । प्रपाठक ४ । ब्राह्मण १ । मंत्र ८ ) ११—अथ वाराह्याऽउपानहाऽ उपमुञ्चतेऽअग्नौ ह वै देवा घृतकुम्भं प्रवेशयाञ्चक्रुस्ततो व्वराहः संबभू- वुस्तस्माद्वराहोमे दुरोवृताद्धि संबभूवुस्तस्माद्वराहो गावः सञ्जानते स्वमेवैतद्रसमभिसञ्जानते तत्पशूनामेवैतद्रसे प्रतिष्ठति तस्माद्वाराह्याऽ उपानहाऽउपमुञ्चते ॥ ( काण्ड ५ । प्रपाठक ३ । ब्राह्मण ५ । मन्त्र १९ )

( इति शातपथं विवाहादौ पठनीयं शालाब्राह्मणम् ) ततो वराञ्जलिस्थितदीपपुटक-मुत्तार्य भूमौ निधाय। ततः--"षडर्घ्या भवन्त्याचार्यऋत्विग्वैवाह्यो राजा प्रियः स्नातक इति" (पारस्क० गृ० १।३।१) अनेन काष्ठपीठादिशुद्धमासनं वरोपवेशनस्थाने धृत्वा कन्याप्रदः वरं संबोध्य ( आसनमहार्याह ) ॐ साधुभवानास्तामिति प्रजापतिऋषिः। ब्रह्मा देवता। यजुश्छन्दः। वरार्चने विनियोगः "ॐ साधुभवानास्तामर्चयिष्यामो भवन्तम्।" ( पार० गृ० १।३।४ ) इतिब्रूयात्। अर्चय इतिवरेणोक्ते--यजमानः वरोपवेशनार्थमेवं शुद्धमासनं दत्त्वा विष्टरमादाय ॐ विष्टरो विष्टरो विष्टरः। इति अन्यै[1]नोक्ते। ॐ वि[2]ष्टरः प्रतिगृह्यताम् इति दाता वदेत्। विष्टरं प्रतिगृह्णामि--इत्यभिधाय वरो यजमानहस्ताद्विष्टरं गृहीत्वा। वर्ष्मोस्मीत्याथर्वण ऋषिर्विष्टरोदेवता। अनुष्टुप्छन्दः। उपवेशने विनियोगः। ॐ वर्ष्मोऽस्मि समानानामुद्यतामिव-सूर्यः। इमन्तमभितिष्ठामि योमाकश्चाभिदा[3]सति॥ इत्यनेनासने उत्त-

अंजलिसे दीप उतार पृथ्वीपर रख और "षडर्घ्या०" इस पारस्कर सूत्रको कहतेहुये कन्यापिता, वरके बैठनेके स्थानमें पीढा आदि शुद्धासन धरके वरको संबोधित कर विनियोगके सहित "ॐ साधुभवा० मन्त्र पढे। तब वरके 'अर्चय' कहनेपर वोह शुद्धासन वरके बैठनेको देकर। कन्यादाता, विष्टर ( २५ कुशोंका बनाया हुआ ) अपने हाथमें लेवे, तब अन्य कोई यजमानके साथियोंमेंसे 'ॐ विष्टरः' ऐसा तीन वार कहनेपर कन्यादाता 'ॐ विष्टरः प्रति०' ऐसा कहे। तब वर 'विष्टरं प्रति०' ऐसा कहता हुआ दातासे विष्टर अपने हाथमें लेकर विनियोगसहित 'वर्ष्मोस्मि०' मन्त्रको पढकर अपने आसनपर विष्टरको उत्तराग्र

१ अन्यस्त्रिः त्रिः प्राह विष्टरादीनि, इति पार० गृ० १।३।६॥
२ पञ्चाशद्भिः कुशैर्ब्रह्मा तदर्धेन तु विष्टरः॥ इति गृह्यसंग्रहे।
३ अभिपूर्वोदासतिः हिंसार्थे वर्तत इति कर्कभाष्ये व्याख्यातम्।

राग्रविष्टरोपरि वर उपविशति। तत्रोपविष्टे वरे यजमानः स्वयमप्युपविश्य पाद्यजलम् अञ्जलिनादाय ॐ पाद्यम् पाद्यम् पाद्यम् इत्यन्येनोक्ते—ॐ पाद्यम् प्रतिगृह्यताम्। इति दाता वदेत्। ॐ पाद्यम् प्रतिगृह्णामि। इत्यभिधाय यजमानाञ्जलितोऽञ्जलिना पाद्यजलमादाय वरः—विराजो दोहोऽसीति प्रजापतिर्ऋषिः। आपो देवताः। यजुश्छन्दः। जलग्रहणे पादप्रक्षालने विनियोगः। ॐ विराजो दोहोसि विराजो दोहमशीय मयि पाद्यायै विराजो दोहः। इति दक्षिणं पादं प्रक्षालयति। अनेनैव मंत्रेण वामपादप्रक्षालनम्॥ ततः पूर्ववद्विष्टरान्तरं गृहीत्वा चरणयोरधस्तात् उत्तराग्रं वरः स्थापयेत्। ततो दूर्वाक्षतफलपुष्पचन्दनदधिजलयुतार्घ-पात्रं गृहीत्वा यजमानः ॐ अर्घो अर्घो अर्घः। इत्यन्येनोक्ते। ॐ अर्घः प्रतिगृह्यताम्। इति दाता वदेत्। ॐ अर्घं प्रतिगृह्णामि। इत्य-भिधाय वरः यजमानहस्तादर्घं गृहीत्वा। आपस्थ इति मंत्रस्य सिंधुद्वीप ऋषिः। आपोदेवता। अनुष्टुप्छन्दः। अर्घ्याक्षतादिधारणे विनियोगः।

रखके उसपर बैठजावे। वरके बैठजानेपर कन्यादाता अपनी अंजलीमें वरके पाद प्रक्षालनार्थ जल लेकर 'ॐ पाद्यम्' ऐसा तीनवार अन्यके कहने पर 'ॐ पाद्यम् प्र०' ऐसा कहे। तब वर 'ॐ पाद्यम् प्रति०' ऐसा कहकर, दाताके अंजलीसे अपनी अंजलीमें जल लेकर विनियोगसहित 'ॐ विराजोदोहोसि०' मन्त्र पढके, ब्राह्मण वर हो तो प्रथम दहिना पग धोकर उसी मन्त्रसे वामपग भी धोवे। यदि वर क्षत्रियादि हो तो प्रथम वाम पग धोकर पीछे दक्षिणपगको धोवे। तत्पश्चात् कन्यादाता पूर्वके तुल्य द्वितीय विष्टर वरको देवे, और वर विष्टरको दाताके हाथसे लेकर उत्तराग्र करके अपने दोनोंके नीचे धरलेवे। तदनन्तर कन्यादाता सुवर्णपात्र या शंखमें अर्घार्थ जल जिसमें दूर्वा, अक्षत, फूल, पुष्प, चन्दन और दधि छोडाहै अपने हाथमें लेवे और 'ॐ अर्घो०' ऐसा तीनवार अन्यके कहने पर 'ॐ अर्घ्यः प्र०' कहे। तब वर 'ॐ अर्घं प्रति०' ऐसा कहकर दाताके हाथसे अर्घपात्रको

ॐ आपस्थ युष्माभिः सर्वान्कामानवाप्नुवान् । इति शिरसाऽभिवंद्य शिरसि अक्षतादिकञ्च किञ्चिद्दत्त्वा । समुद्रं वः इत्यादिमन्त्रत्रयस्याथर्वण-ऋषिः । बृहतीछन्दः । वरुणोदेवता । अर्घ्योदकनिनयने विनियोगः । ॐ समुद्रं वः प्रहिणोमि । स्वां योनिमभिगच्छत । अरिष्टा अस्माकं वीरामापरासेचिमत्पयः । इत्यर्घपात्रस्थं जलम् ऐशान्यां दिशि निनयन् पठति । ततः आचमनीयमादाय-ॐ आचमनीयम् आचमनीयम् आचमनीयम् इत्यन्येनोक्ते । ॐ आचमनीयं प्रतिगृह्यताम् इति दाता वदेत् । ॐ आचमनीयं प्रतिगृह्णामि । वरः इत्यभिधाय यजमानहस्तात् आचमनीयपात्रमादाय । आमागन्निति परमेष्ठी ऋषिः । बृहतीछन्दः । आपो देवता । अपामुपस्पर्शने विनियोगः ) ॐ आमागन्यशसा सꣳसृज वर्चसा तं मा कुरु प्रियं प्रजानामधिपतिं पशूनामरिष्टं तनूनाम् ॥ अनेन सकृदाचमेत् । द्विस्तूष्णीम् । ततो मधुपर्कम् ॥ तत्र-यजमानः कांस्यपात्रस्थदधिमधुघृतानि कांस्यपात्रपिहितान्यादाय-

लेके विनियोग सहित 'ॐ आपस्थ०' मन्त्रको पढ अर्घपात्रकी वन्दना शिरसे कर और उसमेंका दूर्वाक्षतादि कुछ अपने शिरमें लगाके विनियोग सहित 'ॐ समुद्रं वः' इस मन्त्रको पढताहुआ अर्घके जलको ईशानदिशामें गिरा देवे । तत्पश्चात् कन्यादाता आचमनके योग्य पात्रस्थ जलको अपने हाथमें लेके 'आचमनीयम्' ऐसा तीनवार अन्यके कहने पर 'ॐ आचमनीयम्प्र०' ऐसा कहे, तब वर 'ॐ आचमनीयम्प्र०' ऐसा कहकर यजमानके हाथसे आचमनीय पात्रको स्वयं लेके विनियोग सहित 'ॐ आमाग०' मन्त्र पढकर एकवार आचमन करे और दोवार तूष्णीं विना मन्त्र पढे ही आचमन करलेवे । तदनन्तर कन्यादाता कांसेके पात्रमें दधि (दही १२ तोला) मधु (शहद ४ तोला) घृत (गोघृत ४ तोला) ये तीनों[1] एकत्र मिलाय और द्वितीय कांस्यपात्रसे

१ आज्यमेकपलं ग्राह्यं दधि त्रिपलमेव च ।
मधु त्वेकपलं ग्राह्यं मधुपर्कस्स उच्यते ॥

ॐ मधुपर्को मधुपर्को मधुपर्कः । इत्यन्येनोक्ते । ॐ मधुपर्कः प्रतिगृह्यताम् इति दाता वदेत् । ॐ मधुपर्कं प्रतिगृह्णामि इति वरो वदेत् । मित्रस्यत्वेति मंत्रस्य बृहस्पतिर्ऋषिः । मधुपर्को देवता । यजुश्छन्दः । मधुपर्कावेक्षणे विनियोगः । ॐ मित्रस्य त्वा चक्षुषा प्रतीक्षे । इति यजमानकरस्थमेव तत्पात्रमुद्घाट्य निरीक्ष्य च । देवस्यत्वेति मंत्रस्य बृहस्पत्याङ्गिरसौ ऋषी । सविता देवता । यजुश्छन्दः । मधुपर्कग्रहणे विनियोगः । ॐ देवस्यत्वासवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्याम्पूष्णोहस्ताभ्याम् । प्रतिगृह्णामि । ( य० अ० १ मन्त्र १० ) इत्यनेन मधुपर्कपात्रं गृहीत्वा वामहस्ते कृत्वा । नमः श्यावेति मंत्रस्य प्रजापतिर्ऋषिः । सविता देवता । यजुश्छन्दः । आलोडने विनियोगः । ॐ नमः श्यावास्यायान्नशने यत्त आविद्धं तत्ते निष्कृन्तामि । इति दक्षिणानामिकया त्रिः प्रदक्षिणम् आलोड्य अनामिकाङ्गुष्ठाभ्यां भूमौ किञ्चिन्निःक्षिप्य पुनरेवं द्विवारमालोड्य भूमौ प्रत्येकं किञ्चित्किञ्चिन्निः क्षिपेत् । ततो वरः यन्मधुन इति कुत्स ऋषिः ।

ढाँका हुआ पात्रको लेकर 'ॐमधुपर्को०' ऐसा तीन बार अन्यके कहनेपर 'ॐ मधुपर्कः प्र०' ऐसा कहे । तब वर 'ॐ मधुपर्कं प्र०' ऐसा कहे और कन्यादाताके हाथहीमें लिये हुये पात्रको खोल विनियोग सहित 'ॐमित्रस्य०' मन्त्रको कहताहुआ उसको देखलेवे तथा विनियोगसहित 'ॐदेवस्य त्वा०' मन्त्रको कहताहुआ अपने दोनों हाथोंसे मधुपर्क पात्रको दाताके हाथसे लेकर अपने बाँयें हाथपर रख लेवे । और विनियोग सहित 'ॐ नमःश्यावा०' मन्त्रको पढके अपने अनामिका और अंगुष्ठसे दध्यादिको तीनबार मिलाकर प्रत्येकबार पृथ्वीपर किञ्चित् २ गिरा देवे । पुनः वर विनियोग सहित

१ अत्र नमस्यशब्देन मधुपर्को विवक्षितः । तेनायमर्थः, हे नमस्य नमस्कारार्ह अवश्या यानि त्वामित्यध्याहार्यम् त्वां मिश्रयामीत्यर्थः । किञ्च ते तव अशने भोजने यत् अविद्धम् उपहितं तत्त तव निष्कृन्तामि अपसारयामि । नमस्ये स्तुतिपूर्वकं सम्बोध्य त्वां मिश्रयामि तवोपहितं च स्फोटयामि इति वाक्यार्थः । अत्र अवाश्यायान्निति 'श्येङ्ग गतौ' इत्यस्य धातोश्छान्दसत्वेनात्मनेपदं न भवति । अवपूर्व आङ्पूर्वे कृते सोपसर्गत्वात् मिश्रणार्थत्वात् लोडुत्तमपुरुषैकवचनम् ॥

मधुपर्को देवता। जगतीछन्दः। मधुपर्कप्राशने विनियोगः। ॐ यन्मधुनो मधव्यं परमꣳरूपन्नाद्यं तेनाहं मधुनो मधव्येन परमेण रूपेणान्नाद्येन परमो मधव्योऽन्नादोऽसानि ॥ इत्यनामिकाङ्गुष्ठाभ्यां वारत्रयं मधुपर्कं प्राशयेत्। प्रतिप्राशने चैतन्मन्त्रपाठः। ततो मधुपर्कशेषम् असंचरदेशे धारयेत्। ततो द्विराचम्य वरः इन्द्रियाणि संस्पृशेत्। तद्यथा—ॐ वाङ्म आस्येऽस्तु। इतिकराग्रेण मुखालम्भनम्। ॐ नसोर्मे प्राणोऽस्तु। इति दक्षिणावामनासारन्ध्रद्वये। ॐ अक्ष्णोर्मे चक्षुरस्तु। इतिदक्षिणोत्तरचक्षुषी। ॐ कर्णयोर्मे श्रोत्रमस्तु। इति कर्णयोः। ॐ बाह्वोर्मे बलमस्तु। इतिबाह्वोः ॐ ऊर्वोर्मे ओजोऽस्तु। इतियुगपदूरू। ॐ अरिष्टानि मेऽङ्गानि तनूस्तन्वा मे सह सन्तु। इति शिरः प्रभृतीनि सर्वगात्राणि स्पृशेत्। उभाभ्यां हस्ताभ्याम् इत्यास्यादि प्रत्येकं सर्वगात्राणि संस्पृश्य आचमेत्। तृणच्छेदनम्। तत्र वरस्य समीपे भूमावुदगग्रान् दर्भानास्तीर्य ॐ गौर्गौर्गौः इत्यन्येना-

'ॐयन्मधुनो०' मन्त्रको पढके तीनवार थोडा थोडा मधुपर्कको खावे, और तीनोंवार खानेमें मन्त्र पढे, तत्पश्चात् शेष बचे मधुपर्कको मार्गमें भिन्नस्थलमें गिरा देवे। और जलसे दो वार आचमनकर हाथ धोकर अपनी इन्द्रियोंका स्पर्श वर अपने दक्षिणहस्ताग्रसे इस प्रकार करे कि, 'ॐ वाङ्म०' से मुखका 'ॐनसोर्मे०' से नासिकाके दोनों छिद्रोंका 'ॐ अक्ष्णोर्मे०' से पहिले दक्षिण, पीछे वाम ऐसे दोनों चक्षुओंको 'ॐ कर्णयो०' से दहिने बाँयें दोनों कानोंको 'ॐ बाह्वोर्मे०' से दोनों बाहू, दहिने हाथसे बांयें और बांयें हाथसे दाहिने। ऐसेही दोनों हाथोंसे 'ॐ ऊर्वोर्मे०' से एक साथ दोनों ऊरूका ( कमरसे नीचे और घुटनोंसे ऊपरके भागका नाम ऊरू है ) और 'अरिष्टानि०' मन्त्रको कहता दोनों हाथोंसे शिरसे पादपर्यन्त सब अङ्गोंका स्पर्श करे। इस प्रकार अङ्गस्पर्शके पीछे वर जलका आचमन कर लेवे। तत्पश्चात् कन्यादाता वरके समीप भूमिपर उत्तरको जिनका अग्र भाग हो ऐसे कुशोंको बिछाकर 'ॐ गौः' ऐसा तीनबार अन्यके

भिहिते । यजमानः--ॐ गौर्गौर्गौः प्रतिगृह्यताम् । इतिपठन् वरहस्ते गोनिष्क्रयद्रव्यं दद्यात् । ततो वरः द्रव्यं गृहीत्वा मन्त्रं पठेत् । मातारुद्राणामिति ब्रह्मऋषिः । गौर्देवता । त्रिष्टुप्छन्दः । गवाभिमन्त्रणे विनियोगः । ॐ मातारुद्राणां दुहिता वसूनाऽस्वसादित्यानाममृतस्य नाभिः। प्रनुवोचं चिकितुषे जनाय मागामनागामदितिं वधिष्ट मम चामुष्य अमुकशर्मणो यजमानस्य[1] च उभयोः पाप्मा हतः। ॐ उत्सृजत तृणान्यत्तु । इति उच्चैः उच्चार्य तृणं छिन्द्यात् इति ॥

## अथाग्निस्थापनम् ।

तत्र पञ्च भूसंस्काराः—तत्र चतुर्हस्तपरिमितनिर्मितायां वेदिकायां तुषकेशशर्कराभस्मादिरहितायां हस्तमात्रपरिमितां चतुरस्त्रां भूमिं कुशैः परिसमुह्य तान्कुशानैशान्यां परित्यज्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्फ्येन स्रुवेण वा प्रागग्रप्रादेशमात्रमुत्तरोत्तरक्रमेण त्रिरुल्लिख्य उल्लेखनक्रमेणानामिकाङ्गुष्ठाभ्यां मृदमुद्धृत्य जलेनाभ्युक्ष्य । तत्र तूष्णीं कांस्यपा-

कहनेपर कन्यादाता वरके हाथमें गौका निष्क्रय द्रव्य देकर 'ॐ गौर्गौर्गौःप्र०' इस वाक्यको पढे । और वर द्रव्यको हाथमें लेकर विनियोगसहित 'ॐ मातारुद्रा०' इस मन्त्रको पढे, इस मन्त्रके पढनेमें 'अमुष्य अमुकशर्मणो' स्थानमें कन्यादाताका षष्ठ्यन्तनाम जैसे यज्ञदत्तशर्मणो कहकर पूरा करे। तथा 'ॐ उत्सृजत०' इस वाक्यको ऊंचे स्वरसे कहता हुआ एक तृणच्छेदन कर डालदेवे ॥

तत्पश्चात् हवनार्थअग्निस्थापन- इस प्रकार करे कि, भूसी, केश, कंकडी और भस्मादिसे रहित पहिलेकी बनी वेदीके बीच हाथभरकी चौकोर नापीहुई भूमिको कुशोंसे बटोर कर उन कुशोंको ईशान कोणमें फेंक देवे, उस साफ कियेहुये स्थानको गोवर और जलसे लीप कर, स्फ्य अथवा स्रुवके मूलसे प्रादेशमात्र प्रागग्र उत्तरोत्तर क्रमसे तीन रेखा वेदीमें खींचे, उल्लेखन क्रमही करके प्रत्येक रेखाओंपरसे अनामिका और अंगुष्ठद्वारा मट्टी उठाउठाकर फेंक

१ अत्र यजमानस्य षष्ठ्यन्तनामोच्चारणं वरेण कर्त्तव्यम् । यथा यज्ञदेवस्य इति॥

त्रस्थं योजकनामानं वह्निमग्निकोणादानीय प्राङ्मुखः प्रत्यङ्मुखमुपसमाधाय तद्रक्षार्थं किञ्चित् काष्ठादिकं तत्र संयोज्य, आनीताग्निपात्रे जलाक्षतादिप्रक्षेपः । ततः हस्तेऽक्षतान् गृहीत्वा अग्ने योजकनाम शाण्डिल्यगोत्र शाण्डिल्यासितदेवलेतित्रिप्रवरान्वित भूमिमातः वरुणपितः मेषध्वज प्रांगमुख मम संमुखो भव । इति अग्नौ अक्षतान् प्रक्षिप्य योजकनामानमग्निं प्रतिष्ठापयेत् । ततः कौतुकागाराद्वरः कन्यामानीय मण्डपे उपवेश्य स्वयं चोपविशेत् ॥ ततः वस्त्रचतुष्टयं कन्यापिता वराय प्रयच्छति । तन्मध्ये वस्त्रद्वयं वरः क्रमेण मन्त्रपाठपूर्वकं कन्यायै प्रयच्छति । तद्यथा–जरां गच्छेति प्रजापतिर्ऋषिः । वासो देवता । त्रिष्टुप् छन्दः । कन्यायै परिधानवस्त्रदाने विनियोगः । ॐ जरां गच्छ परिधत्स्व वासो भवाकृष्टीनामभिशस्तिपावा । शतञ्च जीव शरदः सुवर्चा रयिं च पुत्राननुसंव्ययस्वायुष्मतीदं परिधत्स्व वासः । इतिमन्त्रेण परिधानवस्त्रं तस्यै ददाति वरः । याअकृन्तन्निति प्रजापतिर्ऋषिः । वासो देवता । त्रिष्टुप्छन्दः । उत्तरीयवस्त्रपरिधाने विनियोगः । ॐ या अकृन्तन्न वयं या अतन्वत याश्च देवीस्तन्तूनभितो ततन्थ ।

रेखास्थानोंपर छिडक देवे । और कांसेके पात्रमें अग्निको रख आग्नेय दिशासे ले आकर पश्चिममुख योजकनाम इस अग्निको स्वयं पूर्वमुख होकर वेदीमें स्थापनकर उसके रक्षाके अर्थ कुछ काष्ठादि उसमें लगाय किसीको नियत करदेवे कि, अग्नि बुतने नहीं पावे । और जिस पात्रमें घरके अग्नि लायेहैं उस पात्रमें जलाक्षतादि छोड, हाथमें अक्षतले ‘ अग्नेयोजकनाम० ’ इत्यादि ‘ मम संमुखो भव ’ पर्यन्त कह अक्षत छोडकर योजकाग्निकी प्रतिष्ठा करदेवे । तत्पश्चात् कौतुकागारसे वर कन्याको लाकर मण्डपमें बैठाय आपभी बैठजावे । अब कन्यादाता वरको चार वस्त्र देवे और वर लेकर उनमेंसे दो वस्त्र कन्याको इस प्रकार देवे कि, विनियोग सहित ‘ ॐ जराङ्गच्छ० ’ मन्त्र पढकर पहिननेकी साडी और विनियोग सहित ‘ ॐ या अकृन्तन्न० ’ इस मन्त्रद्वारा ऊपर

तास्त्वादेवीर्जरसे संव्ययस्वायुष्मतीदं परिधत्स्व वासः ॥ इति पठित्वोत्तरीयं ददाति ॥ ततो वरः स्वयमपि- परिधास्यै इत्याथर्वणऋषिः । वासोदेवता । पंक्तिश्छन्दः । वस्त्रपरिधाने विनियोगः । ॐ परिधास्यै यशोधास्यै दीर्घायुत्त्वाय जरदष्टिरस्मि । शतञ्च जीवामि शरदः पुरूची रायस्पोषमभिसंव्ययिष्ये ॥ इति पठित्वा अधोवस्त्रं परिधत्ते । यशसामेत्याथर्वण ऋषिः । वासो देवता । पंक्तिश्छन्दः । उत्तरीयपरिधाने विनियोगः । ॐ यशसा मा द्यावापृथिवी यशसेन्द्रा बृहस्पती । यशो भगश्च माविदद्यशो मा प्रतिपद्यताम् ॥ इति पठित्वोत्तरीयं वासः परिदधाति वरः । ततो वरस्य कन्यायाश्च द्विराचमनम् । ततः कन्याप्रदेनं परस्परं समक्षेथाम् इति प्रेषणम् । कन्यावरयोः परस्परमभिमुखीकरणञ्च । समञ्जन्तु विश्वे देवा इत्याथर्वण ऋषिः । लिङ्गोक्ता देवता । अनुष्टुप्छन्दः । समञ्जने विनियोगः । ॐ समञ्जन्तु विश्वेदेवाः समापो हृदयानि नौ । संमातरिश्वा सन्धाता समुदेष्ट्री दधातु नौ ॥ इति संमुखीभूतो वरः पठेत् ॥

## अथ शाखोच्चारणम् ।

तत्र क्रमः—यद्यप्यग्रे वक्ष्यमाणकन्यादानवाक्ये वरकन्ययोः गोत्राद्युच्चारणं त्रित्रिवारं भविष्यत्येव, तथाप्यत्रादावेव लौकिकाचारात्

ओडनेका दूसरा उत्तरीय वस्त्र पहिनाय व ओढाय देवे । फिर वर स्वयं भी विनियोग सहित 'ॐ परिधास्यै'० मन्त्रको पढकर धोती पहिन और विनियोग सहित 'ॐ यशसा०' मन्त्र कहकर उत्तरीय अर्थात् डुपट्टा ऊपर ओढलेवे । तिस पीछे कन्या वर दोनों दो दो बार आचमन करें । तदनन्तर कन्यादाता दोनोंसे 'परस्परं समीक्षेथाम्' ऐसा कहे और कन्या तथा वर एक दूसरेका मुख देखें और वर कन्याका मुख देखताहुआ विनियोग सहित 'ॐ समञ्जन्तु'० मन्त्रको पढे ॥ इतना कर्म होजानेपर वर और कन्याका शाखोच्चार करना । यद्यपि कन्यादानके वाक्यमें वर तथा कन्याके पूर्वज तीन पुरुषों सहितके गोत्रादिका कथन तीनतीन बार होहीगा तथापि लोकाचारके अनुसार यहां

वरकन्ययोः क्रमेण त्रित्रिवारं शाखोच्चारणं भवति । तथैवात्र प्रयोगोऽपि लिखितः । तद्यथा—वराञ्जलिं कन्याञ्जलिञ्च तण्डुलद्रव्यादिभिः संपूर्य्य टिप्पण्यां लिखितश्लोकानां मध्ये यथावकाशश्लोकपाठपूर्वकं वरपक्षिणो वरस्य, तथा कन्यापक्षिणःकन्यायाःपूर्वजत्रिपुरुषाणां विशिष्टविशेषणसहितानां क्रमेणगोत्राद्युच्चारणं कुर्युः॥अथ विशिष्टविशेषणार्थे गद्ये द्वे। तत्रादौ

पहिलेभी वर एवं कन्याका क्रमसे तीनतीन वार गोत्रादिका उच्चारण इस प्रकार किया जाताहै कि, वर तथा कन्याकी अंजली चावल और द्रव्यादिसे भरकर, पहिले वरपक्षके पण्डित वरका, तत्पश्चात् कन्यापक्षके कन्याका टिप्पणीमें लिखे माङ्गलिक श्लोकोंमेंसे यथावकाश श्लोकोंको कहनेके पीछे, मूलमें लिखे "विशिष्टविशेषणार्थ" के दोगद्योंमेंसे एकएक क्रमसे कहनेके साथ तीनतीन पुरुषोंका गोत्रादि उच्चारण करें ॥ विशिष्टविशेषणके दो गद्य लिखतेहैं । जिनमें प्रथम

---

१ अथात्र कतिपयमङ्गलश्लोकाः लिख्यन्ते—

खर्वं स्थूलतरं गजेन्द्रवदनं लम्बोदरं सुन्दरं
विघ्नेशं मधुगन्धलुब्धमधुपव्यालोलगण्डस्थलम् ।
दन्ताघातविदारिताहितजनं सिन्दूरशोभाकरं
वन्दे शैलसुतासुतं गणपतिं सिद्धिप्रदं कामदम् ॥ १ ॥
योऽसौ विघ्नविनाशनो गजमुखो सर्वार्थसिद्धिप्रदो
यो विद्याधरसिद्धकिन्नरगणैः संस्तूयमानो ध्रुवम् ।
यो विघ्नं हरते स्मृतोऽपि सततं यो बुद्धिदस्सर्वदा
यो गौर्यास्सुमनोहरो हरसुतो लम्बोदरः पातु वः ॥ २ ॥
औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया
तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताऽभिमुख्यं पुनः ।
दृष्ट्वाग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे सङ्गमे
संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः ॥ ३ ॥

वरपक्षीयो गद्यः शाखोच्चारश्च—अस्मिन्दिने वा अस्यां रात्रौ अस्मिन्मङ्गलमण्डपाभ्यन्तरे स्वस्तिश्रीमद्विविधविद्याविचारचातुरीवि-

---

पादाग्रस्थितया मुहुस्स्तनभरेणानीतया नम्रतां
शम्भोः संस्पृहलोचनत्रयपथं यान्त्या तदाराधने ।
ह्रीमत्या शिरसाहितस्सपुलकस्स्वेदोद्गमोत्कम्पया
विश्लिष्यन्कुसुमाञ्जलिर्गिरिजया क्षिप्तोऽन्तरे पातु वः ॥ ४ ॥
आदित्योऽग्नियुतः शशी सवरुणो भौमः कुमारान्वितः
सौम्यो विष्णुयुतो गुरुस्समघवा देव्या युतो भार्गवः ।
सब्रह्मा रविजो गणेश्वरयुतो राहुर्भुजङ्गेश्वरो
माङ्गल्यं सततं हरार्चनरताः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥ ५ ॥
बालौलैर्बालकालीविलुलितवदनः स्फारनेत्रारविन्दो
नासाग्रामुक्तमुक्तास्फुरदधरदलप्रस्खलद्वाग्विलासः ।
गोपालीहस्ततालीचलचरणरणत्किङ्किणीचक्रवालो
नृत्यन्नन्दाङ्गणेयः स दिशतु भगवान्मङ्गलं वो विवाहे ॥ ६ ॥
पूजापद्मपरम्परापुलकितौ पार्ष्ण्योः परं पेलवौ
पुण्यौ पातकिपापपाटनपटू पृथ्वीं प्रपन्नौ प्रथाम् ।
प्रायः पर्वतपुत्रिकापृथुपटैः पस्त्ये पुरा पूरितौ
पादौ पण्डितपाजकः पशुपतेः प्रीत्या पुरः पश्यतु ॥ ७ ॥
वाश्वारेट्ध्वजधृक धृतोड्वधिपकः कुब्रेट्द्गजानिर्गणेट्
गोराडाट उरम्सरेट्गुरुतरग्रैवेयकव्राडलम् ।
उद्धवीड्धक् नरकास्थिभृत्रिदृगिभेडार्द्राजिनाच्छच्छविः
स स्तादम्बुमदम्बुदालिगलरुक् देवो मुदे वो मृडः ॥ ८ ॥
श्रीमत्पङ्कजविष्टरौ हरिहरौ वायुर्महेन्द्रोऽनल-
श्चन्द्रो भास्करवित्तपालवरुणा- प्रेताधिपाद्या ग्रहाः ।
प्रद्युम्नौ नलकूबरौ सुरगजश्चिन्तामणिः कौस्तुभः

निर्जितसकलवादिवृन्दोपरिविराजमानपदपदार्थसाहित्यरचनामृतायमान-काव्यकौतुकचमत्कारपरिणतनिसर्गसुन्दरसहजानुभावगुणनिकरगुम्फि-तयशःसुरभीकृतमङ्गलमण्डपस्थश्रीमतः अमुकवेदान्तर्गत-अमुकशाखा-ध्यायिनःअमुकसूत्रस्य अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकशर्मणः

---

स्वामी शक्तिधरश्च लाङ्गलधरः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥ ९ ॥
गौरी श्रीकुलदेवता चसुभगा भूमिः प्रपूर्णा शुभा
सावित्री च सरस्वती च सुरभिः सत्यव्रताऽरुन्धती।
स्वाहा जाम्बवती च रुक्मभगिनी दुःस्वप्नविध्वंसिनी
वेला चाम्बुनिधेः समीनमकराः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥ १० ॥
गङ्गा सिन्धुसरस्वती च यमुना गोदावरी नर्मदा
कावेरी सरयूर्महेन्द्रतनया चर्मण्वती वेदिका।
क्षिप्रा वेत्रवती महासुरनदी ख्याता च या गण्डकी
पुण्याः पुण्यजलैः समुद्रसहिता कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥ ११ ॥
लक्ष्मीः कौस्तुभपारिजातकसुरा धन्वन्तरिश्चन्द्रमाः
धेनुः कामदुघा सुरेश्वरगजो रम्भा च देवाङ्गना।
अश्वः सप्तमुखो विषं हरिधनुः शंखोऽमृतं चाम्बुधेः
रत्नानीति चतुर्दश प्रतिदिनं कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥ १२ ॥
ब्रह्मा वेदपतिः शिवः पशुपतिः सूर्यो ग्रहणां पतिः
शक्रो देवपतिर्हविर्हुतपतिः स्कन्दश्च सेनापतिः।
विष्णुर्यज्ञपतिर्यमः पितृपतिः शक्तिः पतीनां पतिः
सर्वे ते पतयः सुमेरुसहिताः कुर्वन्तु वो मङ्गलम्।

इति मंगलश्लोकाः ॥

प्रपौत्रोयम् ॥ ( एवमेव) पौत्रोयम् । ( तथैव ) पुत्रोऽयम् । प्रयतपाणिः शरणं प्रपद्ये, स्वस्तिसंवादेष्वभयं वो वृद्धिः वरकन्ययोर्मङ्गलमास्ताम् । वरश्चिरजीवी कन्या सावित्री भूयात् । इति वरपक्षे प्रथमशाखोच्चारः ॥ १ ॥ कन्यापक्षीयो गद्यः शाखोच्चारश्च–अस्मिन्दिने वा अस्यां रात्रौ अस्मिन् मङ्गलमण्डपाभ्यन्तरे स्वस्तिश्रीमत्समस्तसौन्दर्यधैर्यगाम्भीर्यशौर्योदार्यादिधार्यगुणगणगरिष्ठसर्वविद्यावरिष्ठनिष्ठितप्रतिष्ठितशिष्टप्रकृष्टहृष्टसत्पथप्रविष्टमनोभीष्टदोत्कृष्टभूवृन्दारकस्य श्रीमतः अमुकवेदान्तर्गतअमुकशाखाध्यायिनः अमुकसूत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकशर्मणः प्रपौत्रीयम् ( एवमेव ) पौत्रीयम् (तथैव) पुत्रीयम् । प्रयतपाणिः शरणं प्रपद्ये, स्वस्ति संवादेष्वभयं वो वृद्धिः कन्यावरयोर्मङ्गलमास्ताम् कन्या सावित्री वरश्चिरजीवी भूयात् ॥ इति कन्यापक्षे प्रथमशाखोच्चारः ॥ १ ॥

एवं पूर्वोक्तप्रकारेणैव वरपक्षीयाः कन्यापक्षीयाश्च क्रमेण द्वितीयतृतीयवारमपि शाखोच्चारं कुर्युः । ततो वरःकन्यापि च स्वाञ्जलिस्थितद्रव्यादीनि स्वस्वपुरोहिताय दद्याताम् ॥

इति शाखोच्चारः ॥

वर पक्षका गद्य ' अस्मिन् दिने०' से आरंभकर अमुकस्थानोंमें वरके तीन पुरुषोंके गोत्र, प्रवर, वेद, शाखा, सूत्र और नामोंको कहतेहुये 'वरपक्षे प्रथमशाखोच्चारः' पर्यन्त पंडित कहदेवें ॥ १ ॥ वरपक्षके प्रथमशाखोच्चार होजाने पर, कन्यापक्षके पंडित भी मङ्गलश्लोकोंके उपरान्त 'अस्मिन्दिने०' इत्यादि मूलका दूसरा गद्य कहता हुआ अमुकस्थानोंमें कन्याके तीन पुरुषोंके गोत्रादि उच्चारण कर 'कन्यापक्षे प्रथमशाखोच्चारः' पर्यन्त कहें ॥

इस प्रकार कन्यापक्षके प्रथमशाखोच्चार होजानेपर, वरपक्षवाले पुनः पूर्ववत् श्लोकादि कह 'वरपक्षेद्वितीयशाखोच्चारः' और फिर कन्यापक्षके भी पूर्ववत् कह 'कन्यापक्षे द्वितीयशाखोच्चारः' ऐसेही फिरभी वरपक्षके तथा कन्यापक्षके भी 'तृतीय शाखोच्चारः' कहकर क्रमसे तीन तीन शाखोच्चार पूरा करदेवे । फिर वरके अंजलिसे वरके पुरोहित और कन्याके अंजलिसे कन्याके पुरोहित चावल और द्रव्यादि लेवें ।

इति शाखोच्चारः ॥

## अथ कन्यादानम् ॥

तत्र कन्यादाता वरस्य दक्षिणपार्श्वभागे शुभासने उदङ्मुख उपविश्य स्वस्य दक्षिणे ग्रन्थिबन्धनयुतां स्वकीयां पत्नीञ्चोपवेश्य कन्यायाः हरिद्रया हस्तलेपनं कृत्वा कुशादीन्यादाय कन्यादानस्य प्रतिज्ञासंकल्पं कुर्यात्--ॐ विष्णुर्विष्णुरित्यादि अद्यामुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे एवंगुणविशेषणविशिष्टायां शुभतिथौ अस्मिन्पुण्याहे अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा मम अमुकनाम्न्या अस्याः कन्यायाः अनेन अमुकनाम्ना वरेण धर्म्यप्रजया उभयोर्वंशयोर्वंशवृद्ध्यर्थं तथा च मम समस्तपितृणां निरतिशयसानन्दब्रह्मलोकावाप्त्यादिश्रुतिस्मृतिपुराणादिकन्यादानकल्पोक्तफलावाप्तये च अनेन वरेण अस्यां कन्यायाम् उत्पादयिष्यमाणसन्तत्या दश पूर्वान् दश परान् मां च एकविंशतिपुरुषानुद्धर्तुं ब्राह्मविवाहविधिना श्रीलक्ष्मीनारायणप्रीतये कन्यादानाख्यमहादानमहं करिष्ये ॥ इति सङ्कल्प्य । पुनः सप-

तत्पश्चात् कन्यादानका विधान निम्नरीतिसे करे अर्थात् वरके दाहिने तरफके भागमें कन्यादाता शुभासनपर उत्तरमुख बैठ अपने दहिने गांठ बंधी हुई अपनी पत्नीको भी बैठाकर, कन्याके दोनों हाथोंमें हलदी लेपन करदेवे। और अपने हाथमें कुशादि ले कन्यादान प्रतिज्ञासंकल्प इस प्रकार करे कि 'ॐ विष्णु०' आदिसे कह बीचमें अमुकपदस्थानोंमें वर्तमान मासादि और अपने नामादिकोंको यथास्थान कहता हुआ 'महादानमहं करिष्ये' पर्यन्त पूरा कहकर जल छोड देवे ॥ पुन

---

१ सङ्कल्पेन विना कर्म यत्किञ्चित्कुरुते नरः ।
फलं चाप्यल्पकं तस्य धर्मस्यार्धक्षयो भवेत् ॥ १ ॥
संकीर्त्य मासपक्षादीन्निमित्तानि तथैव च ।
इदं कर्म करिष्येऽहमिति संकल्पमाचरेत् ॥ २ ॥

जो मनुष्य प्रथम संकल्प नहीं करके जो कुछभी कर्म करताहै तो उस कर्मका फल काम और धर्मका आधा नाश हो जाता है ॥ १ ॥ संकल्प करनेका नियम यह है कि, मास पक्षादिकोंका नाम प्रथम उच्चारण करके, तब जो निमित्त हों उनको भी कहकर हम इस अमुक कर्मको करते हैं, इस प्रकार संकल्प करे ॥ २ ॥

त्नीको दाता शङ्खस्थदूर्वाक्षतफलपुष्पचन्दनकुशजलान्यादाय जामातृद-क्षिणकरोपरि कन्यादक्षिणकरं निधाय । दातुर्मन्त्रपाठः—

ॐ दाताहं वरुणो राजा द्रव्यमादित्यदैवतम् ।
वरोऽसौ विष्णुरूपेण प्रतिगृह्णात्वयं वि ( नि ) धिः ॥ १ ॥
इमां कन्यां प्रदास्यामि पितॄणां तारणाय च ॥ २ ॥

इति पठित्वा ॐ विष्णुर्विष्णुरित्यादि अमुकमासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा सपत्नीकः अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिनः अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः प्रपौत्राय, अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिनः अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः पौत्राय, अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिन अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः पुत्राय । ( कन्यायाः ) अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिनः अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः प्रपौत्रीम्, अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिनः अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः

सपत्नीक कन्यादाता एक शङ्खमें जल दूर्वा अक्षत फल पुष्प और चन्दन लेकर तथा वरके दहिने हाथपर कन्याका दहिना हाथ रखके 'ॐ दाताहं' इत्यादि दो श्लोकोंको पढकर वर और अपने बीचमें धरा हुआ परात या थालके ऊपर हाथोंको किये तथा कन्याका भाई जलपात्र ( गेंडुआ ) से जलकी धीमी धारा ऊपरसे छोड रहा हो और कन्यादाता 'ॐ विष्णु०' इत्यादि पूर्ववत् अमुकपद स्थानोंमें मासादि तथा अपने नामादिको यथास्थान कहता हुआ वरके प्रपितामह ( परपाजा ) पितामह ( आजा ) और पिता यह तीन पीढ़ीके गोत्र, प्रवर, वेद, शाखा, सूत्र तथा नामोंको प्रपौत्राय, पौत्राय और पुत्राय सहित कहकर । कन्याके भी तीन पीढियोंके पूर्ववत् गोत्रादि तथा प्रपौत्रीम् पौत्रीम् और पुत्रीम् पर्यन्त यथास्थान कहे । इसी

पौत्रीम्, अमुकगोत्रस्य अमुकप्रवरस्य अमुकवेदिनः अमुकशाखिनः अमुकसूत्रिणः अमुकशर्मणः पुत्रीम् ( इत्यनेन क्रमेण त्रिरावर्त्य ) ततः अमुकगोत्राय अमुकप्रवराय अमुकवेदिने अमुकशाखिने अमुकसूत्रिणे अमुकशर्मणे श्रीधरस्वरूपिणे वराय अमुकगोत्रोत्पन्नाम् अमुकप्रवराम् अमुकनाम्नीं श्रीरूपिणीम् यथाशक्त्यलंकृतां यथोपकल्पितोपस्करसहितां श्रौतस्मार्तसहायिनीम् इमां कन्यां प्रजापतिदैवत्यां स्वर्गादिफलप्राप्तिकामः पत्नीत्वेन तुभ्यमहं संप्रददे ॥

कन्यां सुलक्षणोपेतां कनकाभरणैर्युताम् ।
ददामि विष्णवे तुभ्यं ब्रह्मलोकजिगीषया ॥ १ ॥
कन्यादानं महादानं सर्वदानेषु दुर्लभम् ।
तदद्य दैवयोगेन त्वं गृहाण वरोत्तम ॥ २ ॥

इत्युक्त्वा कुशजलादिसहितं कन्यादक्षिणहस्तं वरदक्षिणहस्ते दद्यात् ॥ ततो वरः—ॐ स्वस्ति ( क्षत्रियादिवरश्चेत् स्वस्तिस्थाने सर्वत्र "बाढम्" इत्युक्त्वा ॥ ) ॐ द्यौस्त्वा ददातु पृथिवी त्वा प्रतिगृह्णातु ॐ देवस्य त्वा सवितुःप्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यां प्रतिगृह्णामि । इति च पठन् प्रतिगृह्णीयात्॥ ( वरकन्ययोः पादपूजनम् ) ततः कन्याप्रदः पुनःकुशज-

प्रकार दोबार और कहे अर्थात् तीनबार दोनोंका शाखोच्चार पूरा करनेके बाद वरका 'अमुकगोत्राय०' आदि यथास्थान गोत्रादि नाम 'वराय' पर्यन्त कह कर 'अमुकगोत्रोत्पन्नाम्' आदिसे अमुक स्थानोंमें कन्याके गोत्रादिनामको कहता हुआ 'संप्रददे न मम' के अन्तमें कहे दो श्लोकोंके 'त्वं गृहाण वरोत्तम,' पर्य्यन्त कहकर कुशजलादि सहित कन्याका दहिना हाथ वरके दहिने हाथमें देदेवे ॥ और वर 'ॐ स्वस्ति' ( यदि क्षत्रियादि वर हो तो सर्वत्र स्वस्तिके स्थानमें "बाढम्" ) कहकर 'ॐ द्यौस्त्वा'० तथा 'ॐ देवस्यत्वा०'इन दो मन्त्रोंको पढता हुआ कन्याका हाथ ग्रहण कर अपने दक्षिणबगलमें बैठा लेवे ॥ तत्पश्चात् कन्यादाता कुशजलादि हाथमें ले

लान्यादाय । ॐ अद्यकृतैतत्कन्यादानप्रतिष्ठार्थं यथाशक्ति सुवर्णम् अग्निदैवतं ( तन्मूल्योपकल्पितं द्रव्यं वा ) अमुकगोत्राय अमुकप्रवराय अमुकशर्मणे वराय दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे । इति सुवर्णं गोमिथुनं वा यथाशक्ति दक्षिणां दद्यात् ॥ सामर्थ्ये सत्यन्यान्यपि कन्यार्थे कनकं धेनुं दासीं रथं महीं गृहान् महिषीम् अश्वं गजं शय्यां महादानानि च द्रव्यदेवतानामान्युक्त्वा दापयेत् ॥ १ ॥ ततो वरः–ॐ स्वस्ति इत्युक्त्वा तथा ॐ कोऽदात्कस्माऽअदात्कामोऽदात्कामायादात् । कामोदाताकामः प्रतिग्रहीताकामैतत्ते । ( य० अ० ७ मं० ४८ ) इति मंत्रं पठित्वा स्वीकुर्यात् । ( केचन कन्यादानान्ते वरादीनपि प्रार्थयन्ति यथात्र टिप्पण्यां लिखितोस्ति । ततश्चात्र बहुकुले कन्याबन्धुबान्धवादयस्त-

अमुक पदस्थानोंमें गोत्रादिनामोंको कहता हुआ 'ॐ अद्यकृतैतत्'०' से 'संप्रददे' पर्यन्त संकल्प पूरा कर यथाशक्ति सुवर्ण या एक गौ और एक बैल वरको कन्यादानकी दक्षिणामें देवे । सामर्थ्य हो तो और भी कन्याके लिये सुवर्ण आदि गहने, गौ, दासी, रथ पालकी आदि सवारी पृथ्वी, मकान, भैंस, घोडे, हाथी, शय्या और भी महादानोंको टिप्पणीमें लिखे द्रव्य देवताओंके नामोंको कहकर देवें ॥ और वर 'ॐ स्वस्ति' ऐसा कह तथा 'ॐ कोऽदात्०' इस मन्त्रको पढकर स्वीकार करे । ( और इस समय कोई वरप्रार्थनादि कम भी करते हैं जिसका प्रयोग नीचे टिप्पणीमें लिखा है

---

१ रजतं चन्द्रदैवतम् , ताम्रपात्रं सूर्यदैवतम् , कांस्यपात्रं चन्द्रदैवतम् , गां रुद्रदैवताम् , अश्वं गन्धर्वदैवतम् , महिषीं यमदैवताम् , शय्यां गन्धर्वदैवताम्, अन्नं प्रजापतिदैवतम् । इत्यादि द्रव्यदेवतानामानि ॥

२ कन्यादानानन्तरं कन्यादाता वरादीन् प्रार्थयेत् । तत्रादौ वरप्रार्थना—

स्वकीयवंशसम्भूता गणवर्षाणि पालिता ।
तुभ्यं वर मया दत्ता पुत्रपौत्रप्रवर्द्धिनी ॥ १ ॥

थान्येऽपि जना वरवध्वोः पादपूजनं विधाय स्वसामर्थ्यानुसारेण द्रव्यादिकं वरवध्वर्थे प्रयच्छन्ति । केचन होमान्ते प्रयच्छन्ति । सेयं देशाचारतो व्यवस्था ज्ञातव्या । इति ) ॥

अथ गोदानानि—तत्र वरः कन्यादानादिग्रहणजनितदोषापनु–
कि, कन्यादान करनेके बाद कन्यादाता 'स्वकीयवंश' आदि तीन श्लोकोंद्वारा वर और ईश्वरकी प्रार्थना तथा वरसे प्रतिज्ञावचन करनेको 'धर्मेचार्थे०' आदि दो श्लोकोंको कहे । और वर भी इसका प्रतिवचन कन्यादाताके सम्मुख 'धर्मार्थ०' इस श्लोकको कहे–अर्थात् आपने जैसा मुझसे कहा है मैं वैसाही करूँगा कि इस धर्मपत्नीको अपनी परछाईंके समान सदाही साथमें लेकर धर्म, अर्थ काम सम्बंधी कर्तव्योंको करूँगा और इस पत्नीकी उपेक्षा कभी नहीं करूँगा ऐसा कहे ॥ इसके पीछे बहुतोंके बन्धुबान्धव व्यवहारी लोग इसी समय कन्या वरभी पौंपुजी करके यथासामर्थ्य द्रव्यादि वरवधूको देते हैं, और कहीं होमान्तमें ऐसा करते हैं । इस कर्मको अपने कुल देशानुसार करना चाहिये ) ॥

यद्यपि ब्राह्मणसे भिन्न क्षत्रियादिको दान लेनेका अधिकार नहीं है तथापि

–ईश्वरञ्च प्रार्थयेत्–

त्रैलोक्यनाथ देवेश सर्वभूतदयानिधे ।
दानेनानेन मे प्रीतो भव शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ २ ॥
श्रुत्वा कन्याप्रदानञ्च पितरः प्रपितामहाः ।
विमुक्ताः सर्वपापेभ्यो ब्रह्मलोकं व्रजन्ति ते ॥ ३ ॥ इति ॥

ततः प्रतिज्ञावचनं वरेण कारयेत्—

धर्मे चार्थे च कामे च त्वयेयमतिचारतः ।
न त्याज्याऽऽज्याहुतिरिव भूमौ संसारभूतिदा ॥ १ ॥
यस्त्वया धर्म्मश्चरितः कर्तव्यश्चानया सह ।
धर्मे चार्थे च कामे च नातिचार्य्या त्वया क्वचित् ॥ २ ॥

ततो वरस्य प्रतिवचनम्

धर्मार्थकामकैः कार्य्यैर्देहच्छायेव सर्वदा ।
अहं नातिचरामीह यदुक्तं भवता मयि ॥१॥ इतिवरोपि वदेत् ।

त्तये यथाशक्ति गास्तासां मूल्योपकल्पितानि द्रव्याणि वा ब्राह्मणेभ्यो दद्यात् । तद्यथा–वरः कुशादीन्यादाय ॐ विष्णुः० इति मासाद्युच्चार्य अमुकगोत्रः अमुकशर्म्मा मम कन्यादानादिग्रहणजनितदोषनिरसनपूर्वकश्रीपरमेश्वरप्रीतिद्वारा दीर्वायुर्बलपुष्टतादिशुभफलप्राप्तये यथासंख्यकाः गाः रुद्रदैवताः साङ्गतादक्षिणासहिताः ( तन्मूल्योपकल्पितानि द्रव्याणि वा ) यथायथानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो यथायथाकाले दातुमहमुत्सृजे । इति दत्त्वा प्रार्थयेत्—

या लक्ष्मीर्लोकपालानां या च देवी प्रतिष्ठिता ।
सा देवी धेनुरूपेण मम पापं व्यपोहतु ॥ इति ॥

अथ निष्क्रमणम्—तत्र वरस्तां पाणौ गृहीत्वा–यदैषीत्याथर्वणऋषिः । लिङ्गोक्ता देवता । अनुष्टुप्छन्दः । निष्क्रमणे विनियोगः । ॐ यदैषि मनसा दूरं दिशोनुपवमानो वा । हिरण्यपर्णो वैकर्णः सत्वामन्मनसां करोतु श्री अमुकी देवि ॥ पारस्कर गृ० १ । ४ । १९ ॥ अत्र वधूनामोच्चारणं संबोधनान्तं वरेण कर्त्तव्यम्–यथा–गङ्गे देवि इति पठन्निकन्याका दानलेनेके समान विवाहके समय अन्य आभूषणादि द्रव्योंका भी दान क्षत्रियादि ले सकते हैं । और दान लेनेके दोषनिवारणार्थ गोदानादि उपाय भी धर्मशास्त्रमें कहे हैं, सो यथाशक्ति प्रत्यक्ष गौओंका या उनके मूल्यद्रव्योंका दान इस प्रकार करे कि, वर कुशादि हाथमें ले 'विष्णुः' इत्यादि अमुक शब्दोंके स्थानोंमें मासादिकोंका नाम कहते हुये 'दातुमहमुत्सृजे' पर्यन्त कहकर प्रत्यक्ष अथवा तन्मूल्य संकल्प करके ब्राह्मणोंको देवे. और हाथ जोड 'या लक्ष्मीः' श्लोकको पढ प्रार्थना करदेवे । इति ॥

तत्पश्चात् अपने दहिने बगलमें बैठीहुई कन्याका दहिना हाथ वर अपने हाथसे पकडके 'ॐ यदैषि' मन्त्र पढता हुआ मण्डपसे निकलकर अग्निके समीप लेजावे और मन्त्रके अन्तमें कन्याका नाम जैसे 'श्रीललिते देवि' देवी सहित संबोधनान्त उच्चारण करे ॥ इसी समयसे अग्निवेदीके दक्षिणदि-

